अर्थात् पूर्व दिशा हो सरस्वती है ॥६४॥ नन्दन से पूर्व जितना भी सम्पूर्ण कल्प है वह पुष्कर है । लोकों के धारण करने वाले ब्रह्मा ने यज्ञ में यह वेदी बनाई थी ॥६५॥ सबसे बड़ा, प्रथम और त्रिलोकी में परम पावन इस तीर्थ को समझना चाहिए । इसको अधिष्ठातृ देवता ब्रह्माजी हैं—ऐसा ही प्रसिद्ध है । तथा जो मध्यम तीर्थ है वह वैष्णव है अर्थात् उसके अधिष्ठातृ देवता विष्णु हैं ॥६६॥ सबसे छोटा रुद्र के अधिष्ठातृ देवता वाला तीर्थ है । ऐसा ही ब्रह्माजी ने पहिले किया था, यह परम श्रेष्ठ आद्य क्षेत्र है जो वेदों में अति गोपनीय पढ़ा जाता है ॥६७॥ पुष्कर नाम वाला जो अरण्य (वन) है वहाँ पर प्रभु ब्रह्मा सन्निहित रहा करते हैं । इस भूमि के भाग में ब्रह्माजी ने स्वयं परम कृपा की है ॥६८॥ समस्त भूमि पर विचरण करने वाले विप्रों के ऊपर अनुग्रह करने के लिये इस मही को सुवर्ण वज्र पर्यन्त वेदिका के मध्य वाली कर दिया है ॥ ६९ ॥ यह *वेदी अति विचित्र कुट्टिम रत्नों से सब प्रकार की शोभा वाली बनादी है जहाँ पर* भगवान् पितामह ब्रह्मलोक के अधिष्ठाता रमण किया करते हैं ॥७०॥

विष्णुरुद्रौतथादेवौवसवोऽप्यश्विनावपि ।
मरुतश्चमहेंद्रश्च रमंतेचदिवौकसः ॥७१
एतत्तेतथ्यमाख्यातंलोकानुग्रहकारणम् ।
संहितानुक्रमेणात्रमंत्रैश्चविधिपूर्वकम् ॥७२
वेदान्पठंतियेविप्रा गुरुशुश्रूषणेरताः ।
वसंति ब्रह्मसामीप्येसर्वेतेनानुभाविताः ॥७३
भगवन्केनविधिनाअरण्येपुष्करेनरैः ।
ब्रह्मलोकमभीप्सद्भिर्वस्तव्यंक्षेत्रवासिभिः ॥७४
किमनुष्ठेयंरुतस्त्रीभिरुतवर्णाश्रमान्वितैः ।
वसद्भिः किमनुष्ठेयमेतत्सर्वं ब्रवीहिमे ॥७५
नरैःस्त्रीभिश्चवस्तव्यंवर्णाश्रमनिवासिभिः ।
स्वधर्माचारनिरतैर्दंभमोहविवर्जितैः ॥७६

यहाँ पर भगवान् विष्णु, रुद्र, इन्द्रदेव, अश्विनीकुमार, मरुत्, महेन्द्र तथा अन्य सब देवगण भी रमण किया करते हैं ॥७१॥ यह परम सत्य मैंने

बता दिया है जो लोगों के ऊपर अनुग्रह के लिये ही किया गया है । यही इसका कारण है । यहाँ पर जो विप्र संहिता के अनुक्रम से वेदों का पाठ किया करते हैं तथा विधि विधान के सहित मन्त्रों से वेदों को पढ़ते हैं और अपने गुरुचरण की सेवा में अनुरक्त रहा करते हैं वे सब अनुभावित होते हुए ब्रह्मा के ही समीप में निवास किया करते हैं ॥ ७२ ७३ ॥ भीष्म ने पूछा था—हे भगवन् ! इस अरण्य में मनुष्यों को किस विधि से निवास करना चाहिए जो कि ब्रह्मलोक की इच्छा रखते हैं और इस क्षेत्र में वास किया करते हैं । मनुष्यों को, स्त्रियों को और वर्णाश्रमों से युक्त रहने वालों को यहाँ निवास करते हुए क्या करना चाहिए—यह सब कृपाकर हमको बताइये । पुलस्त्य मुनि ने कहा—पुरुषों को तथा स्त्रियों को वर्णाश्रम के अनुसार ही अपने-अपने धर्मों का आचार पालन करते हुए मोह और दम्भ से रहित होकर यहाँ पर निवास करना चाहिए ॥७४॥७५॥७६॥

## ॥ ब्रह्मदेव कृत यज्ञ वर्णन ॥

यदेतत्कथितं ब्रह्मन् तीर्थमाहात्म्यमुत्तमम् ।
कमलस्याभिपातेन तीर्थजातं धरातले ॥१
तत्रस्थेन भगवता विष्णुना शङ्करेण च ।
यत्कृतं मुनिशार्दूल तत्सर्वं परिकीर्तय ॥२
कथं यज्ञो हि देवेन विभुना तत्र कारितः ।
केसदस्याः ऋत्विजश्च ब्राह्मणा केसमागता ॥३
के भागास्तस्य यज्ञस्य किं द्रव्यं का च दक्षिणा ।
का वेदी किं प्रमाणं च कृतं तत्र विरिञ्चिना ॥४
यो याज्यः सर्वदेवानां वेदैः सर्वत्र पठ्यते ।
कं च काममभिध्याय वेधा यज्ञं चकार ह ॥५
यथा मोऽयं देवदेवेशो ह्यजरश्चामरश्च ह ।
तथा चैवाक्षयः स्वर्गस्तस्य देवस्य दृश्यते ॥६
अन्येषां च दैवानां दत्तं स्वर्गो महात्मना ।
अग्निहोत्रार्थमुत्पन्ना वेदाः कौतपदक्षया ॥७

भीष्म ने कहा—हे ब्रह्मन् ! आपने पुष्कर तीर्थ का परमग्र उत्तम माहात्म्य का वर्णन किया है जो कि इस धरातल में ब्रह्माजी के हाथ से गिरे हुए कमल से यह तीर्थ हुआ है ।।१।। हे मुनियों में शार्दूल ! अब आप यह वर्णन करने की कृपा कीजिये कि उस तीर्थ में स्थित भगवान् विष्णु और शङ्कर ने जो कुछ भी क्या किया था ।।२।। विभुदेव ने वहाँ पर किस प्रकार से यज्ञ कराया था । उस यज्ञ में कौन-कौन ब्राह्मण वहाँ आये थे और उस यज्ञ के सदस्य तथा ऋत्विज बने थे ।।३।। उस यज्ञ के कितने कौन-कौन से भाग थे । उसमें क्या-क्या द्रव्य थे और क्या उसकी दक्षिणा थी । उसकी वेदी कैसी और कितनी लम्बी-चौड़ी ब्रह्माजी ने वहाँ आकर बनाई थी ।।४।। जो समस्त देवों का यजन करने के योग्य है वह वेदों के द्वारा सर्वत्र पता ही जाता है । वेधा ने किस कामना के लिये यह यज्ञ वहाँ पर किया था ।।५।। जिस प्रकार से यह देवों का भी देवेश्वर जरा (वृद्धावस्था) और मृत्यु से रहित है तथा उस देव का कभी क्षय को प्राप्त न होने वाला स्वर्ग दिखलाई देता है ।।६।। इस महान् आत्मा वाले ने अन्य देवों को स्वर्ग प्रदान किया है । अग्निहोत्र का कार्य संपादन करने के लिये ये समस्त वेद एवं औषधियाँ समुत्पन्न हुए हैं ।।७।।

येचान्येपशवोभूमौसर्वेतेयज्ञकारणात् ।
सृष्टा भगवतानेनइत्येषा वैदिकीश्रुतिः ।।८
तदस्यकौतुकंमह्यंश्रुत्वैवतत्प्रभाषितम् ।
यंकाममधिकृत्यैकं यत्फलं यां च भावनाम् । ९
कृतश्चानेनवैयज्ञःसर्वंशंसितुमर्हसि ।
शतारूपा च यानारीसावित्रीसात्विहोच्यते ।।१०
भार्यासाब्रह्मणः प्रोक्ताऋषीणांजननीचसा ।
पुलस्त्याद्यान्मुनीन्सप्तदक्षाद्यांस्तुप्रजापतीन् ।।११
स्वायंभुवादींश्चमनून्सावित्रीसमजीजनत् ।
धर्मपत्नीतुतांब्रह्मापुत्रिणीमात्मनःप्रियाम् ।।१२
पतिव्रतांमहाभागांसुव्रतांचारुहासिनीम् ।
कथंसतीं परित्यज्यभार्यामन्यामविंदत ।।१३

किंनाम्नी किंसमाचारा कस्य सा तनया विभोः ।
क्व मा दृष्टा हि देवेन केन चास्य प्रदर्शिता ॥१४

इस भूमि पर जो ये सब पशु हैं वे सभी यज्ञ कार्य की पूर्ति करने के कारण से ही इन भगवान् के द्वारा सृजित किये गये हैं—ऐसी वेदोक्त श्रुति है ।।८।। इस विषय में मुझे आपके इस भाषण का श्रवणकर बड़ा भारी कौतुक होता है । जिस कामना को लेकर या जिस भावना को हृदय में रखकर जो किया जाता है उसका एक फल होता है ।।९।। इन महापुरुषों ने यज्ञ किया था सो यह सभी आप मुझे बताने के योग्य होते हैं । जो दावरूपा भारी थी वह सावित्री कही जाती है ।।१०।। वह ऋषियों को जन्म देने वाली माता है पुलस्त्य आदि मुनियों को और दक्ष प्रभृति, सात प्रजापतियों को एवं स्वायम्भुव आदि मनुओं को उसी सावित्री ने जन्म प्रदान किया था । उसे ब्रह्मा की भार्या बनाया गया है । अपनी प्रिय पुत्री उस धर्मपत्नी को ब्रह्मा जी ने जो कि परम पतिव्रता—सुभगा, सुव्रता, सती और चारुहासिनी थी, उसका परित्याग कर कैसे दूसरी भार्या को प्राप्त कर लिया था ।।११।१२।१३।। वह किस नाम वाली थी, उसका आचार क्या था और वह किसकी पुत्री थी ? देवदेव ने उसको कहाँ पर देखा था और किसने इनको इसे दिखलाया था ? ।।१४।।

किंरूपा सा तु देवेशी दृष्टा चित्तविमोहिनी ।
या तु दृष्ट्वा स देवेशः कामस्य वशमेयिवान् ॥१५
वर्णतो रूपतश्चैव सा विश्वास्त्वधिका मुने ।
या मोहितवती देवं सर्वलोकेश्वरं विभुम् ॥१६
यथा गृहीतवान्देवो नारीं तां लोकसुन्दरीम् ।
यथा प्रवृत्तो यज्ञोऽपि तथा सर्वं प्रकीर्तय । १७
तां दृष्ट्वा ब्रह्मणः पार्श्वे सावित्री किं चकार ह ।
सावित्र्यां तु तदा ब्रह्मा कां तु वृत्तिमवर्त्तत ॥१८
सन्निधौ कानि वाक्यानि सावित्री ब्रह्मणा तदा ।
उक्ता प्युक्तवती भूय सर्वं शंसितुमर्हसि ॥१९
किं कृतं तत्र युष्माभिः कोपो वाथ दमापि वा ।
यत्कृतं तत्र यद् दृष्टं यत्त्वोक्तं मया त्विह ॥२०

विस्तरेणेहसर्वाणिकर्माणिपरमेष्ठिनः ।
श्रोतुमिच्छाम्यशेषेणविधेर्यज्ञविधिपरम् ॥२१

वह देवी किस प्रकार के रूप-सौन्दर्य वाली थी जो कि चित्त को विमोहित करने वाली देखी गई थी जिसका एकबार ही दर्शन करके वह देवेश्वर काम के वशीभूत हो गये थे ॥१५॥ हे मुने ! क्या वह सुन्दर वर्ण और रूप लावण्य से सावित्री से भी अधिक थी जिसने समस्त लोकों के स्वामी विभु को भी इस प्रकार से मोहित कर लिया था ? ॥१६॥ जिस प्रकार से इस देवेश्वर ने उस लोक सुन्दरी का ग्रहण किया था और जिस रीति से उनके द्वारा यह यज्ञ प्रवृत्त किया गया था यह सब कुछ आप वर्णन करिये ॥१७। ब्रह्माजी के समीप में ग्रहण की हुई उस नारी को देखकर फिर सावित्री ने क्या किया था और सावित्री के विषय में उस समय में ब्रह्मा ने किस वृत्ति का बरताव किया था ॥१८॥ उस समय में ब्रह्मा के समीप में सावित्री ने कौन से वाक्य कहे थे और उसके कहने पर फिर उनसे क्या कहा गया था ?—यह सभी कुछ आप बताने का अनुग्रह कीजिए ॥१९॥ आपने कोप अथवा क्षमा किसलिये किया था और जो कुछ किया था तथा आपका वहाँ जो देखा था एवम् मैंने कहा था—इन सबको परमेष्ठी के कर्मों को मैं पूर्ण रूप से श्रवण करने की इच्छा करता हूँ तथा विधाता की यज्ञ की विधि भी सुनना चाहता हूँ ॥२०।२१॥

प्रश्नभारोमहानेप त्वयोक्तो ब्रह्मणश्चय ।
यथाशक्तिनु वक्ष्यामि श्रू यतातत्पर यश. ॥२२
सहस्रास्य सहस्राक्ष सहस्रचरणाचयम् ।
सहस्रश्रवण चैव सहस्रकरमव्ययम् ॥२३
सहस्रजिह्व साहस्र सहस्रपरमप्रभुम् ।
सहस्रद सहस्रादि सहस्रभुजमव्ययम् ॥२४
हवन सवन चैव हव्यहोतारमेव च ।
पात्राणि च पवित्राणि वेदी दीक्षा चरुस्रु वम् ॥२५
स्रु वमोममवभृच्चैव प्रोक्षणी दक्षिणाधनम् ।
अद्ध्वर्यु सामग विप्र सदस्यान्सदनंसद ।२६

यूपं समित्कुशं दर्वी चमसोलूखलानि च ।
प्राग्वंशं यज्ञभूमि च होतारं बन्धनंचयत् ॥२७
ह्रस्वान्यतिप्रमाणानिप्रमाणस्थावराणिच ।
प्रायश्चित्तानिवाजाश्चस्थंडिलानिकुशास्तथा ॥२८

पुलस्त्य मुनि ने कहा—आपने ब्रह्मा के विषय में बहुत-से प्रश्नों का बोझा मेरे समक्ष मे रख दिया है । मैं अपनी शक्ति के अनुसार बतलाता हूँ । उस परम यश का आप श्रवण करो ॥२२॥ वह सहस्र मुखों से युक्त है, सहस्र नेत्र, सहस्र चरणों का समुदाय, सहस्र श्रवण और सहस्र अव्यय हाथ हैं ॥२३॥ उसके सहस्र जिह्वा हैं । वह सहस्रों सहस्र परम प्रभु हैं । सहस्रों के प्रदान करने वाले, महलादि तथा सहस्र अक्षय भुजाओं वाला है ॥२४॥ हवन—सवन—हव्य—होना—पवित्र पात्र—वेदी—दीक्षा—चरु—स्रुव—स्रुक्—सोम-अवभृथ—प्रोक्षणी—दक्षिणा देने के लिये धन—सामवेद का गान करने वाला विप्र—सदस्य—सदन—सद—यूप—समिधा—कुश—दर्वी-चमस—उलूखल—प्राग्वंश—यज्ञभूमि—होता और जो बंधन है । ये ह्रस्व हैं और अत्यधिक प्रमाण वाले तथा स्थावर प्रमाण वाले हैं । प्रायश्चित—वाज—स्थण्डिल और कुशाएँ भी इसी प्रकार के हैं ॥२५ से २८॥

मंत्रयज्ञश्च हवनं वह्निभागं भवचमम् ।
अग्रेभुजं होमभुजं शुभार्चिपमुदायुधम् ॥२९
आहुर्वेदविदोविप्रा योयज्ञ.शाश्वतःप्रभु ।
यां पृच्छसि महाराजपुण्यादिव्यामिमांकथाम् ॥३०
यदर्थभगवान्ब्रह्माभूमौ यज्ञमथाकरोत् ।
हितार्थंसुरमर्त्यानांलोकानांप्रभवायच ॥३१
ब्रह्माय कपिलश्चैव परमेष्ठी तथैव च ।
देवाःसप्तर्षयश्चैव त्र्यंबकश्च महायशाः ॥३२
सनत्कुमारश्च महानुभावो मनुर्महात्मा भगवान्प्रजापतिः ।
पुराणदेवोऽथ तथा प्रचक्रे प्रदीप्तवैश्वानरतुल्यतेजाः ॥३३
पुरा कमलजातस्य स्वपतस्तस्यकोटरे ।
पुष्करे यत्र संभूतादेवाश्चऋषिगणास्तथा ॥३४

एषपौष्करकोनामप्रादुर्भावोमहात्मनः ।
पुराणं कथ्यतेयत्र वेदस्मृतिसुसंहितम् ॥३५

मन्त्र, यज्ञ, हवन, वह्निभाग, भव, चम, अग्नि भुज, होष भुज, शुभाचि और उदायुध को वेदों के ज्ञाता विप्रों ने बताया है। जो यज्ञ है वह शाश्वत प्रभु है। हे महाराज ! आप जो परम दिव्य एक पुण्यमयी कथा को मुझसे पूछ रहे हैं। भगवान् ब्रह्मा ने भू-मण्डल में जिस लिये यह किया था उसका कारण देव-गण और मनुष्यों का हित का सम्पादन तथा लोकों के प्रभव के लिये किया था ॥२९।३०।३१॥ इसके अनन्तर ब्रह्मा-कपिल-परमेष्ठी-देवगण-सप्तऋषि-महान् यश वाले त्र्यम्बक—महानुभाव सनत्कुमार—महात्मा मनु—भगवान् प्रजापति और प्रदीप्त अग्नि के समान तेज वाले पुराण देव किये गये थे ॥३२॥ ॥३३॥ पहिले समय में शयन करने वाले कमल से समुत्पन्न होने वाले के कोटर पुष्कर में देवता तथा ऋषिगण उत्पन्न हुए थे ॥३४॥ महान् आत्मा वाले का यह पौष्कर नाम वाला प्रादुर्भाव है जिसमें वेद स्मृति से सुसंहित पुराण कहा जाता है ॥३५॥

वराहस्तुश्रुतिमुखः प्रादुर्भूतोविरिंचिनः ।
सहायार्थं सुरश्रेष्ठो वाराहं रूपमास्थितः ॥३६
विस्तीर्णं पुष्करे कृत्वा तीर्थं कोकामुखं हि तु ।
वेदपादोयूपदंष्ट्र क्रतुहस्तश्चितीमुखः ॥३७
अग्निजिह्वोदर्भरोमाब्रह्मशीर्षोमहातपाः ।
अहोरात्रेक्षणोदिव्योवेदांगःश्रुतिभूषणः ॥३८
आज्यनासः स्रुवतुंडःसामघोषस्वनोमहान् ।
सत्यधर्ममयः श्रीमान्कर्मविक्रमसत्कृतः ॥३९
प्रायश्चित्तनखोधोरः पशुजानुर्मखाकृतिः ।
उदगात्रंत्रो होमलिंगो फलबीजमहोषधिः ॥४०
वाय्वंतरात्मा मंत्रास्थिरापः स्फिक् सोमशोणितः ।
वेदस्कन्धो हविर्गंधो हव्यकव्यातिवेगवान् ॥४१
प्राग्वंशकायोद्युतिमान्नानादीक्षाभिरर्चितः ।
दक्षिणाहृदयोयोगोमहासत्रमयोमहान् ॥४२

श्रुति के मुख वाला वराह विरञ्चि (ब्रह्मा) से प्रादुर्भूत हुआ था। सुरगण में परम श्रेष्ठ देव ने सहायता करने के लिये ही वाराह रूप को धारण किया था ॥३६॥ पुष्कर में कोका मुख तीर्थ को विस्तार युक्त करके इस रूप में समास्थित हुए थे। वेद जिसके चार चरण थे और यूप दाढ़ें थी, क्रतु हस्त थे तथा चित्ती मुख वाले थे ॥३७॥ अग्नि की जिह्वा—दर्भों के रोम और ब्रह्म के मस्तक वाले महान् तप से युक्त उनका स्वरूप था। अहोरात्र ही उनके दोनों नेत्र थे तथा वेदों के अङ्ग श्रुति भूषण थे ॥३८॥ आज्य अर्थात् घृत ही उनकी नासिका थी स्रुव तुण्ड था। सामवेद की ध्वनि ही उस वाराह रूपधारी प्रभु का घोष था जो कि अति महान् था। श्री से सम्पन्न वाराह भगवान् सत्य और धर्म से परिपूर्ण थे तथा कर्म एवम् विक्रम से सत्कार युक्त थे ॥३९॥ प्रायश्चित ही उनके नख थे, और उनके पशु जानु थे और मख की आकृति वाले थे। उद्गातान्त्र—होम लिङ्ग वाले, फल, बीज और महोषधि से युक्त वायु को अन्तरात्मा वाले, मन्त्रों की अस्थियों से युक्त थे। जल ही उनके स्फिक् थे और सोम रुधिर था, वेद स्कन्ध थे, हवि गन्ध था और हव्य तथा कव्य रूपी वेग से संयुत थे ॥४०।४१॥ प्राग्वंश उनका शरीर था, वे द्युति से युक्त थे तथा अनेक प्रकार की दीक्षाओं से समन्वित थे। दक्षिणा उनका हृदय था वाराह भगवान् योगी और महान् सत्र से परिपूर्ण थे ॥४२॥

उपाकर्मेष्टिरुचिरःप्रवर्ग्यावर्तभूषणः।
छायापत्नीसहायोवैमणिशृङ्गमिवोच्छ्रितः॥४३
सर्वलोकहितात्मायोदंष्ट्रयाम्भुजहारगाम्।
ततःस्वस्थानमानीमपृथिवीपृथिवीधरः॥४४
ततोजगामपृथिवी निर्वाणधारणाद्धरेः।
एवमादिवराहेण धृत्वाब्रह्महितार्थिना॥४५
उद्धृता पुष्करेपृथ्वीसागरांबुगतापुरा।
मृतः दामदमास्यांयोदिव्येकोकामुखेस्थितः॥४६
आदित्यवसुभिःसाध्यैर्मरुद्भिर्देवतैःसह।
रुद्रैर्विश्वसहायैश्च यक्षराक्षसकिन्नरैः॥४७

एषपौष्करकोनामप्रादुर्भावोमहात्मनः ।
पुराणं कथ्यतेयत्र वेदस्मृतिसुसंहितम् ॥३५

मन्त्र, यज्ञ, हवन, वह्निभाग, भव, चम, अग्नि भुज, होम भुज, शुभांचि और उदायुध को वेदों के ज्ञाता विप्रों ने बताया है। जो यज्ञ है वह शाश्वत प्रभु है। हे महाराज! आप जो परम दिव्य एक पुण्यमयी कथा को मुझसे पूछ रहे हैं। भगवान् ब्रह्मा ने भू-मण्डल में जिस लिये यह किया था उसका कारण देवगण और मनुष्यों का हित का सम्पादन तथा लोकों के प्रभव के लिये किया था ॥२६।३०।३१॥ इसके अनन्तर ब्रह्मा–कपिल–परमेष्ठी–देवगण–सप्तर्षि–महान् यश वाले त्र्यम्बक—महानुभाव सनत्कुमार—महात्मा मनु—भगवान् प्रजापति और प्रदीप्त अग्नि के समान तेज वाले पुराण देव किये गये थे ॥३२॥ ॥३३॥ पहिले समय में शयन करने वाले कमल से समुत्पन्न होने वाले के कोटर पुष्कर में देवता तथा ऋषिगण उत्पन्न हुए थे ॥३४॥ महान् आत्मा वाले का यह पौष्कर नाम वाला प्रादुर्भाव है जिसमें वेद स्मृति से सुसंहित पुराण कहा जाता है ॥३५॥

वराहस्तुश्रुतिमुखः प्रादुर्भूतोविरिंचिनः ।
सहायार्थं सुरश्रेष्ठो वाराहं रूपमास्थितः ॥३६
विस्तीर्णं पुष्करे कृत्वा तीर्थं कोकामुखं हि तु ।
वेदपादोयूपदंष्ट्र क्रतुहस्तश्चितीमुखः ॥३७
अग्निजिह्वोदर्भरोमाब्रह्मशीर्षोमहातपाः ।
अहोरात्रेक्षणोदिव्योवेदाङ्गःश्रुतिभूषणः ॥३८
आज्यनासः स्रुवतुण्डःसामघोषस्वनोमहान् ।
सत्यधर्ममयः श्रीमान्कर्मविक्रमसत्कृतः ॥३९
प्रायश्चित्तनखोघोरः पशुजानुर्मखाकृतिः ।
उद्गात्रन्त्रो होमलिंगो फलबीजमहौषधिः ॥४०
वाय्वंतरात्मा मन्त्रास्थिरापः स्फिक् सोमशोणितः ।
वेदस्कन्धो हविर्गंधो हव्यकव्यातिवेगवान् ॥४१
प्राग्वंशकायोद्युतिमान्नानादीक्षाभिरर्चितः ।
दक्षिणाहृदयोयोगीमहासत्रमयोमहान् ॥४२

श्रुति के मुख वाला वराह विरञ्चि (ब्रह्मा) से प्रादुर्भूत हुआ था। सुरगण में परम श्रेष्ठ देव ने सहायता करने के लिये ही वाराह रूप को धारण किया था ॥३६॥ पुष्कर में कोका मुख तीर्थ को विस्तार युक्त करके इस रूप में समास्थित हुए थे। वेद जिसके चार चरण थे और यूप दाढ़ें थीं, क्रतु हस्त थे तथा चिती मुख वाले थे ॥३७॥ अग्नि की जिह्वा—दर्भों के रोम और ब्रह्म के मस्तक वाले महान् तप से युक्त उनका स्वरूप था। अहोरात्र ही उनके दोनों नेत्र थे तथा वेदों के अङ्ग श्रुति भूषण थे ॥३८॥ आज्य अर्थात् घृत ही उनकी नासिका थी स्रुव तुण्ड था। सामवेद की ध्वनि ही उस वाराह रूपधारी प्रभु का घोष था जो कि अति महान् था। श्री से सम्पन्न वाराह भगवान् सत्य और धर्म से परिपूर्ण थे तथा कर्म एवम् विक्रम से सत्कार युक्त थे ॥३९॥ प्रायश्चित ही उनके नख थे, घोर उनके पशु जानु थे और मख की आकृति वाले थे। उद्गात्र—होम लिङ्ग वाले, फल, बीज और महौषधि से युक्त वायु की अन्तरात्मा वाले, मन्त्रों की अस्थियों से युक्त थे। जल ही उनके स्फिक् थे और सोम रुधिर था, वेद स्कन्ध थे, हवि गन्ध था और हव्य तथा कव्य रूपी वेग से संयुत थे ॥४०॥४१॥ प्राग्वंश उनका शरीर था, वे द्युति से युक्त थे तथा अनेक प्रकार की दीक्षाओं से समर्चित थे। दक्षिणा उनका हृदय था वाराह भगवान् योगी और महान् सत्र से परिपूर्ण थे ॥४२॥

उपाकर्मेष्टिरुचिरःप्रवर्ग्यावर्तभूषणः।
छायापत्निमहायोवैमणिशृङ्गमिवोच्छ्रितः॥४३
मर्यनोऽकहितारमायोदष्ट्याम्भुजहारगाम्।
सत.स्वस्थानमानीयपृथिवीपृथिवीधरः॥४४
ततोजगामपृथिवी निर्वाणंधारणाद्धरेः।
एवमादिवराहेण धृत्वाब्रह्महितार्थिना॥४५
उद्धृता पुष्करेपृथ्वीसागरांबुगतापुरा।
मुखः समरमाण्यांयोदिव्येकोकामुखेस्थितः॥४६
मादित्यंवंमुभि मार्च्यमंशद्गिर्देवनं.मह।
गई विश्वमहायेन्द्र ममारातामस्तिरं॥४७

दिग्भिर्विदिग्भिः पृथिवीनदीभिः सह सागरैः ।
चराचरगुरुश्रीमान्ब्रह्माब्रह्मविदांवरः ॥४८
उवाचवचनंकोकामुखतीर्थंत्वयाविभो ।
पालनीयंसदागोप्यंरक्षाकार्यामखेत्विह ॥४९
एवंकरिष्येभगवस्तदाब्रह्माणमुक्तवान् ।
उवाचतंपुनर्ब्रह्माविष्णुंदेवंपुरःस्थितम् ॥५०

उपाकर्म दृष्टि से रुचिर और प्रवर्ग्यावर्त्त के भूषण वाले थे। छाया रूपिणी पत्नी की सहायता वाले और मणियों की शिखर की भाँति अत्युन्नत स्वरूप था ॥४३॥ समस्त लोकों की हित—कामना से पूर्ण उस वाराह भगवान् ने अपनी दंष्ट्रा से भूमि का उद्धार किया था। इसके अनन्तर उन वाराह रूपी पृथ्वीधर भगवान् ने अपनी दाढ़ पर पृथ्वी को उठाकर अपने स्थान पर उसे ले आये थे ।४४। इसके पश्चात् हरि के द्वारा धारण करने से वह पृथ्वी भी निर्वाण को प्राप्त हो गई थी। इस तरह से ब्रह्मा के हित करने वाले भगवान् आदि वाराह ने पृथ्वी को दाढ़ पर धारण किया था और समुद्र के जल के मध्य में गई हुई पृथ्वी का पहिले पुष्कर में उद्धार किया था। जो शमदमों से युक्त दिव्य कोका मुख में स्थित हो गये थे ॥ ४५।४६ ॥ समस्त आदित्य—वसुगण—साध्य—मरुद्गण और देवों के साथ, रुद्रगण, विश्व के सहायक यक्ष—राक्षस और किन्नरों के सहित, दिशा, विदिशा, पृथिवी, नदी और समस्त सागरों के साथ ब्रह्म के वेत्ताओं में परम श्रेष्ठ चर और अचर सबके गुरु श्रीमान् ब्रह्मा जी ने कोका मुख तीर्थ से यह वचन कहे थे—हे विभो ! तुमको मेरे वचनों का पालन करना चाहिए और सदा उनको गोपनीय रखना। यहाँ पर तुमको मख में रक्षा करनी चाहिए ॥४७।४८।४९॥ तब उसने ब्रह्माजी से कहा था—हे भगवन् ! मैं इसी प्रकार से करूँगा। इसके पश्चात् पुनः समक्ष में संस्थित विष्णुदेव से ब्रह्माजी ने कहा था॥५०॥

त्वं हि मे परमोदेवस्त्वंहि मे परमोगुरुः ।
त्वं हि मेपरमंधामशक्रादीना सुरोत्तम ॥५१
उत्फुल्लामलपद्माक्ष शत्रुपक्षक्षयावह ।
यथायज्ञेन मेध्वसोदानवैश्चविधीयते ॥५२

यथातथ्याविधातव्यप्रणतस्यनमोऽस्तुते ।
भयत्यजस्वदेवेशक्षयनेष्यामिदानवान् ॥५३
येचान्येविघ्नकर्तारोयातुधानास्तथासुराः ।
घातयिष्याम्यहंसर्वान्स्वस्तितेस्तुपितामह ॥५४
एवमुक्त्वास्थितस्तत्रसाहाय्येन कृतक्षणः ।
प्रववुश्चशिवावाताः प्रसन्नाश्चदिशोदश ॥५५
सुप्रभाणिचज्योतीपिचन्द्रंचक्रुः प्रदक्षिणम् ।
नविग्रहंग्रहाश्चक्रुः प्रसेदुश्चापि सिंघवः ॥५६

हे शक्र आदि मे श्रेष्ठ देव ! आप ही मेरे परम देव हैं और आप ही मेरे परम गुरु हैं । हे देवेश्वर ! आप ही मेरे परम धाम है ॥५१॥ हे विकसित विशुद्ध कमल के समान नेत्रो वाले ! आप तो शत्रुओ के पक्ष का क्षय कराने वाले हैं । दानवो द्वारा मेरे यज्ञ का ध्वंस किया जाता है सो आप कृपया ऐसा करिये जिससे यह न हो मैं आपकी सेवा मे प्रणत हूं और मेरा आपको नमस्कार है । हे देवेश ! आप भय का त्याग कर दीजिए । मैं दानवों का क्षय कर दूंगा ॥५२॥५३॥ और जो अन्य विघ्नो के करने वाले हैं चाहे वे यातुधान हो या असुर हो, मैं उन सबको मार डालूंगा । हे पितामह ! आपका कल्याण हो ॥५४॥ इस प्रकार से कहकर सहायता से कृतक्षण अर्थात् परम प्रसन्न होता हुआ वहां पर ही स्थित हो गये थे । उस समय मे मङ्गलकारी वायु वहन करने लगा और दशो दिशाएँ अत्यन्त प्रसन्न दिखलाई देने लगी ॥ ५५ ॥ आकाश मे जितने भी ग्रहनक्षत्र आदि थे वे सब उत्तम प्रभा वाले होकर चन्द्रमा की प्रदक्षिणा करने लगे थे । ग्रह परस्पर मे विग्रह नही करने वाले हो गये तथा सिंधु भी प्रसन्न थे ॥५६॥

नीरजस्काभूमिरासीत्सकलाहृदयस्त्रयः ।
जग्मु स्वमार्गंसरितोनापिचुक्षुभुरर्णवा. ॥५७
आसञ्छुभानीद्रियाणिनराणामतरात्मनाम् ।
महर्षयोगीतशोकावेदानुच्चैरवाचयन् ॥५८
यज्ञेतस्मिन्हविः पाकेशिवआसश्चपावकाः ।
प्रवृत्तधर्मसद्वृत्तलोकामुदितमानसाः ॥५९

विष्णोःसत्यप्रतिज्ञस्यश्र त्वार्थरनिघनागिरः ।
ततोदेवाःसमायातादानवाराक्षसैस्सह ॥६०
भूतप्रेतपिशाचाश्चसर्वेतत्रागताःक्रमात् ।
गन्धर्वाप्सरसश्चैवनागाविद्याधरागणाः ॥६१
वानस्पत्याश्चौषधयोयच्चेहयच्चनेहृति ।
ब्रह्मादेशान्मारुतेनआनीताः सर्वतोदिशः ॥६२
यज्ञपर्वतमासाद्यदक्षिणामभितोदिशम् ।
सुराउत्तरतः सर्वे मर्यादापर्वते स्थिताः ॥६३

भूमि रज से रहित हो गई थी। तीनों ह्लादी कला से युक्त हो गये थे। समस्त नदियाँ अपने सही मार्ग में बहने लगीं और सागर क्षोभ से रहित होगये थे ॥५७॥ मनुष्यों की अन्तरात्माओं की सब इन्द्रियाँ शुभ हो गई थी। जो महर्षि लोग थे उनके सब शोक नष्ट हो गये थे और वे वेदों का उच्च स्वर से पाठन कर रहे थे ॥५८॥ उस पवित्र यज्ञ में हवि कल्याणकारी था एवं पावक भी मङ्गल करने वाले थे। जितने भी लोक थे वे सब धर्म कार्य और सद्वृत्त में प्रवृत्ति वाले होकर प्रसन्न मन वाले थे ॥५९॥ सत्य प्रतिज्ञा वाले भगवान् विष्णु की शत्रुओं के निधन कर देने वाली वाणी श्रवण कर फिर राक्षसों के सहित दानवगण और देवता वहाँ आ गये ॥६०॥ भूत-प्रेत और पिशाच सभी क्रम से वहाँ पर आ गये। गन्धर्व, अप्सराऐं, नाग, विद्याधरगण, वनस्पतियाँ और औषधियाँ जो यहाँ थीं और यहाँ नहीं भी थीं उनको ब्रह्मा के आदेश से मारुत ने सब दिशाओं से वहाँ ला दिया था ॥६१।६२॥ यज्ञ होने वाले पर्वत पर दक्षिण दिशा में सब ओर से सुरगण उत्तर दिशा के सभी उस मर्यादा पर्वत पर स्थित हो गये थे ॥६३॥

गंधर्वाप्सरसश्चैवमुनयो वेदपारगाः ।
पश्चिमांदिशमास्थायस्थितास्तत्रमहाक्रतौ ॥६४
सर्वदेवनिकायाश्चदानवाश्चासुरागणाः ।
अमर्षंपृष्ठतःकृत्वासुप्रीतास्तेपरस्परम् ॥६५
ऋषीन्पर्यचरन्सर्वेशुश्रूषन्ब्राह्मणास्तथा ।
ऋषयो ब्रह्मर्षयश्चैव द्विजादेवर्षयस्तथा ॥६६

राजर्षयो मुख्यतमास्समायातास्सम तत्र ।
यतमश्च सरोऽप्यत्र क्रतौ याज्यो भविष्यति ॥६७
पशव पक्षिणश्चैवतत्रायातादिदृक्षवः ।
ब्राह्मणाभोक्तुकामाश्चसर्वेवर्णानुपूर्वशः ॥६८
स्वयचवरुणोरत्नदक्षश्चान्नस्वयददौ ।
आगत्यवरुणोलोकात्स्वपचान्नस्वतोऽपचत् ॥६९
वायुर्भक्षविचाराश्चरसपाचोदिवाकर. ।
अन्नपाचनकृत्सोमोमतिदाताबृहस्पति ॥७०
धनदान धनाध्यक्षोवस्त्राणिविविधानिच ।
सरस्वती नदाध्यक्षोगङ्गादेवीसनर्मदा ॥७१

उस महान् क्रतु में गन्धर्व—अप्सरोगण और वेद के पारगामी मुनि लोग वहाँ पर पश्चिम दिशा में आस्थित होकर ठहर गये थे ॥६४॥ समस्त देवों के सिवाय, दानव और असुरगण पीछे से समर्पं करके वे सब आपस में सुप्रसन्न थे ॥६५॥ सब लोग ऋषिगण और ब्राह्मणों की शुश्रूषा करते हुए उनकी परिचर्या करते थे। वहाँ पर ऋषि—ब्रह्मर्षि—द्विज—देवर्षि और राजर्षि जो मुख्यतम थे वे सभी एक साथ आये थे यहाँ पर कौन सा नर इस क्रतु में यजन करने योग्य होगा ॥६६।६७॥ पशु और पक्षी भी देखने की इच्छा रखते हुए यहाँ पर आये थे। भोजन करने की कामना वाले ब्राह्मण और सभी वर्णों वाले लोग क्रम से वहाँ उपस्थित हुए थे ॥६८॥ वरुण देव ने स्वयं वहाँ उपस्थित होकर रत्न तथा दक्ष ने स्वयं आकर अन्न समर्पित किया था। वरुण ने यहाँ अपने लोक से आकर पचन अन्न को स्वयं ही पकाया था ॥६९॥ वायु ने भक्ष विचारों को करने वाले का कार्य किया था और दिवाकर रसों का पाचन करने वाला हुआ था। अन्न का पाचन करने वाला सोम था और मति को प्रदान करने वाले गुरुगुरु बृहस्पति थे ॥७०॥ धन का अध्यक्ष कुबेर धन का दान करता था और अनेक प्रकार के वस्त्रों को सरस्वती प्रदान कर रही थी। नर्मदा के सहित गङ्गा देवी समस्त नद नदियों की अध्यक्ष थीं ॥७१॥

देवानामनिघौनत्रऋषिभिश्चसमागमे ।
ब्रह्मणोदक्षिणेपार्श्वेस्थितोविष्णु सनातन ॥७२

वामपार्श्वेस्थितोरुद्रःपिनाकीवरदःप्रभुः ।
ऋत्विजांचापिवरणंकृतंतत्रमहात्मना ॥७३
भृगुर्होतावृतस्तत्रपुलस्त्योऽध्वर्यु सत्तमः ।
तत्रोद्गातामरीचिस्तुब्रह्मावैनारदःकृतः ॥७४
सनत्कुमारादयो ये सदस्यास्तत्रतेऽभवन् ।
प्रजापतयो दक्षाद्या वर्णा ब्राह्मणपूर्वका ॥७५
ब्रह्मणश्चसमीपेतु कृता ऋत्विग्विकल्पना ।
वस्त्रैराभरणैर्युक्ताः कृता वैश्रवणेन ते ॥७६
अंगुलीयैः सकटकै मुकुटैर्भूषिताद्विजाः ।
चत्वारो द्वौ दशान्येच ततस्ते षोडशर्त्विजः ॥७७
ब्रह्मणा पूजिताःसर्वे प्रणिपातपुरःसरम् ।
अनुग्राह्यो भवद्भिस्तु सर्वैरस्मिन्क्रताविह ॥७८

वहाँ उस महामख में देवगण की संनिधि में और ऋषिगण के साथ समागम में ब्रह्माजी के दक्षिण पार्श्व में सनातन विष्णु स्थित हुए थे ॥७२॥ ब्रह्मा के बाँये पार्श्व में पिनाक को धारण करने वाले वरदाता प्रभु रुद्र संस्थित हुए थे । वहाँ पर महान् आत्मा वाले ने ऋत्विजों का वरण किया था ॥७३॥ होता के पद पर वहाँ यज्ञ में भृगु ऋषि का वरण किया गया था और पुलस्त्य का वरण उत्तम अध्वर्यु के पद पर किया गया था । मरीचि ऋषि उस यज्ञ में उद्‌गाता थे तथा देवर्षि नारद ब्रह्मा बनाये गये थे । ७४॥ सनत्कुमार आदि जो अन्य थे वे सब उस यज्ञ में सदस्य हुए थे । प्रजापति दक्ष आदि जो थे ब्राह्मण पूर्वक वर्ण थे ॥७५ । ब्रह्मा के समीप में ऋत्विजों की विशेष कल्पना की गई थी । वैश्रवण (कुबेर) ने उन सबको वस्त्र और आभूषणों से समन्वित किया था ॥७६॥ अँगूठी—कड़े और मुकुट आदि आभरणों से द्विजों को विभूषित किया गया था । इस तरह से चार—दो और दस कुल सोलह ऋत्विज उस यज्ञ में वरण किये गये थे ॥७७॥ इन सबका पूजन प्रणिपात के सहित ब्रह्माजी के द्वारा किया गया था । ब्रह्मा ने प्रार्थना की थी कि आप सबको इस यज्ञ में मुझे पूर्ण रूप से अनुगृहीत करना चाहिए ॥७८॥

मुसत्कृताचपत्नी सा सावित्री च वरांगना ।
अध्वर्युणामाहूता एहि देवि त्वरान्विता ॥७९
उत्थिताश्चाग्नयः सर्वे दीक्षाकाल उपागतः ।
व्यग्रासाकार्यकरणेस्त्रीस्वभावेन नागता ॥८०
सावित्रीव्याकुलादेवप्रसक्तागृहकर्मणि ।
सख्यौनाभ्यागतायावत्तावन्नागमनं मम ॥८१
एवमुक्तोऽस्मि वै देव कालश्चाप्यतिवर्त्तते ।
यत्तेऽद्यरुचितं तावत्तत्कुरुष्व पितामह ॥८२
एवमुक्तस्तदा ब्रह्मा किंचित्कोपसमन्वितः ।
पत्नीं चान्यां मदर्थं वै शीघ्रं शक्र इहानय ॥८३
यथा प्रवर्त्तते यज्ञःकालहीनो नजायते ।
तथाशीघ्रं विधत्स्वत्वं नारीकांचिदुपानय ॥८४
यावद्यज्ञसमाप्तिर्मेवर्णेत्वमाकुर्यामतः ।
भूयोऽपितां प्रमोक्ष्यामि समाप्तौतुकतोरिह ॥८५

वह वर अङ्गों वाली सावित्री पत्नी उस यज्ञ में भली-भांति सत्कार वा ने की गई थी । अध्वर्यु ने उसे बुलाया था कि हे देवि ! आप शीघ्रता से यहाँ आइये । मैं सम्पूर्ण अग्नि समुत्थित हो गई है और अब दीक्षा का समय उपस्थित हो गया है । वह कार्यों के करने में बहुत व्यग्र हो रही थी और स्त्री-जन स्वभाववश वहाँ नहीं आई थी ॥७९।८०॥ हे देव ! सावित्री देवी इस समय में व्याकुल हैं और गृह के कार्यों में संलग्न है । उनने कहा है कि जब तक मेरी सखियाँ नहीं आती हैं तब तक मेरा आगमन नहीं हो सकता है ॥८१॥ हे देव ! मुझसे इस प्रकार से कहा गया है और अब समय का अति-वर्त्तन हो रहा है । हे पितामह ! आज अब जो भी कुछ आपको रुचे वही इस समय कीजिए ॥८२॥ इस तरह से जब ब्रह्माजी से कहा गया तो उनको कुछ क्रोध उत्पन्न हो गया था । ब्रह्माजी ने कोप से युक्त होकर इन्द्रदेव से कहा—हे इन्द्रदेव ! मेरे लिये इस समय में यज्ञ कार्य सम्पन्न करने के लिये दूसरी कोई पत्नी को शीघ्र ही व्यवस्था करो । उसे अभी यहाँ ले आओ ॥ ८३ ॥

जिस तरह भी यज्ञ का कार्य प्रवृत्त हो जावे और समय की हानि होने से उसमें कोई हीनता उत्पन्न न हो। तुम उसी प्रकार से अत्यन्त शीघ्रता करो और किसी नारी को यहाँ ले आओ ॥८४॥ जब तक मेरे इस यज्ञ की समाप्ति हो मैं तेरा वरण करता हूँ—इसका कोई भी विचार मन में मत करना। फिर इस यज्ञ की समाप्ति हो जाने पर उसका मोक्ष कर दूँगा ॥८५॥

एवमुक्तस्तदाशक्रोगत्वासर्वंधरातलम् ।
स्त्रियोदृष्टास्तुयास्तेनसर्वास्तास्सपरिग्रहाः ॥८६
आभीरकन्या रूपाढ्या सुनासा चारुलोचना ।
नदेवीनचगन्धर्वीनासुरीनचपन्नगी ॥८७
नचास्ति तादृशी कन्या यादृशीसा वरांगना ।
ददर्शतामुचार्वंगीश्रियदेवीमिवापराम् ॥८८
संक्षिपन्तींमनोवृत्तिविभव रूपसंपदा ।
यद्यत्तुवस्तुसौंदर्याद्विशिष्टं लभ्यते क्वचित् ॥८९
तत्तच्छरीरसंलग्नंतन्वंग्या ददृशे वरम् ।
तां दृष्ट्वा चिंतयामास यद्येषा कन्यका भवेत् ॥९०
तन्मत्त.कृतपुण्योऽन्योवदेवोभुविविद्यते ।
योपिद्रत्नमिदसेयंसद्भाग्यायां पितामहः ॥९१

इस तरह से जब इन्द्र से कहा गया था तो देवराज उस समय में सम्पूर्ण धरातल में घूमा था। उसने जो भी स्त्रियाँ देखीं थी वे सभी परिग्रह से युक्त ही मिली थीं ॥८६॥ एक आभीर (अहीर) की कन्या मिली थी जो रूप-लावण्य से सम्पन्न थी। उसकी नासिका बहुत सुन्दर थी और नेत्र भी उसके बहुत सुन्दर एवम् मनोरम थे। उस तरह की कोई भी देवी—गन्धर्वी—आसुरी और पन्नगी नहीं थी ॥८७॥ जैसी परम सुन्दरी वह आभीर कन्या थी वैसी अन्य कोई भी सुन्दरी नहीं थी। इन्द्रदेव ने मनोहर अङ्गों वाली उस कन्या को दूसरी लक्ष्मी देवी के सदृश ही देखा था ॥८८॥ रूप—सौन्दर्य की सम्पत्ति से मनोवृत्ति के वैभव को संक्षिप्त करती हुई वह कन्या थी। जो भी वस्तु सौन्दर्य विशेषता वाली हो वह कहीं प्राप्त की आशा करती है ॥८९॥ उसके शरीर

मे मलग्न वहो-बहो तन्वङ्गी का परम श्रेष्ठ देखा था। उस कन्या को देखकर इन्द्र ने सोचा था कि यह कन्या ब्रह्मा की पत्नी हो सकती है ।।६०।। इस भूमि मे मुझसे अधिक अन्य कोई भी पुण्य वाला नहीं है। यह स्त्रियों म रत्न के समान है। पितामह ब्रह्माजी के साथ सौभाग्य प्राप्त करने क योग्य यही एक नारी है ।।६१।।

कासि कस्य कुतश्चत्वमागतासुभ्रू वच्यताम् ।
एकाकिनी किमर्थंचवीथीमध्येतुतिष्ठसि ।।६२
गोपकन्यास्त्वह वीर विक्रीणामीह गोरसम् ।
नवनीतमिद शुद्ध दधि चेद विमण्डकम् ।।६३
दध्ना चवात्र तक्रेण रसेनापि परतप ।
*अर्थी येनासि तद्ब्रूहि प्रगृह्णीष्व यथेप्सितम् ।।६४*
एवमुक्तस्तदा शक्रो गृहीत्वा ता करे दृढम् ।
अनयत्ता विशालाक्षी यत्र ब्रह्माव्यवस्थितः ।।६५
नीयमाना तु सा तेन क्रोशन्ती पितृमातरौ ।
हातातमातर्हाभ्रातनयत्येप नरो बलात् ।।६६
इत्यमाभाष्यमाणस्तु तया शक्रोऽनयच्च ताम् ।
ब्रह्मण पुरतःस्थाप्यप्राहास्यार्थममाऽऽवले ।।
आनीतासि विशालाक्षि माशुचोवरवर्णिनि ।
गोपकन्याचतद्दृष्ट्वागौरवर्णमहाद्युतिम् ।।६७
कमलाक्षसुबाह्व स पु डरीकनिभेक्षणम् ।
तप्तकाचनसङ्क्लिसदृशापीनवक्षसम् ।।६८
मत्तेभहस्तवृत्तोरुरक्तोतु गनखच्छविपम् ।
प्राप्तसाऽमन्यतात्मानमन्मथस्येषुगोचरे ।।६९
तत्प्राप्तिहेतुकधिया गतचित्तेवलक्ष्यते ।
प्रभुत्वमात्मनोदानेगोपकन्याऽप्यमन्यत ।।१००

देवराज इन्द्र ने उस बराङ्गना से पूछा—हे सुभ्रु ! आप कोन है, कि को आत्मजा है और कहां से आई हैं—यह ब तलाइये। आप यहाँ वीथी के

थे ॥१०६॥ उदुम्बर (गूलर) के दण्ड से युक्त तथा मृगचर्म से आवृत ब्रह्माजी उस समय में उस महान् अध्वर में अपने ही अद्भुत तेज की महिमा से परम शोभित हो रहे थे ॥१०७। तब तो वेदों के पूर्ण वेत्ता ब्राह्मणों के द्वारा उस यज्ञ-भूमि में होम का कार्य आरम्भ कर दिया गया था। भृगु महर्षि के सहित सब ऋत्विजों ने उसी समय वेद में जो भी कर्म बताया गया है वह आरम्भ कर दिया था। उस समय में जो यह महान् यज्ञ प्रारम्भ हुआ था वह दो सहस्र युग पर्यन्त पुष्कर क्षेत्र में हुआ था ॥१०८॥

## ॥ नन्दा धेनु—व्याघ्र उपाख्यान ॥

अथ देवव्रतःप्राह किमन्यासा सरिद्वरा।
एतन्मे कौतुकं ब्रह्मन्नदादन्या सरस्वती ॥१
यथाभूता येन कृता कारणेन सरिद्वरा।
एवमुक्तं पुलस्त्य स भीष्मायैतत्पुरातनम् ॥२
आख्यातुमुपचक्राम नन्दा नाम यतस्स्मृता।
क्षत्रव्रतधरो नित्यमासीद्राजा प्रभञ्जनः ॥३
प्रवृत्तोऽसौ मृगान्हन्तुं वने तस्मिन्महाबल.।
॥ ददर्श ततस्तस्मिन्मृगीगुल्मान्तरेस्थिताम् ॥४
मार्गणेन सुतीक्ष्णेन ता विव्याध पुरोगताम्।
सा विलोक्य दिश: सर्वास्त दृष्ट्वा शरपाणिनम् ॥५
प्राह किं ते कृत मूढ त्वयैतत्कर्म दुष्करम्।
स्तन तावत्प्रयच्छामि सुतस्याधोमुखी स्थिता ॥६
मांसलोभेन विद्धाह् त्वरसा ह्यकुतोभया।
पिबत गुप्तवत्सा च गूढमैथुनमागतम् ॥७
एवविध मृग राजन्ब्रह्महत्यात्प्राड्मया श्रुतम्।
स्तन तु तनयस्यास्य प्रयच्छन्ती त्वयाहृता ॥८

श्रीसूतजी ने कहा—इसके अनन्तर देव व्रत ने कहा—वह अन्य सरिताओं में परम श्रेष्ठ क्या है? हे ब्रह्मन्! मेरे हृदय में यह बड़ा कौतुक है।

नन्दा शब्द वाली सरस्वती जिस प्रकार से और जिस कारण से श्रेष्ठ सरिता की गई थी—यह सब कृपाकर मुझे बतलाइये। इस तरह से पूछे जाने पर पुलस्त्य मुनि ने भीष्म के लिये यह पुराना इतिहास बताने का प्रारम्भ किया था कि जिस कारण से नन्दा यह नाम पड़ा था। पहिले एक क्षत्रियों के व्रत को धारण करने वाला प्रभञ्जन नामधारी राजा हुआ था ॥१।२।३॥ महान् बलशाली यह राजा उस वन में मृगों का हनन करने के लिये प्रवृत्त हुआ था। उसने वहाँ उस वन में झाड़ियों के बीच में बैठी हुई हिरनी को देखा था ॥४॥ सामने आई हुई उस हिरनी को देखकर उस राजा प्रभञ्जन ने अपने एक अत्यन्त तीक्ष्ण बाण से उसे विद्ध कर दिया था। उस हिरनी ने समस्त दिशाओं को देखते हुए हाथ में शरों को धारण करने वाले उस राजा को देखा था ॥५॥ वह हिरनी उससे बोली—अरे मूढ़! तूने यह क्या दुष्कर कर्म कर डाला है। मैं नीचे की ओर मुख करके इस समय में अपने पुत्र को स्तन पिला रही थी ॥६॥ तूने मुझे मांस के लोभ से विद्ध कर दिया है। मैं तो इस समय में निर्भय होकर स्तन का पान करा रही थी। छिपकर मेरे समीप में स्थित स्तन का पान करने वाले मुख वत्स का मैं पोषण कर रही थी ॥ ७ ॥ इस प्रकार की स्थिति में रहने वाले मृग को नहीं मारना चाहिए। हे राजन्! मैंने ऐसा पहिले सुना था। मैं जिस समय में अपने पुत्र को स्तन का पान करा रही थी उसी दशा में तूने मुझे मार डाला है ॥८॥

बाणेनाशनिकल्पेन निर्दोषा वनमागता।
तस्मात्त्वमपि दुर्बुद्धे क्रव्यादत्वमवाप्स्यसि ॥९
वनेऽस्मिन्कण्टकाकीर्णे व्याघ्ररूपं त्वमाप्नुहि।
शापप्रदानं श्रुत्वैव स राजा पुरतःस्थितः ॥१०
प्रोवाच प्राञ्जलिर्भूत्वा ता मृगी व्यथितेन्द्रियः।
स्तनं तु तनयस्येह प्रयच्छन्ती न मे मता ॥११
अज्ञानेन हता भद्रे प्रमोद सुसमाधिना।
व्याघ्ररूपमहं त्यक्त्वाप्राप्स्यामि मानुषं कदा ॥१२
एवंविधस्य शापस्य विमोक्षं शंस मे मृगि।
एवमुक्ते मृगी तस्य प्रोवाच वचनं शुभम् ॥१३

थी ॥१०६॥ उदुम्बर (गूलर) के दण्ड से युक्त तथा मृगचर्म से आवृत ब्रह्माजी उस समय में उस महान् अध्वर में अपने ही अद्भुत तेज की महिमा से परम शोभित हो रहे थे ॥१०७॥ तब तो वेदों के पूर्ण वेत्ता ब्राह्मणों के द्वारा उस यज्ञ-भूमि में होत्र का कार्य आरंभ कर दिया गया था। भृगु महर्षि के सहित सब ऋत्विजों ने उसी समय वेद में जो भी कर्म बताया गया है वह प्रारम्भ कर दिया था। उस समय में जो वह महान् यज्ञ प्रारम्भ हुआ था वह दो सहस्र युग पर्यन्त पुष्कर क्षेत्र में हुआ था ॥१०८॥

## ॥ नन्दा धेनु—व्याघ्र उपाख्यान ॥

अथ देवव्रतःप्राह किमन्यासां सरिद्वरा।
एतन्मे कौतुकं ब्रह्मन्नदाख्या सरस्वती ॥१
यथाभूता येन कृता कारणेन सरिद्वरा।
एवमुक्तः पुलस्त्य स भीष्मायैतत्पुरातनम् ॥२
आख्यातुमुपचक्राम नन्दा नाम यतस्स्मृता।
क्षत्रव्रतधरो नित्यमासीद्राजा प्रभंजनः ॥३
प्रवृत्तोऽसौ मृगान्हन्तुं वने तस्मिन्महाबलः।
स ददर्श ततस्तस्मिन्मृगीगुल्मान्तरेस्थिताम् ॥४
मार्गणेन सुतीक्ष्णेन तां विव्याध पुरोगताम्।
सा विलोक्य दिशः सर्वास्तं दृष्ट्वा शरपाणिनम् ॥५
आह किं ते कृतं मूढ त्वयैतत्कर्म दुष्करम्।
स्तनं तावत्प्रयच्छामि सुतस्याधोमुखी स्थिता ॥६
मांसलोभेन विद्धाहं तरसा ह्यकुतोभया।
पिबतं गुल्मवत्सं च मूढमैथुनमागतम् ॥७
एवंविधं मृगं राजन्सहन्यात्प्राज्ञमथा श्रुतम्।
स्तनं तु तनयस्यास्य प्रयच्छन्ती त्वयाहता ॥८

श्रीसूतजी ने कहा—इसके अनन्तर देव व्रत ने कहा—वह अन्य सरिताओं में परम श्रेष्ठ क्या है? हे ब्रह्मन्! मेरे हृदय में यह बड़ा कौतुक है।

नन्दा शब्द वाली सरस्वती जिस प्रकार से और जिस कारण से श्रेष्ठ सरिता की गई थी—यह सब कृपाकर मुझे बतलाइये। इस तरह से पूछे जाने पर पुलस्त्य मुनि ने भीष्म के लिये यह पुराना इतिहास बताने का प्रारम्भ किया था कि जिस कारण से नन्दा यह नाम पड़ा था। पहिले एक क्षत्रियों के व्रत को धारण करने वाला प्रभञ्जन नामधारी राजा हुआ था ॥१।२।३॥ महान् बलशाली यह राजा उस वन में मृगों का हनन करने के लिये प्रवृत्त हुआ था। उसने वहाँ उस वन मे झाड़ियों के बीच में बैठी हुई हिरनी को देखा था ॥४॥ सामने आई हुई उस हिरनी को देखकर उस राजा प्रभञ्जन ने अथम एक अत्यंत तीक्ष्ण बाण से उसे बिद्ध कर दिया था। उस हिरनी ने समस्त दिशाओं को देखते हुए हाथ मे शरों को धारण करने वाले उस राजा को देखा था ॥५॥ वह हिरनी उससे बोली—अरे मूढ ! तूने यह क्या दुष्कर कर्म कर डाला है। मैं नीचे की ओर मुख करके इस समय मे अपने पुत्र को स्तन पिला रही थी ॥६॥ तूने मुझे माँस के लोभ से बिद्ध कर दिया है। मैं तो इस समय मे निर्भय होकर स्तन का पान करा रही थी। छिपकर मेरे समीप मे स्थित स्तन का पान करने वाले गुप्त वत्स का मैं पोषण कर रही थी ॥ ७ ॥ इस प्रकार की स्थिति में रहने वाले मृग को नहीं मारना चाहिए। हे राजन् ! मैंने ऐसा पहिले सुना था। मैं जिस समय मे अपने पुत्र को स्तन का पान करा रही थी उसी दशा मे तूने मुझे मार डाला है ॥८॥

बाणेनाशनिकल्पेन निर्दोषा वनमागता ।
तस्मात्त्वमपि दुर्बुद्धे क्रव्यादत्वमवाप्स्यसि ॥९
वनेऽस्मिन्कटकाकीर्णे व्याघ्ररूप त्वमाप्नुहि ।
शापप्रदानं श्रुत्वैवं स राजा पुरतःस्थित. ॥१०
प्रोवाच प्राञ्जलिर्भूत्वा तां मृगीं व्यथितेंद्रियः ।
स्तनं तु तनयस्येह प्रयच्छन्ती न मे मता ॥११
अज्ञानेन हता भद्रे प्रसीद सुसमाधिना ।
व्याघ्ररूपमहं त्यक्त्वाप्राप्स्यामि मानुषं कदा ॥१२
एवंविधस्य शापस्य विमोक्षं शंस मे मृगि ।
एवमुक्ते मृगी तस्य प्रोवाच वचनं शुभम् ॥१३

राजन्नब्दशताते तु शापस्यागतया गवा ।
नदया सह सवादमासाद्यातो भविष्यति ॥१४

दोष रहित मुझको जबकि मैं इस वन म यहाँ आ गई थी तूने वज्र के तुल्य तीक्ष्ण ब ण स मेरा वध कर दिया है । इसलिये हे दुष्ट बुद्धि वाले ! मैं यह शाप देती हूँ कि तू राक्षसत्व को प्राप्त हो जायगा ॥९॥ इसी वन मे जो कि चारो ओर से काटो स घिरा हुआ है तू व्याघ्र का रूप प्राप्त करेगा । इस तरह से सामने स्थित उस राजा न हिरनी क द्वारा दिये हुए शाप का श्र ण किया था ॥१०॥ राजा व्यथित इन्द्रियो वाला होकर अपने दोनों हाथों को जोडते हुए उस मृगी से बोला—मुझे यह ज्ञान नहीं था कि तू अपने पुत्र को स्तन पिला रही थी ॥ ११ ॥ हे भद्रे ! मैंने तुम्हारा हनन अज्ञान स ही किया है । अब तुम मुझ पर प्रसन्न होकर मुझे यह बतलादो कि व्याघ्र के रूप को त्य ग कर फिर मैं मनुष्य का शरीर कब प्राप्त करूँगा ॥१२॥ हे मृग ! तुमने जो मुझे यह शाप दिया है उमस मेरा छुटकारा कब हो जायगा—यह मुझे बत लादो । राजा क इस प्रकार से कहन पर उस हिरनी न शुभ वचन बाले ॥१३॥ हे राजन् ! एक सौ वर्ष क पश्चात् आई हुई गो नन्दा क स थ सम्वाद प्राप्त करके फिर इस शाप का अन्त हो जायगा ॥१४॥

मृग्योक्ते वचने राजा व्याघ्र एवाभवत्तदा ।
नखदंष्ट्रायुधोपेतो व्याघ्ररूपोऽतिभीषण ॥१५
तत्रासौ भक्षयन्नास्ते मृगान्हत्वा चतुष्पद ।
द्विपदानपि तत्रस्थान्कालेन क्रमयोजितान् ॥१६
एव तत्र वने तस्य सवत्सरशत गतम् ।
आत्मान निदमानस्य मृगमासानि खादत ॥१७
कदाहं मानुष भाव गमिष्यामीदृश पुनः ।
कुत्सित न करिष्यामि वियोनिकरण महत् ॥१८
कुर्वता मासलोभेन मृगया परिधावता ।
आपदासहित प्राप्त मानुषाणा मयाधमम् ॥१९
दर्शन दु खद मह्य मृगाणा मानुषै सह ।
पापेन पापता नीतो ह्यगापेऽपि सताकुले ॥२०

उत्पन्नो विकृतिं नीतः पश्य कालस्य पर्ययम् ।
तस्मान्मे सुकृतं नास्ति हिंसाप्येकं विगर्हिता ॥२१
तया तु प्राप्यते दुःखं न च मोक्षो भविष्यति ।
कथं मे भविता मोक्षः कथं सत्या मृगी भवेत् ॥२२

मृगी के द्वारा यह वचन कहे जाने पर उसी समय राजा प्रभञ्जन व्याघ्र हो गया था जिसके बड़े तीक्ष्ण नख और दाढ़ें के आयुध थे। वह महान् भीषण व्याघ्र के स्वरूप वाला हो गया था ॥१५॥ यह व्याघ्र वहाँ उस वन में चौपायों और हिरनों को मारकर भक्षण करता हुआ रहता था। वहीं पर स्थित और क्रम से योजित द्विपदों को भी समय पर भक्षण कर लेता था ॥१६॥ इस प्रकार से उस वन में रहते हुए उसके एक सौ वर्ष व्यतीत होगये थे। मृगों के माँस खाते हुए वह अपने आपको बहुत ही बुरा समझता था ॥१७॥ वह मन में सोचता था कि मैं फिर किस समय मनुष्यता को प्राप्त करूँगा ? अब भविष्य में फिर ऐसा बुरा कोई भी काम नहीं करूँगा जो कि दूसरी कुत्सित योनि प्रदान करने वाला होवे ॥१८॥ माँस के लोभ से परिधावन करते हुए शिकार करने वाले मैंने मनुष्यों को भय देने वाला आपत्ति से परिपूर्ण यह जन्म प्राप्त किया है ॥१६॥ अब तो मनुष्यों के साथ मृगों का दर्शन भी मुझे दुःखद होगया है। पाप रहित सत्पुरुषों के कुल में भी रहते हुए मैंने अपने ही किये हुए पाप कर्म से इस पाप योनि को प्राप्त किया है ॥२०॥ सत्कुल में समुत्पन्न होकर भी मैं इस तरह की विकृति को प्राप्त हो गया हूँ यह कैसा काल का विपर्यय है। इससे यह ज्ञात होता है कि मेरा एक भी सुकृत नहीं है और यह विशेष निन्दित हिंसा है ॥२१॥ उसी हिंसा से मुझे यह दुःख प्राप्त होता है और मेरा मोक्ष नहीं होगा। मेरा मोक्ष किस प्रकार से होगा और यह हिरनी की बात कब किस प्रकार से सत्य होगी ॥२२॥

गते वर्षशते तस्य वसतस्तद्वने तदा ।
प्रायातं गोकुलं काले यत्रसोदककारणात् ॥२३
गोवाटवाटीसंस्थानं तत्तत्र समवस्थितम् ।
वनोपकण्ठे मंथानरवेणापूरितं च यत् ॥२४

क्षीवैर्गोपैःसमाकीर्णं पादपैरपि तद्वनम् ।
निशि वंशरवोपेतं गोपीनां च शुभप्रदम् ॥२५
एवं तु वसतस्तस्य खर्जूरवनसंसदि ।
हृष्टा तुष्टा च पुष्टा च नन्दा वै नाम नामतः ॥२६
गोमण्डलस्य सा मुख्या हंसवर्णा घटस्रवा ।
दीर्घघोणा विभक्ताङ्गी वधुराङ्गी तनुत्वचा ॥२७
नीलकण्ठा शुभग्रीवा घण्टाली मधुरस्वना ।
सा च यूथस्य सर्वस्य पुरश्चरति निर्भया ॥२८
घासस्थानं चरेच्छन्नं गत्वैका च यथासुखम् ।
यथेष्टकामा सुरभिश्छन्नं चरति वै तृणम् ॥२९

उस समय में उस वन में निवास करते हुए उसको एक सौ वर्ष व्यतीत होगये थे। समय पर यवस और उदक के कारण से वहाँ गोकुल आया था ॥२३॥ वहाँ पर गो वाट और वाटी का सस्थान समवस्थित हो गया था जो कि वन के समीप में मन्थर को ध्वनि से परिपूर्ण हो गया था ॥२४॥ वह वन मतवाले गोपों और पादपों से समाकीर्ण हो रहा था। रात्रि के समय में गोपियों की वंशी की ध्वनि से वह वन बहुत ही शुभ प्रद होगया था ॥२५॥ उस खर्जूरों के वन रूपी संसद में इस प्रकार से उसका निवास करते हुए परम प्रसन्न, सन्तुष्ट और परिपुष्ट नाम से नन्दा नाम वाली धेनु वहाँ पर रहती थी ॥२६॥ वह नन्दा धेनु उस सम्पूर्ण गो-मण्डल में प्रधान थी। उसका वर्ण हंसके समान था तथा वह घटस्रवा थी अर्थात् उसके ऐन घट की भाँति स्रवण करने वाले थे। उसकी नासिका लम्बी थी। उस समस्त अङ्गावयव ठीक तरह से विभक्त थे तथा उसके सभी अङ्ग उतार-चढाव के अनुसार सुडौल थे। उसकी त्वचा पतली थी ॥२७॥ वह नन्दा नीले कण्ठ वाली थी। उसकी गरदन बहुत शुभ थी, वह घण्टाली और मधुर ध्वनि वाली थी। वह सर्वदा गायों के यूथ के आगे निडर होकर चला करती थी ॥२८॥ जहाँ पर घास होती थी वहाँ चुपचाप अकेली जाकर सुखपूर्वक घास को चरा करती थी। यथेष्ट कामना वाली वह सुरभि गुप्त रूप से तृण को खाया करती थी ॥२९॥

रोहितो नाम तत्रान्यः पर्वतः सरितस्तटे ।
अनेककन्दरदरीगुहासत्त्वनिषेवित ॥३०
तस्य पूर्वोत्तरे भागे घोरे तृणसमाकुले ।
सङ्कटे विषमे दुर्गे भैरवे लोमहर्षणे ॥३१
मृगसिंहसमाकीर्णे बहुश्वापदसेविते ।
वल्लीवृक्षादिगहने शिवाशतनिनादिते ॥३२
दुर्गेऽस्मिन्वसते रौद्रः कामरूपी भयंकरः ।
द्वीपी शोणितदिग्धांसो घोरदंष्ट्रो नखायुधः ॥३३
नंदो नाम स धर्मात्मा स च गोपीहिते रतः ।
अच्छिन्नाग्रैस्तृणैर्दीर्घैर्गोधनं परिरक्षति ॥३४
तस्य यूथपरिभ्रष्टा सा नंदा तृणलिप्सया ।
चरती व्याघ्रपुरतः सा धेनुः प्रत्युपस्थिता ॥३५

वहाँ पर रोहित नाम वाला सरिता के तट पर एक अन्य पर्वत था जिसमे बहुत-सी गुफा और कन्दराएँ थीं जिनमे अनेक प्रकार के जीव-जन्तु रहा करते थे ॥३०॥ उस पर्वत के पूर्वोत्तर भाग मे एक दुर्ग था जो बड़ा ही सङ्कट पूर्ण—घोर—विषम—भैरव और लोमहर्षण अर्थात् रोमाञ्च खड़े कर देने वाला था ॥३१॥ वह दुर्ग मृग और सिंहों से घिरा हुआ था तथा उसमे अन्य बहुत-से श्वापद पशु रहा करते थे। उसमें वल्लियाँ और वृक्ष इतने घने थे कि वह बड़ा ही गहन हो रहा था। वहाँ पर सैंकड़ो गीदड़ो की ध्वनियो से सदा शब्दायमान वह रहा करता था ॥३२॥ इस दुर्ग मे महान् रौद्र रूप भयङ्कर—शोणित ( रुधिर ) से दिग्ध अंस वाला—घोर दाढ़ों से युक्त नखों के आयुधों वाला—अपनी इच्छा से रूप धारण करने वाला द्वीपी रहा करता था ॥३३॥ नन्द नामधारी धर्मात्मा था जो सर्वदा गोपियो के हित में अनुराग रखने वाला था। वह बिना टूटे हुए अग्रभाग वाले तृणों से गोधन की परिरक्षा किया करता था ॥३४॥ उसकी नन्दा नामवाली धेनु यूथ से परिभ्रष्ट हो गई थी और तृणों के चरने की लिप्सा से चरती हुई वह धेनु व्याघ्र के सामने उपस्थित हो गई थी ॥३५॥

अभ्यद्रवच्च ता द्वीपी तिष्ठ तिष्ठेति चाब्रवीत् ।
त्वमद्य विहितो भक्ष स्वय प्राप्तासि धेनुके ।।३६
द्वीपिनश्च वच श्रुत्वा निष्ठुर रोमहर्षणम् ।
शुक्लरूपान्वितं बाल भद्रमिदुसमप्रभम् ।।३७
वत्स स्मरति सा धेनु स्नेहाक्ता गद्गदाक्षरम् ।
दह्य तौ पुत्रशोकेन तदा सा पुत्रवत्सला ।।३८
रुदती करुण चैव निराशा पुत्रदर्शने ।
द्वीपी दृष्ट्वा तु ता धेनु क्रदमाना सुदु खिताम् ।।३९
उवाच वचन घोर धेनुके कि प्ररुद्यते ।
दैवात्सुखोपपन्नासि भक्षस्त्व मे यदृच्छया ।।४०
रुदत्या वा हसत्या वा तवात्त जीवित भवेत् ।
विहित भुज्यते लोके स्वय प्राप्तासि धेनुके ।।४१
मृत्युस्ते विहितोऽद्य व वृथा किमनुशोचसि ।
पप्रच्छ ता पुनर्द्वीपी किमर्थं रुदित त्वया ।।४२

वह द्वीपी उसे देखकर उसने धेनु पर आक्रमण कर दिया था और "खड़ी रह—खड़ी रह" ऐसा उसने धेनु से कहा था। हे धेनुके ! आज तू ही मेरा भक्ष हुआ है जो कि स्वय तू यहाँ प्राप्त हो गई है ।।३६।। उस द्वीपी के अतिशय निर्दयतापूर्ण और रोमहर्षण इस वचन का श्रवण कर वह धेनु अपने शुक्ल रूप से समन्वित, परम भद्र और चन्द्रमा के समान प्रभा वाले वत्स का स्मरण करती हुई स्नेह से द्रवित होकर गद्गद अक्षरो वाली उनत पुत्र पर वात्सल्य रखने वाली वह नन्दा पुत्र के शोक से अत्य त खिन्न हो गई थी ।।३७।। ।।३८।। वह करुणा के साथ रुदन करती हुई अब अपने पुत्र के दर्शन करने में बिल्कुल ही निराश हो गई थी। उस द्वीपी ने उस धेनु को क्रन्दन करती हुई और अत्यन्त ही दु खित देखा था ।। ३९ ।। वह द्वीपी उस धेनु से बोला और परम घोर वचन कहकर पूछा—हे धेनुके ! तू रुदन क्यो कर रही है ? दैववश सुख से ही तू यहाँ उपपन्न हो गई है और तू यदृच्छया प्राप्त होने वाला मेरा भक्ष है ।।४०।। रुदन करने वाली हो या हँसती हुई हो तेरा जीवन तो अब

समाप्त ही होगा क्योंकि लोक में विहित का भोग किया जाता है। हे धेनुके ! तू तो यहाँ स्वयं ही प्राप्त हो गई है ॥४१॥ आज ही तेरी मौत निश्चित है। अब तू व्यर्थ ही क्यों सोच कर रही है। इसके पश्चात् द्वीपी ने उस धेनु से फिर पूछा था कि तू किसलिए रुदन करती है ॥४२॥

कौतुकं चात्र मे जातं महन्मे कथयस्व वै।
व्याघ्रस्य वचनं श्रुत्वा नन्दावाक्यमथाब्रवीत् ॥४३
क्षन्तुमर्हसि मे नाथ कामरूपिन्नमोऽस्तु ते।
त्वां समासाद्य लोकस्य परित्राणं न विद्यते ॥४४
जीवितार्थं न शोचामि प्राप्तव्यं मरणं मया।
जातस्य हि ध्रुवो मृत्युर्ध्रुवं जन्ममृतस्य च ॥४५
तस्मादपरिहार्येऽर्थे न शोचामि मृगाधिप।
देवैरपि यथा सर्वैर्मर्तव्यमवशैर्ध्रुवम् ॥४६
तस्मात्तु नाहमेवैका व्याघ्र शोचामि जीवितम्।
किन्तु स्नेहेन यं साधो दुःखेन रुदितं मया ॥४७
अस्ति मे हृदि सन्तापस्तं च त्वं श्रोतुमर्हसि।
प्रथमे वयसि प्राप्ते प्रसूताऽहं मृगाधिप ॥४८
दृष्ट प्रथमजातश्च सुतस्तु मम बालकः।
क्षीरपायी च मे वत्सस्तृणं नाद्यापि जिघ्रति ॥४९
स च गोष्ठकुले नद्ध क्षुधार्तो मामवेक्षते।
तमहं चानुशोचामि कथं जीविष्यते सुतः ॥५०

द्वीपी ने कहा कि इस प्रकार तेरे क्रन्दन को देखकर मेरे हृदय में बड़ा भारी कौतुक उत्पन्न हो रहा है। इसलिए तू मुझे इसका कारण बतला। व्याघ्र के इस वचन का श्रवण कर नन्दा यह वाक्य बोली—॥४३। हे काम रूप धारण करने वाले ! हे नाथ ! आप मुझे क्षमा कर देने के योग्य हैं। मेरा आपको प्रणाम है। आपको प्राप्त करके लोक का परित्राण नहीं होता है ॥४४॥ मैं इस समय में अपने जीवन के लिए शोक नहीं कर रही हूँ क्योंकि मृत्यु तो मुझे प्राप्त करनी ही है। जो भी कोई जन्म लेकर यहाँ संसार में

समुत्पन्न हुआ है उसकी मृत्यु का होना निश्चित ही है और जो मृत्यु को कभी भी प्राप्त होता है उसको जन्म ग्रहण करना भी परम निश्चित है ॥४५॥ हे मृगों के स्वामिन् ! यह जन्म लेना और मृत्यु को प्राप्त होना तो सभी के लिये अपरिहार्य है अर्थात् टलने के योग्य नहीं है। ऐसे विषय में मैं चिन्ता नहीं करती हूँ। क्योंकि देवगण के द्वारा भी सबको अवश्य होकर निश्चय ही मरना ही होता है ॥ ४६ ॥ इसलिये हे व्याघ्र ! मैं शोच नहीं कर रही हूँ किन्तु मैं एक ही अकेली नहीं हूँ। हे साधो ! स्नेह के कारण से मुझे दुःख है और उसीसे मैंने रुदन किया है ॥४७॥ मेरे हृदय में जो एक सन्ताप है उसे आप सुनने के योग्य होते हैं। हे मृगाधिप ! प्रथम वय में जब मैं प्राप्त हुई तो मैंने प्रसव किया था ॥४८॥ प्रथम ही समुत्पन्न मेरा बालक सुत मुझे बहुत ही प्यारा है। वह मेरा नन्हा-सा बच्चा अभी दूध पीता है और अभी वह इतना छोटा है कि तृण नहीं चरता है ॥ ४९ ॥ वह बिचारा गोपों के समूह में बँधा हुआ है और भूख से पीड़ित होकर मेरी प्रतीक्षा कर रहा होगा। मैं इस समय में उसी अपने पुत्र के लिये सोच कर रही हूँ कि मेरे मर जाने के पश्चात् वह कैसे जीवित रहेगा ? ॥ ५०॥

तस्येच्छामि स्तन दातु पुत्रस्नेहवश गता ।
पाययित्वा स्तन वत्समवलिह्य च मूर्द्धनि ॥५१
सखीनामर्पयित्वा तु सदिश्य च हिताहितम् ।
पुन प्रत्यागमिष्यामि यथेष्ट भक्षयिष्यसि ॥५२
स नदाया वचः श्रुत्वा मृगेद्र पुनरब्रवीत् ।
किं ते पुत्रेण कर्तव्य मरणे किं न बुध्यसे ॥५३
त्रस्यति सर्वभूतानि म्रियते मा निरीक्ष्य च ।
त्व पुन कृपयाविष्टा पुत्र पुत्रेति भाषसे ॥५४
न पुत्रा न तपोदान न माता नपिता गुरु ।
ह्यनुवर्ति परित्रातु नर कालप्रपीडितम् ॥५५
कथ त्व गोकुल गत्वा गोपीजनसमाकुलम् ।
वृषभैर्नादित दिव्य बालवत्सविभूषितम् ॥५६

भूषणं देवलोकस्य स्वर्गं तुल्यं न संशयः ।
नित्यं प्रमुदित दिव्यं सर्वदेवप्रपूजितम् ॥५७
गोलोक प्रतिमं दृष्ट्वा कथं प्रत्यागमिष्यसि ।
पञ्चभूतानि मे भद्रे पिबतु रुधिरं तव ॥५८

पुत्र के स्नेह से वशीभूत होकर मैं उसे अपने स्तन का दूध पिलाना चाहती हूँ और स्तन पिलाकर अपने वत्स के मस्तक को चाटने की भी इच्छा रखती हूँ ॥५१॥ इसके पश्चात् उसे अपनी सखियों के सुपुर्द करके उसके हित एवम् अहित के विषय में पूरा सन्देश उन्हें देकर मैं फिर तुम्हारे पास वापिस आ जाऊँगी । फिर आप मुझे अपनी इच्छा के अनुसार भक्षण कर लेंगे ॥५२॥ उस व्याघ्र ने नन्दा धेनु के इस वचन का श्रवण कर वह मृगेन्द्र फिर बोला—तुझे अब पुत्र से क्या करना है ? क्या तू अपनी मौत को नहीं जानती है ? ॥ ५३ ॥ समस्त प्राणी मुझसे त्रस्त हो जाते हैं और मुझे देखकर मर जाया करते हैं । तू ही एक ऐसी है कि कृपा से समाविष्ट होती हुई हा पुत्र-हा पुत्र-ऐसा कह रही है ॥५४॥ काल से जो पीड़ित होता है अर्थात् जिसकी मौत आ जाती है उस नर को पुत्र—तपश्चर्या—दान—माता—पिता और गुरु कोई भी इनमें से रक्षा नहीं कर सकता है ॥ ५५ ॥ तू उस गोकुल में जाकर जो गोपीजनों से घिरा हुआ है, जिसमें वृषभों का नाद हो रहा है जो अत्युत्तम और छोटे छोटे वत्सों से विशेष रूप से भूषित है, जो देवलोक का भूषण है और स्वर्ग के तुल्य है वह स्थान तो नित्य ही प्रमोद से परिपूर्ण रहता है और परम उत्तम एवम् समस्त देवगण के द्वारा पूजित है । उस गोलोक के समान स्थल को देखकर तू वापिस कैसे आयेगी ? हे भद्रे ! मेरे पाँचों भूत तेरे रुधिर को पीवें ॥५६-५७-५८॥

न निर्विण्णानि भूतानि वाङ्मात्रेण करोम्यहम् ।
एव प्रथमयत्नाया मृगेंद्र शृणु मे वचः ॥५९
दृष्ट्वा सखी सुतं बाल गोरांश्च प्रतिपालयान् ।
गोपीजनभुपामन्त्र्य जननी च विशेषतः ॥६०
शपथं गागमिष्यामि मन्यसे यदि मुच्यमान् ।
यत्सत्यं पद्मयच्यायां मामादिमृत्यधेनुम ॥६१

तेन पापेन लिप्येऽहं यद्यहं नागमे पुनः ।
यत्पापं लुब्धकानां तु म्लेच्छानां गरदायिनाम् ॥६२
तेन पापेन लिप्येऽह यद्यहं नागमे पुनः ।
गोषु विघ्नांश्च ये कुर्युः स्वपंती ताडयंति च ॥६३

मैं वाणीमात्र से प्राणियों को वैराग्य युक्त नहीं करता हूँ । इसके अनन्तर नन्दा ने कहा—हे मृगेन्द्र ! प्रथम वत्स को समुत्पन्न करने वाले मेरे वचन को आप सुनिये ॥५६॥ मैं अपनी सखी—सुत बालक—गोपगण—प्रतिपालक—गोपीजन तथा विशेष रूप से जननी का उपामन्त्रण करके शपथ पूर्वक कहती हूँ कि मैं फिर आपके पास आ जाऊँगी । यदि आप मेरा वचन सत्य मानते हैं तो मुझे छोड़ दीजिए । जो पाप ब्राह्मण की हत्या करने में होता है तथा जो पाप माता-पिता के वध करने में होता है उसी पाप से मैं भी लिप्त हो जाऊँ अगर फिर मैं वापिस न आऊँ । जो पाप लुब्धकों को होता है तथा म्लेच्छों को घोर विष देने वालों को लगता है वही पाप मुझे भी लगेगा यदि मैं वापिस फिर न आऊँ ॥६०।६१।६२।६३॥

तेन पापेन लिप्येऽह यद्यहं नागमे पुनः ।
सकृद्दत्वा तु यः कन्यां द्वितीये दातुमिच्छति ॥६४
तस्य पापेन लिप्येऽह यद्यहं नागमे पुनः ।
यस्त्वनड्विलीवर्दान्विषमे वाहयेत्पुमान् ॥६५
कथायां कथ्यमानायां विघ्नं कारयते तु यः ।
तेन पापेन लिप्येऽहं यद्यहं नागमे पुनः ॥६६
गृहे यस्यागतं मित्र निराशं प्रतिगच्छति ।
तस्य पापेन लिप्येऽहं यद्यह नागमे पुनः ॥६७
इत्येतैः पातकैर्घोरैरागमिष्याम्यहं पुनः ।
तुद्घ्या संप्रत्य द्वीपी पुनर्वचनमब्रवीत् ॥६८
सजातः प्रत्ययोऽस्माकं शपथैर्धेनुके तव ।
कदाचिन्न्न्यसे गत्वा मूर्खोऽयं वञ्चिता मया ॥६९
अत्रापि केचिद्वक्ष्यंति शपथे नास्ति पातकम् ।
कामिनीषु विवाहेषु गवांमुक्तौ तथैव च ॥७०

गौओं में जो लोग विघ्न किया करते है और सोती हुई का जो ताड़न करते हैं उनको जो पाप लगता है उसी पाप से मैं भी लिप्त हो जाऊँ अगर फिर वापिस मैं न आऊँ। जो एकबार किसी कन्या को देकर अर्थात् दान करके फिर उसी कन्या को दूसरे किसी को देने की इच्छा करता है उसे जो पाप लगता है मैं भी उसी पाप की भागिनी बन जाऊँ अगर फिर वापिस लौटकर मैं आपके पास न आ जाऊँ। जो अयोग्य बैलों को विषम स्थल मे वाहन किया करता है और जो पुरुष कही जाने वाली कथा मे विघ्न उपस्थित किया करता है उसे जो पाप होता है मैं भी उसी पाप से युक्त पापिनी हो जाऊँ अगर मैं फिर तुम्हारे पास वापिस लौटकर न आऊँ ॥६४,६५,६६॥ जिसके घर पर आया हुआ मित्र निराश होकर वापिस लौट जाता है उसे जो पाप होता है वही पाप मुझे लगे यदि मैं पुनः वापिस न आऊँ ॥६७॥ इन इतने घोर पातको से मैं पुनः आपके पास लौटकर आऊँगी। द्वीपी ने उसके कहे हुए वचनो से पूर्ण विश्वास समझकर फिर वह वचन बोला—व्याघ्र ने कहा—॥६८॥ हे धेनुके! तेरी शपथो से हमको पूर्ण विश्वास हो गया है। कदाचित् तू ऐसा भी मानती हो कि मैंने इस मूर्ख को ठग लिया है ॥६९॥ इस विषय मे भी कुछ लोग ऐसा कहा करते हैं कि शपथ मे कुछ भी पातक नही होता है। कामनियो के विषय मे—विवाह कार्य के मामलो मे और गौओ की मुक्ति के मामले मे शपथ लेने पर भी कोई पाप नही माना जाता है ॥७०॥

प्राणत्यागे समुत्पन्ने श्रद्धातव्यं न च त्वया।
लोकेऽस्मिन्नास्तिकाः केचिन्मूर्खाः पण्डितमानिनः ॥७१
भ्रामयिष्यन्ति ते चित्तं चक्रारूढमिव क्षणात्।
कुतर्कहेतुवृत्तान्तरज्ञानावृतचेतसः ॥७२
मोहयन्ति नराः क्षुद्रा आगमार्थविशारदाः।
अतथ्यान्यपि तथ्यानि दर्शयत्यतिपेशलाः ॥७३
त्वयैव दर्शितं सर्वं यथेष्टं कुरु साम्प्रतम्।
एवमेव महासाध्वी कस्त्वां वञ्चयितुं क्षमः ॥७४
आत्मैव वञ्चितस्तेन यः परं वञ्चयिष्यति।
धेनुके पश्य गच्छ त्वं पुत्रकं पुत्रवत्सले ॥७५

भूमि की याचना की थी। यह याचक इतनी ही भूमि का इच्छुक है अतएव मैंने भी आपसे उतनी ही भूमि के दान के लिये निवेदन किया है ॥७१॥

दनुपुत्रो याचितोऽसि वरमेतत्प्रदीयताम् ।
पदत्रयं वामनाय देवराज प्रतीच्छ मे ॥७२
तत्र त्वं सुचिरं कालं सुखी सुरपते वस ।
एवमुक्त्वा बाष्कलिना वामनाय पदत्रयम् ॥७३
तोयपूर्वं तदा दत्तं प्रीयतां मे हरिःस्वयम् ।
दत्ते तु दानवेन्द्रेण त्यक्त्वा रूपं च वामनम् ॥७४
हरिराचक्रमे लोकान्देवानां हितकाम्यया ।
यज्ञपर्वतामासाद्य गत्वाचैव उदङ्मुखः ॥७५
देवस्य वामचरणे निविष्टो दानवालयः ।
तत्र क्रमं स प्रथमं ददौ सूर्ये जगत्पतिः ॥७६
द्वितीयं च ध्रुवे देवस्तृतीयेन च पार्थिव ।
ब्रह्माण्डस्ताडितस्तेन देवेनाद्भुतकर्मणा ॥७७
अंगुष्ठाग्रेण भिन्नेऽण्डे जलं भूरि विनिःसृतम् ।
प्लावयित्वा ब्रह्मलोकान्सर्वांल्लोकाननुक्रमात् ॥७८

मैंने दनु के पुत्र आपसे यही याचना की है। इतनी ही भूमि प्रदान करने का कार्य श्रेष्ठ है और वही आप इस समय प्रदान कर दीजिए। बाष्कलि ने कहा—हे देवराज! वहाँ पर बहुत समय तक सुखी होकर निवास करें ॥७२॥ पुलस्त्य महर्षि ने कहा—इस प्रकार से कहकर बाष्कलि ने वामन जिस के लिये जल पूर्वक तीन पद प्रमाण भूमि उस समय में प्रदान कर दी थी और यह कहा था कि श्री हरि भगवान् स्वयं मुझ पर प्रसन्न होवें। दानवेन्द्र के द्वारा इस प्रकार से संकल्प कर भूमि का दान दे देने पर वामन ने अपना यह बौना (वामन) स्वरूप त्याग दिया था ॥ ७३,७४ ॥ फिर हरि ने देवों के हित की कामना से समस्त लोकों को आक्रमण कर लिया था। यज्ञ पर्वत को प्राप्त कर वहीं जाकर ही उदङ्मुख होकर स्थित हुए ॥ ७५ ॥ देव के वाम चरण में यह दानवालय गत निविष्ट हो गया था। वहाँ पर उनमें जो कि जगत् के स्वामी हैं

सूर्य में प्रथम क्रम किया था । ७६।। देव ने द्वितीय पदक्रम ध्रुव में दिया था । हे पार्थिव ! तीसरे से उस देव ने अपने अद्भुत कर्म के द्वारा ब्रह्माण्ड को ताडित कर दिया था ।।७७।। अंगुष्ठ के अग्रभाग से अण्ड के भिन्न हो जाने पर बहुत-सा जल निकल पड़ा था । उस जल ने ब्रह्मलोकों को तथा अनुक्रम से सभी लोकों को प्लावित कर दिया था ।७८।।

स वाष्कलिर्विस्मितेन उक्त पूरय मे क्रमान् ।
अधोमुखस्तदा जात उत्तर नाभ्यविन्दति ।।७६
मौनीभूत तु त दृष्ट्वा पुरोधा वाक्यमब्रवीत् ।
स्वाभाविकी दानशक्तिर्न तु सन्तु वय क्षमा ।।८०
यावतीय धरा देव सा दत्ताऽनेन ते प्रभो ।
उक्तो वाष्कलिना विष्णुर्यावन्मात्रा वसुन्धरा ।।८१
या सृष्टा भवता पूर्व सा मया न च गोपिता ।
अल्पा भूमिर्भवान्दीर्घो न तु सृष्टेरह क्षम ।।८२
इच्छाशक्ति प्रभवति प्रभोस्ते देव सर्वदा ।
निरुत्तरस्तदा विष्णुर्मत्वा त सत्यवादिनम् ।।८३
ब्रूहि दानवमुख्य त्व कते काम करोम्यहम् ।
मम हस्तगत तोय त्वया दत्त तु दानव ।।८४
तेन त्व वरयोग्योऽसि वराणा भाजन शुभम् ।
दास्येऽह भवत काममर्थयित्वाणुष्वह ।।८५
विज्ञप्तो हि तदा तेन देवदेवो जनार्दन ।
भक्ति वृणामि देवेश त्वद्धस्तान्मरण हि मे ।।८६
व्रजामि श्वेतद्वीप ते दुर्लभ तु तपस्विनाम् ।
आहैवमुक्ते विष्णुस्ता तिष्ठस्वैक युगान्तरम् ।।८७
वाराहरूपी यदाह प्रवेक्ष्यामि धरातलम् ।
तदा हनिष्येऽह त्वा तु मदग्रे

...न से, राजा दशरथ के मरन से घोर भाई
वामन के द्वारा ...न से इन तीनों कारणों से मैं बहुत ही परितप्त हो रहा
पूरा करो । ...द्वारा कथित इस वचन को श्रवण कर उस समय से विप्र श्रेष्ठ

होगया था और इसका कोई भी उत्तर वामन को प्राप्त नहीं हुआ था ॥७६॥ जब वह वाष्कलि मौनी होकर स्थित होगया तो उसको उस स्थिति में स्थित देखकर पुरोहितजी ने यह वचन कहे थे—शुक्र ने कहा—हे प्रभो ! यह दान को तो स्वाभाविकी है जो भी वस्तु जिस रूप में वर्त्तमान है उसी के उसी रूप में दान करने की मेरे यजमान में शक्ति है । हम लोग नई भूमि की रचना करने में तो कुछ भी सामर्थ्य नहीं रखते हैं कि तुरन्त सृजन करके आपको दान दे दिया जावे और शेष की पूर्त्ति करदी जावे । हे देव ! जितनी भी धरा इस दानवेन्द्र मेरे शिष्य के पास थी वह सभी तो इसने आपको देदी है ॥८० ॥ पुलस्त्य महर्षि ने कहा—उस समय में वाष्कलि के द्वारा भगवान् विष्णु से कहा गया था कि जितनी यह भूमि थी और जिसका सृजन आपने पूर्व में किया था उसमें से तो मैंने कुछ भी छिपा कर नहीं रक्खा है । यह भूमि तो बहुत ही थोड़ी है और आपका स्वरूप इस समय में बहुत दीर्घ है । मैं सृष्टि करने के कार्य में समर्थ नहीं हूँ ॥८१॥ हे देव ! हे प्रभो ! आपकी सर्वदा इच्छा शक्ति ही प्रभव किया करती है । तब तो भगवान् विष्णु निरुत्तर हो गये थे और उसको सर्वथा सत्य बोलने वाला मान लिया था ॥ ८२ ॥ भगवान् विष्णु ने इसके पश्चात् उससे कहा—हे दानवों में परम प्रधान ! अब तुम बोलो कि मैं तुम्हारी कौन-सी कामना को पूर्ण करूँ । हे दानव ! मेरे हाथ में तो सरल कारक तुम्हारे द्वारा दिया हुआ जल वर्त्तमान है ॥८३॥ इससे तो तुम अवश्य ही वरदान देने के योग्य हो और परम शुभ वरदान प्राप्त करने के पात्र भी हो । मैं तुम्हारी कामना के अनुसार ही दूँगा जो भी आपका अर्थ हो माँग लो ॥८४॥ उस समय में देवों के देव भगवान् जनार्दन को भली-भाँति जान लिया गया था । वाष्कलि ने कहा—हे देवेश ! मैं तो आपकी भक्ति प्राप्त करने का वरदान ही चाहता हूँ । आपके हाथ में मेरा मरण हो । [illegible] में तो श्वेत द्वीप को जाता हूँ जो कि तपस्वियों को भी परम दुर्लभ स्थान है ॥ ८५ ॥ पुलस्त्य ने कहा—इस प्रकार से [illegible] विष्णु [illegible] कहा—एक युगान्तर पर्यन्त वहाँ तुम रहो । मैं (वामन) स्वरूप त्याग दिया था । [illegible] में प्रवेश करूँगा उसी समय में कामना से समस्त लोकों को आक्रान्त कर । [illegible] ॥८६।८७ ८८॥ वहाँ जाकर ही उदङ्मुख होकर स्थित हुए ॥ ७५ ॥ [illegible] दानवालय सब निविष्ट हो गया था । वहाँ पर उनमें जो कि अग[illegible]

## ।। पुष्कर तीर्थ का निर्माण कथन ।।

तथान्य ते प्रवक्ष्यामि इतिहास पुरातनम् ।
यथा रामेण वै तीर्थं पुष्कर तु विनिर्मितम् ।।१
चित्रकूटात्पुरा रामो मैथिल्या लक्ष्मणेनच ।
अत्रेराश्रममासाद्य पप्रच्छ मुनिसत्तमम् ।।२
कानि पुण्यानि तीर्थानि किं वा क्षेत्र महामुने ।
यत्र गत्वा नरो योगिन्वियोगं सह बन्धुभिः ।।३
नैव प्राप्नोति भगवन्स्तन्ममाचक्ष्वसुव्रत ।
अनेन वनवासेन राजस्तु मरणेन च ।।४
भरतस्य वियोगेन परितप्ये ह्यह त्रिभिः ।
तद्वाक्य राघवेणोक्तं श्रुत्वा विप्रर्षभस्तदा ।।५
ध्यात्वा च सुचिरं कालमिदं वचनमब्रवीत् ।
साधु पृष्ट त्वया वीर रघूणा वशवर्धन ।।६
मम पित्रा कृत तीर्थं पुष्कर नाम विश्रुतम् ।
पर्वतौ द्वौ च विख्यातौ मर्यादायज्ञपर्वतौ ।
कुण्डत्रय तयोर्मध्ये ज्येष्ठमध्यकनिष्ठकम् ।।७

महर्षि पुलस्त्य ने कहा—अब मैं एक दूसरा बहुत ही पुराना इतिहास तुमको बतलाता हूँ कि जिस प्रकार से राम ने इस पुष्कर नाम वाले तीर्थ का निर्माण किया था ।। १ ।। पुराने समय में जबकि श्रीराम अपनी पत्नी मैथिली और छोटे भाई लक्ष्मण के साथ अत्रि मुनि के आश्रम में पहुँचे थे और उन्होंने मुनियों में श्रेष्ठ से पूछा था ।।२।। श्रीराम ने कहा था—हे महामुने ! परम पुण्य तीर्थ कौन-कौन से हैं तथा पुण्य क्षेत्र कौन है ? हे योगिन् ! जहां पर मनुष्य पहुँचकर अपने बन्धुओं के साथ वियोग कभी नहीं प्राप्त किया करता है । हे सुन्दर व्रतों वाले ! हे भगवन् ! वह हमको कृपा करके आप बतला दीजिए । इस घोर, महा कठिन वनवास करने से, राजा दशरथ के मरने से और भाई भरत के वियोग हो जाने से इन तीनों कारणों से मैं बहुत ही परितप्त हो रहा हूँ । श्रीराम के द्वारा कथित इस वचन को श्रवण कर उस समय में विप्र श्रेष्ठ

कर लिया था उसके अन्त मे श्रीराम ने मुनियों में श्रेष्ठ मार्कण्डेय मुनि को शिष्यो से संयुक्त वहाँ आते हुए देखा था। उनके सामने जाकर बहुत ही आदर के साथ धीमान् राम ने प्रणाम किया था ॥६।१०॥ श्रीराम ने उन मुनि श्रेष्ठ से पूछा था—हे प्रभो ! वियोग के न देने वाला वह कूप यहाँ किस दिशा में है ? मैं महा राज दशरथ का पुत्र हूँ जिसको कि मनुष्यो के द्वारा 'राम'—यह नाम कहा जाता है ॥११॥ श्रीराम ने कहा था कि मैं तो अत्रिमुनि की आज्ञा से उस सौभाग्य वापी का दर्शन करने के लिये ही यहाँ पर आया हूँ। अब आप कृपा कर वह स्थान और वे दोनों कूप मुझे बतला दीजिये ॥१२॥ इस प्रकार से श्रीराम के द्वारा कहे जाने पर मार्कण्डेय मुनि ने इसका प्रत्युत्तर दिया था। मार्कण्डेय ऋषि ने कहा—हे राघव ! बहुत अच्छा किया, आपका कल्याण हो, आपने बड़ा सुकृत किया है ॥१३॥ आप तीर्थ यात्रा के प्रसग से ही यहाँ पर प्राप्त हुए हैं तो आप मेरे साथ इस समय आइये, मैं आपको उस अवियोग प्रदान करने वाली वापी को दिखलाता हूँ उसे आप देख लीजिये ॥१४।

अवियोगश्च सर्वेश्च कूप एवात्र जायते ।
आमुष्मिके चैहिके च जीवतोऽपि मृतस्य वा ॥१५
एतद्वाक्यं मुनीन्द्रस्य श्रुत्वा लक्ष्मणपूर्वज ।
सस्मार रामो राजान तदा दशरथं नृप ॥१६
भरत सह शत्रुघ्न भ्रातृनन्याश्च नागरान् ।
एवं चिन्तयतस्तस्य सन्ध्याकालो व्यजायत ॥१७
उपास्य पश्चिमा सन्ध्या मुनिभि सह राघव. ।
सुष्वाप ता निशा तत्र भ्रातृभार्यासमन्वित ॥१८
विभावर्यवसाने तु स्वप्नान्ते रघुनन्दन: ।
पित्रा माना तथा चान्यैरयोध्याया स्थित- किल ॥१९
विवाहमङ्गले वृत्ते बहुभिर्बान्धवै. सह ।
समासीन· सभार्योऽभ्रातृभिः परिवारित· ॥२०
लक्ष्मणेनाप्येवमेव दृष्टोऽसौ सीतया तथा ।
प्रभाते तुमुनीनात्सर्वमेव प्रकीर्तितम् ॥२१

ऋषिभिश्चनथेत्युक्त सत्यमेतद्रघूत्तम ।
मृतस्य दर्शने श्राद्धं कार्यमावश्यकं स्मृतम् ॥२२

यह पर भूप ही ऐसा है कि इस लोक में और परलोक में जीवित अथवा मृत प्राणी सबके साथ वियोग नहीं होता है ॥ १५ ॥ महामुनीन्द्र मार्कण्डेय के इस वचन को लक्ष्मण के ज्येष्ठ भ्राता श्रीराम ने सुनकर हे नृप ! उसी समय में राम ने महाराज दशरथ का स्मरण किया था ॥ १६ ॥ इनके अतिरिक्त भरत—शत्रुघ्न, अन्य भाई—दूसरे नगर के निवासी इन सबका ध्यान करते हुए श्रीराम को सन्ध्या काल हो गया था ॥ १७ ॥ मुनियों के साथ ही श्रीराघव ने पश्चिम सन्ध्या की उपासना करके अपने छोटे भाई और भार्या के साथ उस रात्रि में वहीं पर ही शयन किया था ॥ १८ ॥ जब रात्रि का अन्त हो गया था उसी समय में स्वप्नान्त में श्री रघुनन्दन अपने पिता-माता तथा अन्यों के साथ अयोध्या में स्थित थे ॥ १९ ॥ बान्धवों के साथ विवाह-मङ्गल के होने पर वह अपनी भार्या के साथ ऋषियों से परिवृत होते हुए विद्यमान थे ॥२०॥ इसी प्रकार से लक्ष्मण ने भी सीता के सहित देखा था । जब प्रभात काल हो गया तो उस समय में श्रीराम ने मुनियों से यह घटना कही थी ॥२१॥ ऋषियों ने भी 'ठीक ऐसा ही है'—यह कहते हुए कहा—हे रघूत्तम ! यह बिल्कुल सत्य है । मृत पुरुष के दर्शन करने पर श्राद्ध करना परमावश्यक बताया गया है ॥ २२ ॥

स्नात्वा रामो योगवाप्यां मुनींस्ताननुपालयन् ।
मध्याह्नाच्चलिते सूर्य कालेकुतपकेतथा ॥२३
आयाताऋषयः सर्वे येरामेणानुमन्त्रिताः ।
तानागतान्मुनीन्दृष्ट्वा वैदेही जनकात्मजा ॥२४
रामान्तकं परित्यज्य व्रीडिताऽन्यत्रसंस्थिता ।
विस्मयोत्फुल्लनयना चिन्तयानाचवेपती ॥२५
ब्राह्मणा नेह जानन्तिश्राद्धकाले ह्युपस्थिताः ।
रामेण भोजिता विप्राः स्मृत्युक्तेन यथाविधि ॥२६
वैदिक्यश्च कृतास्सर्वाः सत्क्रियायास्समीरिताः ।
पुराणोक्तो विधिश्चैव वैश्वदेविकपूर्वकः ॥२७

भुक्तवत्सु च विप्रेषु दत्वा पिण्डान्यथाक्रमम् ।
प्रेषितेषु यथाशक्ति दत्वातेषुचदक्षिणाम् ॥२८

उस समय में श्रीराम ने योग वापी में स्नान करके उन मुनियों को आमन्त्रित किया था। मध्य ह्न से सूर्य के चलित हो जाने पर और ऐसा समय उपस्थित हो जाने पर जबकि ताप कुछ कम हो गया था, वे सभी ऋषिगण वहाँ आकर उपस्थित हो गये थे जो-जो श्रीराम के द्वारा निमन्त्रित किए गये थे। उन समागत मुनियों को देखकर जनक की पुत्री वैदेही राम के समीपस्थ स्थान को त्यागकर लज्जित होती हुई दूसरे स्थान पर आकर संस्थित हो गई थी, उस समय में जानकी के नेत्र विस्मय से उत्फुल्ल हो रहे थे और वह चिन्तित सी होकर काँप रही थी ॥२३।२४।२५॥ श्राद्ध के समय पर उपस्थित होने वाले ब्राह्मण यहाँ नहीं जानते थे। श्रीराम ने उन समस्त ब्राह्मणों को स्मृतियों में कही हुई विधि से भोजन कराया था ॥२६॥ वैदिकी अर्थात् वेद में बताई हुई सभी सत्क्रियाएँ भली भाँति की गई थीं। पुराणों में जो विधि-विधान श्राद्ध के विषय में बताया गया है वह भी वैश्वदेविक पूर्वक किया गया था ॥२७॥ समस्त विप्रों के भोजन कर लेने पर क्रम के अनुसार पिण्डों को देकर सबको यथाशक्ति दक्षिणा देकर उनको सबका वापिस विदाई दे दी थी ॥२८॥

गतेषु विप्रमुख्येषु प्रियारामोऽब्रवीदिदम् ।
किमर्थं मुग्धे नष्टासि मुनीन्दृष्ट्वा त्विहागतान् ॥२९
तत्सर्वं त्वमिदं तत्व कारणं वद मा चिरम् ।
भवितव्य कारणेन तत्र गोप्यनमे कुरु ॥३०
शापितासि मम प्राणैर्लक्ष्मणस्य शुचिस्मिते ।
एवमुक्ता तदा भर्त्रा त्रपयाऽवाङ्मुखी स्थिता ॥३१
विमुञ्चन्ती साऽश्रुपातं राघवं वाक्यमब्रवीत् ।
शृणुत्व नाथ यद्दृष्टमाश्चर्यमिह यादृशम् ॥३२
राम त्वया चिन्त्यमानो राजेन्द्रस्त्विह चागतः ।
सर्वाभरणसंयुक्तो द्वौ चान्यौ च तथाविधौ ॥३३
द्विजानां देहसंयुक्तः स्पर्शस्ते रघुनन्दन ।
पितरस्तु मया दृष्टा ब्राह्मणाङ्गेषु राघव ॥३४

दृष्ट्वा त्वयाऽस्थिता चाहमपक्रान्ता तवान्तिकात् ।
त्वया वै भोजिता विप्राः कृतं श्राद्धं यथाविधि ॥३५

जब समस्त विप्रों ने भोजन कर लिया था तो इसके उपरान्त भगवान् श्रीराम ने अपनी प्रिया वैदेही से कहा था—हे सुभ्रु ! यहाँ पर आये हुए इन मुनियों को देखकर आप यहाँ समय क्यों चली गई थी ? ॥२६॥ आप इसका सम्पूर्ण तत्त्व तथा कारण हमको बतलाइये और इसके बताने में विलम्ब न करो । इसका कोई न कोई कारण तो अवश्य ही होना चाहिए । अब उस कारण को मुझसे मत छिपाओ ॥३०॥ हे शुचिस्मित वाली ! आपको मेरी तथा लक्ष्मण की शपथ है अगर तुम इसे मुझसे छिपाती हो । इस तरह से अपने स्वामी के द्वारा जब जानकी से कहा गया तो वह लज्जा से नीचे की ओर मुख करके स्थित हो गई थी ॥ ३१ ॥ जानकी अपने नेत्रों से आँसुओं का पात करती हुई श्रीराम से यह वचन बोली—हे नाथ ! मैंने यहाँ पर जो भी, जिस प्रकार का आश्चर्य देखा था उसका आप श्रवण कीजिए ॥३२॥ हे राम ! आपके द्वारा ध्यान किए जाने पर राजेन्द्र यहाँ पर आये थे । समस्त आभरणों से सुसमन्वित उसी प्रकार के दो अन्य पुरुष भी थे ॥३३॥ हे रघुनन्दन ! द्विजों के देह से संयुक्त वे तीन पितर ब्राह्मणों के अङ्गों में हे राघव ! मैंने देखे थे ॥३४॥ उनको देखकर लज्जा से युक्त होकर आपके समीप में से अलग चली गई थी । आपने उन ब्राह्मणों को भोजन करा दिया है और विधि के अनुसार पूरा श्राद्ध कर लिया है ॥३५॥

वल्कलाजिनसंवीता कथं राज्ञः पुर स्थिता ।
भवामि रिपुवीरघ्न सत्यमेतदुदाहृतम् ॥३६
तातं त्वा राघवः प्रीतः प्रिया तां प्रियवादिनीम् ।
अङ्कमानीय सुहृदं परिष्वज्य च सादरम् ॥३७
भुक्त्वा भोज्यं तदा वीरौ पश्चाद्भुक्ता च जानकी ।
एवं स्थितौ तदा सा च तां रात्रिं तत्र राघवौ ॥३८
उदिते च सहस्रांशौ गमनाय मनो दधुः ।
प्रययुः पुष्करं गत्वा ज्येष्ठं यावच्च पुष्करम् ॥३९

यह सुनकर राघवेन्दु अत्यन्त ही प्रसन्न हुए और उस परम प्रिय भाषण ने वाली अपनी प्रिया को अपनी गोद में बिठाकर आदर और दृढ़ता के साथ का समालिङ्गन किया था ॥ ३६ ॥ उसी समय उन दोनों वीरों ने भोज्य ार्थों का भोजन किया था और इनके भोजन कर लेने के पश्चात् जानकी ने ी भोजन किया था। इस प्रकार से वहाँ पर उन दोनों राम लक्ष्मण ने तथा जानकी ने उस रात्रि मे विश्राम किया ॥३७ ३८॥ जब प्रातःकाल में सूर्य उदित हुए थे तो उस समय में इनने गमन करने का मन में विचार किया था। पश्चिम की ओर मुख करके एक कोश पर्यन्त गये थे जहाँ तक कि ज्येष्ठ पुष्कर था ।३६।

## ॥ राम का अगस्त्याश्रम गमन ॥

ततो देवा प्रयातास्तैर्विमानैर्बहुभिस्तदा ।
रामोऽप्यनुजगामाशु कुम्भयोनेस्तपोवनम् ॥१
उक्त भगवता तेन भूयोऽप्यागमन कृथा. ।
पूर्वमेव सभाया च यो मा द्रष्टु समागत. ॥२
तदह देवतादेशात्तत्कार्यार्थे महामुनिम् ।
पश्यामि त मुनिं गत्वा देवदानवपूजितम् ॥३
दृष्ट्वा च देवान्सम्प्राप्तानगस्त्यो भगवानृपि ।
अर्घ्यमादाय सुप्रीतः सर्वास्तानभ्यपूजयत् ॥४
ते तु गृह्य तत पूजा सम्भाष्यचमहामुनिम् ।
जग्मुस्त त्रिदशा हृष्टा नाकपृष्ठ सहानुगा ॥५
सुतां दशरथस्याह भवन्तमभिवादितुम् ।
आगतो वै मुनिश्रेष्ठ सौम्येनेक्षस्व चक्षुषा ॥६
निर्धूतपापस्त्वा दृष्ट्वा भवामीह न सशय ।
एतावदुक्त्वा त मुनिमभिवाद्य पुन पुन ॥७

महर्षि पुलस्त्य ने कहा—इसके अनन्तर वे समस्त देवगण उसी समय मे उन बहुत से विमानों के द्वारा रवाना हो गये थे। श्रीराम भी उनके पीछे ही शीघ्र कुम्भयोनि ऋषि के तपोवन को चल दिये थे ॥१॥ कुम्भयोनि भगवान्

दृष्ट्वा अपाविता चाहमपक्रान्ता तवान्तिकात् ।
त्वया वै भोजिता विप्राः कृतं श्राद्धं यथाविधि ॥३५

जब समस्त विप्रों ने भोजन कर लिया था तो इसके उपरान्त भगवान् श्रीराम ने अपनी प्रिया वैदेही से कहा था—हे सुभ्रु ! यहाँ पर आये हुए इन मुनियों को देखकर आप यहाँ अलग क्यों चली गई थी ? ॥२६॥ आप इसका सम्पूर्ण तत्त्व तथा कारण हमको बतलाइये और इसके बताने में विलम्ब न करो । इसका कोई न कोई कारण तो अवश्य ही होना चाहिए । अब उस कारण को मुझसे मत छिपाओ ॥३०॥ हे सुचिस्मित वाली ! आपको मेरी तथा लक्ष्मण की शपथ है अगर तुम इसे मुझसे छिपाती हो । इस तरह से अपने स्वामी के द्वारा जब जानकी से कहा गया तो वह लज्जा से नीचे की ओर मुख करके स्थित हो गई थी ॥ ३१ ॥ जानकी अपने नेत्रों से आँसुओं का पात करती हुई श्रीराम से यह वचन बोली—हे नाथ ! मैंने यहाँ पर जो भी, जिस प्रकार का आश्चर्य देखा था उसका आप श्रवण कीजिए ॥३२॥ हे राम ! आपके द्वारा ध्यान किये जाने पर राजेन्द्र यहाँ पर आये थे । समस्त आभरणों से सुसमन्वित उसी प्रकार के दो अन्य पुरुष भी थे ॥३३॥ हे रघुनन्दन ! द्विजों के देह से सयुक्त वे तीन पितर ब्राह्मणों के अङ्गों में हे राघव ! मैंने देखे थे ॥३४॥ उनको देखकर लज्जा से युक्त होकर आपके समीप मे मैं अलग चली गई थी । आपने उन ब्राह्मणों को भोजन करा दिया है और विधि के अनुसार पूरा श्राद्ध कर लिया है ॥३५॥

वल्कलाजिनसवीता कथं राज्ञः पुर मग ।
भवामि रिपुवीरघ्न सत्यमेतद्द्रुदाहृतम् ॥३६
तच्छ्रुत्वा राघवः प्रीतः प्रिया तां प्रियवादिनीम् ।
अङ्कमानीयमुद्दं परिष्वज्यच सादरम् ॥३७
भुक्तो भोज्य तदा वीरौ पश्चाद्भुक्ता च जानकी ।
एवं स्थितौ तदा सा च तां रात्रि तत्र राघवौ ॥३८
उदिते च सहस्रांशौ गमनाय मनो दधुः ।
प्रत्यङ्मुख गत क्रोशं ज्येष्ठं यावच्च पुष्करम् ॥३९

यह सुनकर राघवेन्द्र अत्यन्त ही प्रसन्न हुए और उस परम प्रिय भाषण करने वाली अपनी प्रिया को अपनी गोद में बिठाकर आदर और दृढ़ता के साथ उसका समालिङ्गन किया था ॥ ३६ ॥ उसी समय उन दोनों वीरों ने भोज्य पदार्थों का भोजन किया था और इनके भोजन कर लेने के पश्चात् जानकी ने भी भोजन किया था। इस प्रकार से वहाँ पर उन दोनों राम लक्ष्मण ने तथा जानकी ने उस रात्रि में विश्राम किया ॥३७ ३८॥ जब प्रातःकाल में सूर्य उदित हुए थे तो उस समय में इनने गमन करने का मन में विचार किया था। पश्चिम की ओर मुख करके एक कोस पर्यन्त गये थे जहाँ तक कि ज्येष्ठ पुष्कर था ।३९।

## ॥ राम का अगस्त्याश्रम गमन ॥

ततो देवा प्रयातास्तैर्विमानैर्बहुभिस्तदा ।
रामोऽप्यनुजगामाशु कुम्भयोनेस्तपोवनम् ॥१
उक्त भगवता तेन भूयोऽप्यागमनं कृथा ।
पूर्वमेव सभार्या च यो मां द्रष्टुं समागत ॥२
तदहं देवतादेशात्तत्कार्यार्थे महामुनिम् ।
पश्यामि तं मुनिं गत्वा देवदानवपूजितम् ॥३
दृष्ट्वा च देवान्सम्प्राप्तानगस्त्यो भगवानृषि ।
अर्घ्यमादाय सुप्रीतः सर्वांस्तानभ्यपूजयत् ॥४
ते तु गृह्य तत पूजा सम्भाष्य च महामुनिम् ।
जग्मुस्ते त्रिदशा हृष्टा नाकपृष्ठं सहानुग ॥५
सुतो दशरथस्याहं भवन्तमभिवादितुम् ।
आगतो वै मुनिश्रेष्ठ सौम्येनेक्षस्व चक्षुषा ॥६
निर्धूतपापस्त्वां दृष्ट्वा भवामीह न संशय ।
एतावदुक्त्वा स मुनिमभिवाद्य पुन पुन ॥७

महर्षि पुलस्त्य ने कहा—इसके अनन्तर वे समस्त देवगण उसी समय में उन बहुत से विमानों के द्वारा रवाना हो गये थे। श्रीराम भी उनके पीछे ही शीघ्र कुम्भयोनि ऋषि के तपोवन को चले दिये थे ॥१॥ कुम्भयोनि भगवान्

ने मुझसे कहा था कि आप फिर भी यहाँ आने की कृपा करें। जो पूर्व में ही सभा में मुझे देखने के लिये आये थे ॥ २ ॥ सो मैं देवता के आदेश से उसके कार्य के लिये उस महा मुनि के समीप में जाकर जो कि देवों और दानवों दोनों से परम पूजित हैं उस मुनिवर का दर्शन करूँगा ॥३॥ अगस्त्य भगवान् ऋषि ने उन वहाँ प्राप्त होने वाले देवों का दर्शन करके अर्घ्य पात्र हाथ में उठाकर अत्यन्त प्रसन्न एवम् प्रीति संयुत होते हुए उन सबकी पूजा की थी ॥४॥ उन सबने भी अगस्त्य द्वारा की हुई पूजा को स्वीकार करके महा मुनि से सम्भाषण करके वे समस्त देवगण अपने अनुगमन करने वालों के साथ नाक पृष्ठ को चले गये थे ॥५॥ श्रीराम ने निवेदन किया था—हे मुनि श्रेष्ठ ! मैं महाराज दशरथ का पुत्र हूँ इस समय आपका अभिवादन करने के लिये ही यहाँ पर उपस्थित हुआ हूँ। अब आप मुझे अपनी सौम्य दृष्टि से देखने की कृपा करें। ६। मैं इस समय आपका परम पावन दर्शन प्राप्त करके अपने सम्पूर्ण पापों को निर्वृत्त कर देने वाला होगया हूँ अर्थात् मेरे सभी पाप नष्ट हो गये हैं—इसमें तनिक भी संशय नहीं है। पुलस्त्य मुनि ने कहा—इतना भर कहकर श्रीराम ने मुनि का बारम्बार अभिवादन किया था ॥७॥

कुशलं भृत्यवर्गस्य मृगाणां तनयस्य च ।
भगवद्दर्शनाकांक्षी शूद्रं हत्वा त्विहागतः ॥८
स्वागतं ते रघुश्रेष्ठ जगद्वन्द्य सनातन ।
दर्शनात्तव काकुत्स्थ पूतोऽहं मुनिभिः सह ॥६
त्वत्कृते रघुशार्दूल गृहाणार्घं महाद्युते ।
स्वागतं नरशार्दूल दिष्ट्या प्राप्तोऽसि शत्रुहन् ॥१०
इदं चाभरणं सौम्य सुकृतं विश्वकर्मणा ।
दिव्यं दिव्येन वपुषा दीप्यमानं स्वतेजसा ॥११
प्रतिगृह्णीष्व राजेन्द्र मत्प्रियं कुरु राघव ।
दत्तस्य हि पुनर्दानं सुमहत्फलमुच्यते ॥१२
त्वं हि शक्तः परित्रातुं सेन्द्रानपि सुरोत्तमान् ।
तस्मात्प्रदास्ये विधिवत्प्रतीच्छस्व नरर्षभ ॥१३

अथोवाच महाबाहुरिक्ष्वाकूणां महारथः।
कृताञ्जलिमुनिश्रेष्ठं स्व च धर्ममनुस्मरन् ॥१४

श्रीराम ने अगस्त्य मुनि से पूछा था—कहिए, आपके भृत्य-वर्ग, वन के मृगगण और आपके पुत्र का कुशल तो है ? इसके पश्चात् उन्होंने कहा था कि शूद्र का हनन करके आपके पवित्र दर्शन की आकांक्षा रखने वाला मैं यहाँ पर आया हूँ । ८॥ अगस्त्य ने कहा—हे सम्पूर्ण जगत् के द्वारा वन्दना करने योग्य ! हे सदा सर्वदा से चले आने वाले ! हे रघुश्रेष्ठ ! आपका स्वागत है । हे काकुत्स्थ ! आज आपके दर्शन प्राप्त कर मुनिगण के सहित मैं पून होगया हूँ ॥९॥ हे रघु के वंश में शार्दूल के समान ! आप तो महान् द्युति से सम्पन्न हैं। आपके लिये जो यह अर्घ्य समर्पित किया जा रहा है,उसे आप अङ्गीकार कीजिएगा । हे नर शार्दूल ! आपका स्वागत है । आप तो शत्रुओं के हनन करने वाले हैं । आज बहुत ही प्रसन्नता की बात है कि आपने यहाँ पर पदार्पण किया है ॥१०॥ हे सौम्य ! यह एक आभरण है जिसको विश्वकर्मा ने निर्मित किया है । यह दिव्य वपु से अपने तेज के द्वारा दीप्तिमान होकर दिव्य है ॥११॥ हे राजेन्द्र ! आप इसको प्रति ग्रहण करें और मेरा प्रिय करने का अनुग्रह कीजिए। हे राघव ! जो वस्तु लब्ध हुई हो उसका फिर दान कर देने में महान् फल की प्राप्ति होती है ॥ १२ ॥ हे नरर्षभ ! आप तो इन्द्र के सहित समस्त सुरश्रेष्ठों को परित्राण करने के लिये समर्थ हैं । इस कारण से मैं इसको विधि के साथ आपको दूँगा आप इसको स्वीकार कीजिए ॥ १३ ॥ पुलस्त्य मुनि ने कहा—इसके उपरान्त महान् बाहुओं वाले और इक्ष्वाकुओं में महारथी भगवान् श्रीराम हाथों को जोड़ते हुए अपने धर्म का अनुस्मरण करते हुए उन मुनियों में श्रेष्ठ अगस्त्य से बोले—श्रीराम ने कहा—॥१४॥

प्रतिग्रहो वै भगवस्तव मेऽत्र विगर्हितः।
क्षत्रियेण कथं विप्र प्रतिग्राह्यं विजानता ॥१५
ब्राह्मणेन तु यद्दत्तं तन्मे त्वं वक्तुमर्हसि।
सपुत्रो गृहवानस्मि समर्थोऽस्मि महामुने ॥१६
आपदा च न चाक्रान्तः कथं ग्राह्यः प्रतिग्रहः।
भार्या मे सुचिरं नष्टा न चान्या मम विद्यते ॥१७

केवलं दोषभागी च भवामीह न संशयः ।
कष्टां चैव दशांप्राप्यक्षत्रियोऽपि प्रतिग्रहम् ॥१८
न च प्रतिग्रहे दोषो गृहीतपार्थिवैर्नृप ।
भवान्वैतारणे शक्तस्त्रैलोक्यस्यापि राघव ॥१६
तारय ब्राह्मणं राम विशेषेण तपस्विनम् ।
तस्मात्प्रदास्य विधिवत्प्रतीच्छस्व नराधिप ॥२०

हे भगवन् ! आपके द्वारा दिया हुआ यह प्रतिग्रह यहाँ पर मेरे लिये स्वीकार करना तो एक निन्दित कार्य है । हे विप्र ! मैं तो क्षत्रिय हूँ मुझे इसका भली-भाँति ज्ञान है तो फिर आपके द्वारा यह प्रतिग्रह किस प्रकार से ग्रहण कर लेना उचित होगा ? ॥१५॥ ब्राह्मण के द्वारा जो दिया जावे वह क्या मुझे लेना ठीक है ? इसे तो आप ही बताने के योग्य हैं। मैं पुत्र वाला हूँ गृहस्थ हूँ और हे महामुने ! सभी प्रकार से समर्थ भी हूँ ॥ १६ ॥ मैं किसी प्रकार की आपत्ति में भी इस समय में आक्रान्त नहीं हो रहा हूँ तो फिर आपका प्रदान किया हुआ यह प्रतिग्रह मुझे किस तरह ग्रहण कर लेना चाहिए ? मेरी भार्या तो बहुत समय से नष्ट हो गई है अन्य कोई भी भार्या मेरी इस समय में नहीं है ॥ १७ ॥ मैं तो इसको ग्रहण करके केवल दोष का ही भागी बन जाऊंगा इसमें लेशमात्र भी संशय नहीं है । यदि किसी कष्ट से परिपूर्ण दशा को प्राप्त करके क्षत्रिय भी प्रतिग्रह को ग्रहण करे तो वह कर सकता है ॥१८॥ कष्टों से दुर्दशाग्रस्त ऐसा कर भी लेता है तो उसे कोई दोष नहीं लगता है—ऐसा महर्षि मनु ने बतलाया है । वृद्ध माता-पिता, सती-साध्वी भार्या और शिशु सुत हो तो सैकड़ों अकार्य करके भी उनका भरण-पोषण करना चाहिए—ऐसा भी मनु ने कहा है । अतएव हे विप्रर्षे ! यह आपका प्रदान किया हुआ प्रतिग्रह मैं नहीं लेना चाहता हूँ । हे सुरपूजित ! आपको मेरे इस निषेधकर देने पर किसी भी प्रकार का कोप नहीं करना चाहिए । अगस्त्य मुनि ने कहा—हे नृप ! जो राजा हैं उनके द्वारा प्रतिग्रह के ग्रहण करने पर भी कोई दोष नहीं होता है । आप तो हे राघव ! इस त्रिलोकी के भी तारण कर देने में पूर्ण समर्थ हैं ।१६। हे राम ! इस ब्राह्मण को और विशेष करके तपस्वी ब्राह्मण का तारण कीजिए,

हे नराधिप ! इसी कारण से मैं इसको आपके लिये समर्पित करता हूँ । आप इसको विधिपूर्वक अङ्गीकार कीजिए ॥२०॥

क्षत्रियेण कथं विप्र प्रतिग्राह्यं विजानता ।
ब्राह्मणेन यथा दत्तं तन्मे त्वं वक्तुमर्हसि ॥२१
ततो रामः प्रजग्राह मुनेर्हस्तान्महात्मनः ।
दिव्यमाभरणं चित्रं प्रदीप्तमिव भास्करम् ॥२२
प्रतिगृह्य ततोऽगस्त्याद्राघवः परवीरहा ।
निरीक्ष्य सुचिरं कालं विचार्य च पुनः पुनः ॥२३
मौक्तिकानि विचित्राणि धात्रीफलसमानि च ।
जाम्बूनदनिबद्धानि वज्रविद्रुमनीलकैः ॥२४
पद्मरागैः सगोमेधैर्वैडूर्यैः पुष्परागकैः ।
सुनिबद्धं सुविभक्तं सुकृतं विश्वकर्मणा ॥२५
दृष्ट्वा प्रीतिसमायुक्तो भूयश्चेदं व्यचिन्तयत् ।
नेदृशानि च रत्नानि मया दृष्टानि कानिचित् ॥२६
अत्यद्भुतमिदं ब्रह्मन्नप्राप्यं च महीक्षिताम् ।
कथं भगवता प्राप्तं कुतो वा केन निर्मितम् ॥२७
कुतूहलवशाच्चैव पृच्छामि त्वा महामते ।
करतले स्थिते रत्ने करमध्यं प्रकाशते ॥२८

श्रीराम ने कहा—यह सभी कुछ का ज्ञान रखते हुए क्षत्रिय को हे विप्र ! यह प्रतिग्रह किस प्रकार से ग्रहण करना चाहिए जो कि एक ब्राह्मण के द्वारा दिया जा रहा है । आप ही इस विषय पर व्यवस्था देने के लिये पूर्णतया इस समय में योग्य होते हैं ॥२१॥ पुलस्त्य मुनि ने कहा—जब अपने उद्धार करने के लिये ही अगस्त्य मुनि ने उसे समर्पित करने का अत्यधिक अनुरोध किया तो फिर उस महान् आत्मा वाले मुनि के हाथ से उस प्रतिग्रह को राम ने ग्रहण कर लिया था जो कि एक ऐसा दिव्य आभरण था कि बहुत विचित्र था और ऐसा वह देदीप्यमान हो रहा था जैसे सूर्य ही हो ॥२२॥ शत्रु दल के वीरों के हनन करने वाले श्रीराम ने इसके अनन्तर उसे ग्रहण करके

अगस्त्य ने अधिक समय तक देखा और बार बार विचार किया था ।।२३।। इस आभरण में आँवले के फलों के समान अति विचित्र मौक्तिक हैं । जाम्बूनद के सदृश हीरा-विद्रुम और नीलम रत्नों से यह निबद्ध हैं ।।२४।। इसमें पद्मराग मणियाँ—गोमेद—वैदूर्य मणियाँ और पुष्पराग मणियाँ भी बहुत ही सुन्दरता के साथ निबद्ध हैं जो सुस्पष्ट तथा विभक्त हैं । विश्वकर्मा ने इसे बहुत ही अच्छी तरह से निर्मित किया है ।।२५।। परम प्रीति से समन्वित होकर पुनः श्रीराम ने चिन्तन किया था कि मैंने अभी तक इस तरह के कोई भी रत्न पहिले नहीं देखे थे ।।२६।। श्रीराम ने कहा—यह आभरण तो अत्यन्त ही अद्भुत है और राजाओं को भी प्राप्त नहीं होने के योग्य है । आपने इसको किस प्रकार से प्राप्त कर लिया है और कहाँ से प्राप्त किया है तथा इसका निर्माण किसने किया है ? ।।२७।। हे महामुने ! मुझे हृदय में बड़ा भारी कुतूहल हो रहा है । इसी से मैं आपसे यह पूछ रहा हूँ । करतल पर रत्न स्थित हैं और करके मध्य में प्रकाश कर रहे हैं ।।२८।।

शृणु राम पुरावृत्तं पुरा त्रेतायुगे महत् ।
द्वापरे समनुप्राप्ते वने यद्दृष्टवानहम् ।।२९
आश्चर्यं सुमहाबाहो निबोध रघुनन्दन ।
पुरा त्रेतायुगे ह्यासीदरण्यं बहुविस्तरम् ।।३०
समन्ताद्योजनशतं मृगव्याघ्रविवर्जितम् ।
तस्मिन्निष्पुरुषेऽरण्ये चिकीर्षुस्तप उत्तमम् ।।३१
अहमाश्रमितुं सौम्य तदरण्यमुपागतः ।
तस्यारण्यस्य मध्ये तु युक्तं मूलफलैः सदा ।।३२
शाकैर्बहुविधाकारैर्नानारूपैर्मुकाननैः ।
तस्यारण्यस्य मध्ये तु पञ्चयोजनमायतम् ।।३३
हंसकारण्डवाकीर्णं चक्रवाकोपशोभितम् ।
तत्राश्चर्यं मयादृष्टं सरः परमशोभितम् ।।३४

अगस्त्य मुनि ने कहा—हे राम ! अब आप एक पुरावृत्त सुनो जो पहिले त्रेता युग में घटित हुआ था और महान् था । द्वापर युग के समाप्त होने

पर मैंने जिसको देखा था ॥२६॥ हे महा बाहुओं वाले रघुनन्दन ! इस आश्चर्य को आप समझिये। पहिले त्रेता युग में एक अत्यधिक विस्तार वाला अरण्य था ॥३०॥ चारों ओर उसका सौ योजन का विस्तार था और वह मृग तथा व्याघ्र से रहित था। उस निर्जन अरण्य में उत्तम तपश्चर्या करने की इच्छा रखने वाले मैंने वहाँ जाकर तप करने को उस अरण्य में अपनी उपस्थिति हे सौम्य ! की थी। उस अरण्य का जो मध्यभाग था वह सर्वदा मूल और फलों से समन्वित रहा करता था ॥३१।३२॥ बहुत-से आकार-प्रकार वाले तथा अनेक रूप वाले जंगली शाकों से मध्य में पाँच योजन विस्तार वाला उस अरण्य का भाग था ॥३३॥ हंस-कारण्डवों से आकीर्ण और चक्रवाकों से शोभित वह अरण्य का भाग था। उसमें मैंने यह एक आश्चर्य देखा था कि एक परम शोभित सरवर था ॥३४॥

प्रभाते पुनरुत्थाय सरस्तदुपचक्रमे ।
अथापश्य शवमहमस्पृष्टजरम क्वचित् ॥३५
तिष्ठन्त परया लक्ष्म्या सरसो नातिदूरत ।
तदर्थं चिन्तयानोऽह मुहूर्तमिव राघव ॥३६
अस्य तीरे न वै प्राणी को वाप्येष सुरर्षभ ।
मुनिर्वा पार्थिवो वापि क्व मुनि पार्थिवोऽपि वा ॥३७
अथवा पार्थिवसुतस्तस्यैव सम्भव कृत ।
अतीतेऽहनि रात्रौ वा प्रातर्वापि मृतो यदि ॥३८
अवश्य तु मया ज्ञेया सरसोऽस्य विनिष्क्रिया ।
यावदेव स्थितश्चाह चिन्तयानो रघूत्तम ॥३९
अथापश्य मुहूर्त्तात्तु दिव्यमद्भुतदर्शनम् ।
विमान परमोदार हसयुक्त मनोजवम् ॥४०
पुरस्तत्र सहस्र तु विमानेऽप्सरसा नृप ।
गन्धर्वाश्चैव तत्सख्या रमयन्ति वर नरम् ॥४१

प्रात काल में फिर उठकर मैं उस सर के समीप में पहुँचा था। इसके अनन्तर मैंने वहाँ पर एक शव देखा था जिसमें जरा अवस्था अस्पष्ट थी और

अत्यन्त श्री से समन्वित था और उस सरोवर के निकट ही में वह स्थित था। हे राघव ! उसके विषय में मुहूर्त्त मात्र पर्यन्त ध्यान करता रहा था ॥३५।३६॥ मैंने विचार किया था कि इस सरोवर के तट पर कोई भी प्राणी नहीं है फिर यह कोई श्रेष्ठ देव है, मुनि है अथवा कोई पार्थिव है। मुनि अथवा पार्थिव भी कहाँ से यहाँ पर आया है ॥३७॥ अथवा यह किसी राजा का पुत्र है किन्तु उसका भी इस तरह से यहाँ आना समय कैसे हुआ है। यह गत दिन में, रात्रि में या प्रातःकाल में यदि मृत हुआ है ॥३८॥ मुझे तो अवश्य ही इस सर की विशेष निष्क्रियाँ जाननी चाहिए। हे रघूत्तम ! जब तक मैं वहाँ पर स्थित रहा था ॥३९॥ इसके अनन्तर मैंने मुहूर्त्त मात्र में ही एक परम अद्भुत दिखलाई देने वाला, परम उदार अर्थात् लम्बा-चौड़ा, हयों से युक्त और मन के समान वेग वाला विमान देखा था ॥४०॥ हे नृप ! उस विमान के आगे सहस्र अप्सरायें थी जो कि विमान में स्थित थीं और इतनी संख्या गन्धर्वों की भी थी जो कि श्रेष्ठ नर को रमण कराते हैं ॥४१॥

गायन्ति दिव्यगेयानि वादयन्ति तथापरे।
अथापश्य नर तस्माद्विमानादवरुह्य तु ॥४२
शवमास भक्षयन्त स्नात्वा रघुकुलोद्वह।
ततो भुक्त्वा यथाकाम समास बहुपीवरम् ॥४३
अवतीर्थ सर शीघ्रमारुरोह दिव पुनः।
तमह देवसङ्काश श्रिया परमयान्वितम् ॥४४
भोभोस्वर्गिन्महाभाग पृच्छामि त्वा कथ त्विदम्।
जुगुप्सितस्तवाहारो गतिश्चेय तवोत्तमा ॥४५
शृणुष्वाद्य यथावृत्त ममेद सुखदु खजम्।
कामो हि दुरतिक्रम्य. शृणु यत्पृच्छसे द्विज ॥४६
पुरा वैदर्भको राजा पिता मे हि महायशा।
वासुदेव इति ख्यातस्त्रिषु लोकेषु धार्मिक. ॥४७
तस्य पुत्रद्वय ब्रह्मन्द्वाभ्या स्त्रीभ्यामजायत।
अह श्वेत इति ख्यातो यवीयान्सुरथोऽभवत् ॥४८

वे अति दिव्य गीतों का गायन कर रहे थे तथा दूसरे लोग वादन कर रहे थे। इसके पश्चात् मैंने उस विमान से अवरोहण करने वाले नर को देखा था ॥४२॥ हे रघुकुल को उद्वहन करने वाले! उस मनुष्य ने वहाँ स्नान किया था और उस शव के माँस का भक्षण किया था। माँस से युक्त और अत्यन्त मोटे-ताजा उसको इच्छा पूर्वक खाकर एवम् सरोवर में अवतरण करके पुनः वह शीघ्र ही दिवलोक में आरोहण करके चला गया था। उस समय में परमोत्तम श्री से सयुत देवता के समान आपसे हे स्वर्गिन्! हे महाभाग! मैं कैसे यह पूँछू? आपका यह आहार तो निन्दा गर्हित है और आपकी यह गति कैसी उत्तम है॥ ४२।४३।४४।४५॥ श्वेत ने कहा—आज आप श्रवण करो। जिस प्रकार से मुझे यह सुख और दुःख से उत्पन्न होने वाला हुआ है। हे द्विज! यह काम बहुत ही दुःख से अतिक्रमण करने के योग्य होता है। आप जो मुझसे पूछ रहे हैं उसे अब सुनो ॥४६॥ पहिले समय में मेरा पितामह वैदर्भिक राजा महान् यश वाला था। वह वासुदेव इस नाम से तीनों लोकों में परम धार्मिक ख्यात हुआ था ॥४७॥ हे ब्रह्मन्! उसके दो स्त्रियों से पुत्र हुए थे। मैं तो श्वेत इस नाम से प्रसिद्ध हुआ और छोटा सुरथ नाम वाला हुआ था ॥४८॥

पितर्युपरते तस्मिन्पौरा मामभ्यषेचयन्।
तत्राहं कारयन्राज्यं धर्मे चास समाहितः ॥४६
एवं वर्षसहस्राणि बहूनि समुपाव्रजन्।
मम राज्यं कारयतः परिपालयतः प्रजाः ॥५०
सोऽहं निमित्ते कस्मिश्चिद्विज्ञायेण द्विजोत्तम।
मरणं हृदये कृत्वा तपोवनमुपागमम् ॥५१
दशवर्षसहस्राणि तपस्तप्त्वा महावने।
शुभं तु भवनं प्राप्तो ब्रह्मलोकमनामयम् ॥५२
स्वर्गस्थमपि मां ब्रह्मन्क्षुत्पिपासे द्विजोत्तम।
अबाधेतां भृशं चाहमभवं व्यथितेन्द्रियः ॥५३
ततस्त्रिभुवनश्रेष्ठमवोचं वै पितामहम्।
भगवन्स्वर्गलोकोऽयं क्षुत्पिपासाविवर्जितः ॥५४

कस्येयं कर्मणः पक्तिः क्षुत्पिपासे यतो हि मे ।
आहारः कश्चमे देव ब्रूहित्वं श्रीपितामह ॥५५

मेरे पिताजी के मृत्युगत हो जाने पर पुरवासियों ने मेरा ही उनके राज्यासन पर अभिषेक कर दिया था। वहाँ पर मैं राज्य का शासन चलाता हुआ परम समाहित होकर धर्म में सुस्थित रहता था ॥ ४६ ॥ इसी प्रकार से शासन चलाते हुए बहुत सहस्र वर्ष हो गये थे और मैं बराबर राज्य का कार्य कर रहा था तथा भली विधि प्रजा का पालन भी करता था ॥५०॥ वहीं मैं किसी निमित्त से वैराग्यवान् होगया था। हे द्विजों में परम श्रेष्ठ! मैंने वैराग्य से ही अपने चित्त में मरण का निश्चय कर लिया था और मैं फिर इसी तपोवन में आ गया था ॥५१॥ इस महा वन में दस सहस्र वर्ष पर्यन्त घोर तपश्चर्या करके मैंने परम शुभ भवन अनामय ब्रह्मलोक को प्राप्त कर लिया था ॥५२॥ हे द्विजोत्तम! हे ब्रह्मन्! स्वर्ग में स्थित रहने वाले भी मुझको भूख और प्यास बहुत ही अधिक सताया करती थी और मैं वहाँ पर भी व्यथित इन्द्रियों वाला हो गया था ॥५३॥ इसके अनन्तर मैंने त्रिभुवन में परमार्त्ति परम श्रेष्ठ पितामह से कहा था—हे भगवन्! यह तो स्वर्गलोक है जो कि क्षुधा तथा तृषा से रहित हुआ करता है ॥५४॥ मेरे किस कर्म का परिपाक है जो कि क्षुधा और पिपासा मुझे यहाँ पर रहते हुए भी सता रही है? हे श्री पितामह! हे देव! अब मेरा क्या होगा—इसे आप मुझे बतला देवें ॥५५॥

ततः पितामहः सम्यक्चिरं ध्यात्वा महामुने ।
मामुवाच ततो वाक्यं नास्ति भोज्यं स्वदेहजम् ॥५६
ऋते स्वानि तु मांसानि भक्षय त्वं तु नित्यशः ।
स्वशरीरं त्वया पुष्टं कुर्वता तपउत्तमम् ॥५७
नादत्तं जायते तात श्वेत पश्य महीतले ।
आग्रहाद्भिक्षमाणाय भिक्षापि प्राणिने पुरा ॥५८
स त्वं प्रपुष्टमहारैः स्वशरीरमनुत्तमम् ।
भक्षयस्व च राजेन्द्र सा ते तृप्तिर्भविष्यति ॥५९
एवमुक्तस्ततो देव ब्रह्माणमहमुक्तवान् ।
भक्षिते च स्वके देहे पुनरन्यन्न मे विभो ॥६०

क्षुधानिवारणे नैव देहस्यास्य विनोदनम् ।
खादामि ह्यक्षय देव प्रियं मे न हि जायते ॥६१

ततोऽब्रवीत्पुनर्ब्रह्मा तव देहोऽक्षयः कृतः ।
दिने दिने ते पुष्टात्मा शवः श्वेत भविष्यति ॥६२

यावद्वर्षशतं पूर्णं स्वमांसं खाद भोनृप ।
यदागच्छति चागस्त्यः श्वेतारण्ये महातपाः ॥६३

हे महामुने ! तब तो भली-भाँति चिरकाल पर्यन्त पितामह ने ध्यान किया था और मुझसे कहा था कि अपने देह से उत्पन्न होने वाला तुम्हारा कुछ भी भोज्य नहीं है ॥५६॥ अपने माँसों को छोड़कर आप नित्य ही भक्षण करें। आपने अपने इस शरीर को परमोत्तम तप करके ही उनके प्रभाव से अपने शरीर को परिपुष्ट किया है ॥५७॥ हे श्वेत ! हे तात ! तुम देखलो, इस महीतल में जो दिया नहीं गया है वह नहीं होता है। तुमने बड़े आग्रह से भिक्षा माँगते हुए भिखारी को भी पहिले किसी प्राणी के लिये भिक्षा नहीं दी थी ॥५८॥ ऐसे आपने उत्तम आहारों के द्वारा केवल अपने ही इस अधम शरीर को विशेष रूप से परिपुष्ट किया था। हे राजेन्द्र ! अब आप उस अपने ही शरीर का भक्षण करो। इसीसे तुम्हारी वह तृप्ति होगी ॥५६॥ इस प्रकार से ब्रह्मा के द्वारा कहे जाने पर फिर देव ब्रह्माजी से मैंने कहा था—हे विभो ! अपने देह के खालेने पर फिर कुछ अन्य मेरे लिये खाने का पदार्थ नहीं रहेगा ? ॥ ६० ॥ क्षुधा के निवारण करने के कार्य में इस शरीर का भोजन के बिना नहीं होता है। हे देव ! मुझे तो कुछ ऐसा अक्षय पदार्थ बनाइये जिसको मैं खा लिया करूँ। आपने जो यह बताया है यह तो मुझे प्रिय अक्षय नहीं लगता है ॥६१॥ ऐसा मेरे द्वारा कहे जाने पर ब्रह्माजी ने फिर मुझसे कहा था कि हमने तुम्हारा देह ही अक्षय बना दिया है अर्थात् उसे ऐसा कर दिया है कि वह कभी समाप्त ही नहीं होगा। हे श्वेत ! आये दिन तेरे शरीर का शव पुष्ट स्वरूप वाला हो जायगा ॥६२॥ हे नृप ! जब तक एक सौ वर्ष पूर्ण होंगे तब तक तुम अपने ही माँस का भक्षण करो। महान् तपस्वी अगस्त्य जिस समय में इस श्वेतारण्य में आवें तब तक तुम इसी प्रकार करते रहो ॥६३॥

भगवानतिदुर्धर्षस्तदा कृच्छ्राद्विमोक्ष्यसे ।
स हि तारयितुं शक्तः सेन्द्रानपि सुरासुरान् ॥६४
तं मुनिं कृच्छ्रमन्तप्तश्चिन्तयामि दिवानिशम् ।
कदा वै दर्शनं मह्यं समुनिर्दास्यतेवने ॥६५
एवं मे चिन्तयानस्य गतंवर्षशतन्त्विह ।
सोऽगस्त्यो हि गतिर्मह्यन्मुनिर्मे भविताध्रुवम् ।.६६
न गतिर्भविता मह्यं कुम्भयोनिमृतेद्विजम् ।
श्रुत्वेत्थं भाषितं राम दृष्ट्वाहारं च कुत्सितम् ॥६७
कृपयापरया युक्तस्तं नृप स्वर्गगामिनम् ।
करोम्यहं सुधाभोज्य नाशयामि च कुत्सितम् ॥६८
चिन्तयन्नित्यवोचं तमगस्त्यः किं करिष्यति ।
अहमेतत्कुत्सितं तेननाशयामि महामते ॥६९
ईप्सितं प्रार्थयस्वाहमात्मनः प्रीतिकरं परम् ।
सस्वर्गी मां ततः प्राह कथं मह्यवचोऽन्यथा ॥७०

भगवान् अगस्त्य अत्यन्त दुर्धर्ष हैं। उसी समय में तुम इस कष्ट से मुक्त होओगे। वह ही इन्द्र के सहित समस्त सुर और असुरों को तारने में समर्थ हैं ॥६४॥ तब प्रेत ने कहा कि मैं तपस्या के कष्ट से सन्तप्त होने वाले उन्हीं मुनिवर को रात-दिन चिन्तन किया करता हूँ कि किस समय में मुझे वह महामुनि इस वन में दर्शन देंगे ॥६५॥ इसी प्रकार से चिन्तन करते हुए मुझे एकसौ वर्ष यहाँ पर व्यतीत होगये हैं। हे महान्! वह अगस्त्य मुनीश्वर मेरी गति निश्चय ही होंगे अर्थात् मेरा इस शव योनि के अशुभ के कष्ट से उद्धार करने वाले अवश्य ही होवेंगे ॥६६॥ अन्य कोई भी कुम्भयोनि द्विज के बिना मेरा उद्धार करने वाला नहीं होगा। हे राम! उसके इस प्रकार से परम कुत्सित आहार को देखकर और उसके इस भाषण को श्रवण कर हे नृप! परम कृपा से युक्त होकर हुआ मैं उस स्वर्ग में गमन करने वाले को सुधा का भोजन करने वाला करूँ तथा उसके इस निन्दित भोजन करने का नाश कर दूँ। इस तरह से चिन्तन करते हुए उससे कहा था—अगस्त्य क्या करेगा? हे महामते! मैं तेरे

इस कुत्सित भोजन को नष्ट कर देता हूँ ॥६७।६८।६९॥ तुम अपने अभीष्ट की प्रार्थना करो, हमारा मन परम प्रीति करने वाला है। ऐसा कहने पर उस स्वर्ग मे गमन करने वाले ने फिर मुझसे कहा था कि ब्रह्मा का कहा हुआ वचन अन्यथा अर्थात् मिथ्या किस प्रकार से होगा ? ॥७०॥

> कर्तुं मुने मया शक्यं न चान्यस्तारयिष्यति ।
> ऋते वै कुम्भयोनिं तं मैत्रावरुणसम्भवम् ॥७१
> अपृष्टोऽपि मया ब्रह्मन्नेवमूचे पितामहः ।
> एवं ब्रुवाणं तं श्वेतमुक्तवानहमस्मि सः ॥७२
> आगतस्तव भाग्येन दृष्टोऽहं नात्र संशयः ।
> ततः स्वर्गी समां ज्ञात्वा दण्डवत्पतितो भुवि ॥७३
> तमुत्थाप्य ततो रामब्रव किं ते करोम्यहम् ।
> आहारात्कुत्सितादब्रह्मं स्तारयस्वाद्यदुष्कृतात् ॥७४
> येन लोकोऽक्षय. स्वर्गो भविता त्वत्कृतेन मे ।
> ततः प्रतिग्रहो दत्तो जगद्वन्द्यनृपेण हि ॥७५
> भवान्मामनुगृह्णातु प्रतीच्छस्व प्रतिग्रहम् ।
> इदमाभरणं सौम्य तारणार्थं द्विजोत्तम ॥७६
> ब्रह्मर्षे प्रतिगृह्णीष्व प्रसादं कर्तुमर्हसि ।
> दद्द गाश्च सुवर्णं च धनं वस्त्रमन्वितम् ॥७७
> भक्ष्यं भोज्यं च विप्रर्षे ददाम्याभरणं स्वहम् ।
> सर्वकामप्रदं तुभ्यं सर्वान्भोगाश्च ते द्विज ॥७८

हे मुने ! मेरे द्वारा किया जा सकता है किन्तु उस मैत्रावरुण से उत्पत्ति वाले कुम्भ योनि के बिना अन्य नहीं तारेगा ॥ ७१ ॥ हे ब्रह्मन् ! मेरे द्वारा बिना पूछे हुए ही पितामह ब्रह्माजी ने इस प्रकार से कहा था—इस तरह से कहने वाले उस श्वेत से मैंने कहा था कि वह मैं ही हूँ ।.७२॥ मैं तुम्हारे भाग्य से ही यहाँ आगया और मैं देख लिया गया हूँ—इसमे कुछ भी संशय नहीं है। इसके अनन्तर उस स्वर्ग के निवासी ने मुझको जानकर फिर वह भूमि मेरे आगे दण्ड की भाँति प्रणाम करने के लिये गिर गया था। फिर मैंने उसको भूमि से

उठा लिया था और हे राम ! फिर मैंने उससे कहा था कि बोल, मैं तेरा क्या करूँ ? ॥ ७३ ॥ इस प्रकार से मेरे कहने पर वह राजा बोला—हे ब्रह्मन् ! आज मेरे इस बहुत ही निन्दित बुरे आहार से मेरा उद्धार कर दीजिएगा ॥७४॥ जिससे आपके ही द्वारा इस महान् कार्य के करने से यह स्वर्गलोक मेरे लिये क्षय से रहित हो जावेगा । इसके अनन्तर उस जगत् के द्वारा वन्दनीय नृप ने प्रतिग्रह मुझे दिया था ॥७५॥ उसने मुझसे कहा—आप मेरे ऊपर अनुग्रह कर देवें और यह प्रतिग्रह स्वीकार करें । हे द्विजों में परमोत्तम ! हे सौम्य ! तारण के लिये यह आभरण है ॥७६॥ हे ब्रह्मर्षे ! आप इस मेरे द्वारा समर्पित प्रतिग्रह स्वरूप आभरण को अङ्गीकार कीजिएगा और मेरे ऊपर प्रसाद करने के लिये आप योग्य होते हैं । यहाँ पर हे द्विज ! गौएँ—सुवर्ण—वस्त्रों से समन्वित धन—भक्ष्य पदार्थ और भोज्य पदार्थ सम्पूर्ण कामनाओं के प्रदान करने वाला तथा समस्त भोगों को प्रदान करने वाला यह आभरण आपको देता हूँ ॥ ७७।७८ ॥

तारणे तु भवान्मह्यं प्रसादं कर्तुमर्हति ।
तस्याहं स्वर्गिणो वाक्यं श्रुत्वा दुःखसमन्वितम् ॥७९
कृता मतिस्तारणाय न लोभाद्रघुनन्दन ।
गृहीते भूषणे राम ममहस्तगते तदा ॥८०
मानुषः पौर्विको देहस्तदा नष्टोऽस्यभूपते ।
प्रनष्टे तु शरीरे च राजर्षिः परया मुदा ॥८१
मयोक्तोऽसौ विमानेन जगाम त्रिदिवं पुनः ।
तेन मे शक्रतुल्येन दत्तमाभरणं शुभम् ॥८२
तस्मिन्निमित्ते काकुत्स्थ दत्तमद्भुतकर्मणा ।
श्वेतो वैदर्भको राजा तदाभूद्गतकल्मषः ॥८३

आप तो अब मेरे तारने के कार्य को करने के लिये मेरे ऊपर प्रसाद करने के योग्य होते हैं । इस प्रकार से उस स्वर्ग के निवास करने वाले पुरुष के परम दुःख से समन्वित वचनों को मैंने श्रवण किया था ॥७९॥ हे रघुनन्दन ! उस समय से मैंने उसके उद्धार करने की बुद्धि की थी किन्तु वह किसी मानव

के कारण नहीं किया था। हे राम ! उस समय में उस भूषण के ग्रहण कर लेने पर तथा उसको मेरे हाथ में आ जाने पर उसी क्षण में हे भूपते ! उसका पूर्व में रहने वाला जो मानवीय शरीर था वह नष्ट हो गया था। उस शरीर के नष्ट हो जाने पर वह राजर्षि परम प्रसन्न होगया था ॥८०।८१॥ फिर प्रसन्नता से युक्त उसको मेरे द्वारा आज्ञा दी गई थी और फिर उसी विमान से त्रिदिव को चला गया था। देवराज इन्द्र के समान उसने मुझे वह परम शुभ आभरण प्रदान किया था ॥ ८२ ॥ हे काकुत्स्थ ! उस निमित्त में अद्भुत कर्म के द्वारा वह आभरण दिया गया है। उस समय में वह वैदर्भिक श्वेत राजा समस्त बन्धनों से छूट गया था और फिर उसमें कोई भी पाप शेष नहीं रहा था। यही परम आश्चर्य से समन्वित एक पुरावृत्त है ॥८३॥

## ॥ पद्म का अविर्भाव ॥

ततेऽहं कथयिष्यामि यथाभक्ति यथाश्रुति ।  
यद्विज्ञातं मया सम्यगृषिमार्गेण सत्तम ॥१  
कः समुत्सहते ज्ञातुं परं नारायणात्मकम् ।  
विश्वाश्रितारं ब्रह्मायं न वेदयति तत्त्वतः ॥२  
तत्कर्म विश्वदेवानां तद्रहस्य महर्षिपु ।  
स इज्यस्सर्वयज्ञानां स तत्त्वं तत्त्वदर्शिनाम् ॥३  
अध्यात्ममध्यात्मविदां नरकं च विकर्मिणाम् ।  
अधिदैवं च तद्देवमधिदैवतसंज्ञितम् ॥४  
अधिभूतं च तद्भूतं परं च परमार्थिनाम् ।  
स यज्ञो वेदनिर्दिष्टस्तत्तपः कवयो विदुः ॥५  
यः कर्त्ता कारको बुद्धिर्यतः क्षेत्रज्ञ एवच ।  
प्रणवः पुरुषः शास्ता एकश्चेति विभाव्यते ॥६  
प्राणः पञ्चविधश्चैव ध्रुवमक्षरमेव च ।  
कालः पाकश्च यज्ञश्च यष्टा चाधीतमेव च ॥७

पुलस्त्य महर्षि ने कहा—हे भीष्म ! आपकी जो नारायण के श्रवण करने की ऐसी अभिरुचि है वह आपके वंश के अनुरूप ही है। मैंने अपने गुरु

द्वैपायन से जो भी श्रवण किया है उसे आपसे अपनी शक्ति और श्रुति के अनुसार कहता हूँ। मैंने तो हे श्रेष्ठतम ! ऋषि मार्ग के द्वारा ज्ञान प्राप्त किया है और भली-भाँति जान लिया है ॥१॥ अन्यथा इस विश्व के रक्षक परम नारायण के स्वरूप को कौन ऐसा है जो जान लेने का उत्साह कर सकता है। यह ब्रह्मा भी तत्वतः अर्थात् ठीक रूप से नहीं जानते हैं ॥ २ ॥ विश्व देवों का वह कर्म है, महर्षियों में वह रहस्य है, समस्त यज्ञों का वह यजन करने के योग्य है और तत्वों के दर्शन करने वालों का वह तत्व है ॥३॥ जो अध्यात्म के ज्ञाता अर्थात् आत्मा के सम्बन्ध में पूर्ण ज्ञान रखने वाले हैं उनका वह अध्यात्म विषय है। जो कुत्सित बुरे कर्मों के करने वाले पुरुष हैं उनके लिये वह नरक है, वह अधिदैव, दैव और अधिदैवत संज्ञा वाला है ॥४॥ वह अधिभूत, भूत और परमर्षियों का पर है। वेदों के द्वारा निर्दिष्ट किया हुआ वह यज्ञ है तथा कवि लोग उसे तप ही जानते हैं ॥ ५ ॥ जो कर्त्ता, कारक अर्थात् कराने वाला है क्योंकि वह ही बुद्धि है और वह ही क्षेत्रज्ञ है, वह प्रणव, पुरुष और शासन करने वाला और एक ही विभावित होता है ॥ ६ ॥ वह पाँचों प्रकार का प्राण है तथा वह ध्रुव और अक्षर है। वह ही काल है, पाक है, यज्ञ है, यजन करने वाला है तथा वह ही अवोत है ॥७॥

उच्यते विविधैर्भावैः स एवायं तु तत्परम् ।
स एव भगवान्सर्वं करोति न करोति च ॥८
सोऽस्मिन्कारयते सर्वं स्थानिना च कृतिः कृता ।
यजामहे तमेवाद्यं स एवोत्थाननिर्वृतः ॥९
यत्सत्यं यदनृतमादिमध्यभूत यच्चान्त्यं निरवधिकं च यद्भविष्यं ।
यत्किञ्चित्चरमचर यदस्ति चान्यत्सर्वतत्पुरुषवरः प्रधानभूतः ॥१०
चत्वार्याहुः सहस्राणि वर्षाणा तत्कृतयुगम् ।
तस्य तावच्छती सन्ध्या द्विगुणा कुरुनन्दन ॥११
यत्र धर्मश्चतुष्पादस्त्वधर्मः पादविग्रह ।
स्वधर्मनिरताः शान्ता जायन्ते यत्र मानवाः ॥१२
विप्राः स्थिता धर्मपरा राजवृत्तिस्थिता नृपाः ।
कृष्यामभिरता वैश्याः शूद्राः शुश्रूषवस्तथा ॥१३

तदा सत्यं च सत्वं च धर्मश्चैव विवर्धत ।
सद्भिराचरितो धर्मोयेन लोक. प्रवर्त्तते ॥१४

अनेक प्रकार के भावों के द्वारा वह कहा जाता है और वह ही तत्पर है । वह ही भगवान् सभी कुछ किया करते हैं और कुछ भी नहीं करते हैं ॥८॥ वह ही इस जगत् में सब कुछ कराया करता है और स्थानियों की, की हुई वृत्ति है, हम लोग सभी उसका ही यजन किया करते हैं और वह ही उत्थान से निवृत्त होता है ॥६॥ जो सत्य है, जो मिथ्या है, जो आदि और मध्यभूत है तथा जो अन्त्य है, अवधि से रहित है और जो भविष्य है, जो कुछ भी चर तथा अचर है और अन्य सब है वह ही पुरुषों में परम श्रेष्ठ प्रधानभूत है ॥१०॥ हे कुरुनन्दन ! चार सहस्र वर्षों का कृतयुग कहा गया है। उस कृतयुग की दुगुनी उतने सैकड़ा सन्ध्या होती है ॥११॥ जिस युग में धर्म चारों पाद वाला होता है और अधर्म का विग्रह एक पाद है । जिस युग में मनुष्य अपने धर्म में निरत रहा करते हैं तथा परम शान्त स्वभाव वाले होते हैं ॥१२॥ विप्र सब धर्म में तत्पर होकर स्थित रहते हैं। जो नृप अर्थात् क्षत्रिय वर्ण वाले हैं वे भी सब अपनी ही राजा से जो वृत्ति नियत है उसी में स्थित रहते थे । वैश्यों का काम शास्त्र में कृषि करना बताया गया है वे उसी काम में सदा अभिरत रहते थे और शूद्र जो थे वे सर्वदा सेवा में सलग्न रहते थे । १३॥ उस समय में सत्य-सत्व और धर्म विशेष रूप से बढ़ रहे थे । सत्पुरुषों के द्वारा धर्म का समाचरण किया जाता था जिसमे लोक प्रवृत्त होता था ॥१४॥

एतत्कृतयुगे वृत्त सर्वेषामेव पार्थिव ।
प्राणिना धर्मसज्ञाना नराणां नीचजन्मनाम् ॥१५
त्रीणि वर्षसहस्राणि त्रेतायुगमिहोच्यते ।
तस्य तावच्छती सन्ध्या द्विगुणा परिकीर्तिता ॥१६
द्वाभ्यामधर्मः पादाभ्यां त्रिभिर्धर्मो व्यवस्थितः ।
यत्र सत्य च सत्वं च क्रिया धर्मो विधीयते ॥१७
त्रेतायां विकृतिं यान्ति वर्णा लोभेन संयुताः ।
चातुर्वर्ण्यस्य वैकृत्यं क्षान्तिर्दौर्बल्यमेव च ॥१८
एषा त्रेतायुगगतिर्विचित्रा देवनिर्मिता ।

द्वापरं द्विसहस्रं तु वर्षाणां कुरुनन्दन ॥१९
तस्य तावच्छती सन्ध्या द्विगुणायुगमुच्यते ।
तत्राप्यतोवार्थपराः प्राणिनो रजसाहता. ॥२०
शठा नैष्कृतिकाः क्षुद्रा जायन्ते कुरुनन्दन ।
द्वाभ्यां धर्मः स्थितः पद्भ्यामधर्मस्त्रिभिरुत्थित. ॥२१

हे पार्थिव ! कृतयुग में सभी को इसी प्रकार से बरताव करना होता था । जो कि प्राणी ऐसे थे जिनका नीच जाति में जन्म हुआ था वे भी नर धर्म का पालन करने वाले थे । यह कृतयुग में सबकी धर्म-प्रवृत्ति रहा करती थी ॥१५॥ तीन सहस्र वर्ष का त्रेतायुग कहा जाता है । उस त्रेतायुग की भी उतने ही सौ वर्ष द्विगुनी सन्ध्या होती थी ॥ १६ ॥ त्रेतायुग में दो पाद वाला अधर्म था और तीन पादों वाला धर्म व्यवस्थित था । जिस त्रेतायुग में सत्य, सत्व, क्रिया और धर्म किये जाते थे ॥१७॥ त्रेतायुग में सभी वर्ण लोभ से युक्त होकर विकृति को प्राप्त हो जाते हैं । उस समय में चातुर्वर्ण्य की विकृति, क्षान्ति और दुर्बलता हो गई थी ॥ १८ ॥ इस प्रकार से त्रेतायुग की गति विचित्र ही देव निर्मित थी । हे कुरु नन्दन ! त्रेता के पश्चात् द्वापर युग आता है जो दो सहस्र वर्षों के समय वाला होता है । उस युग की भी उतने ही सौ वर्ष की द्विगुणित सन्ध्या कही गई है । इस द्वापर युग में भी समस्त प्राणी बहुत ही अधिक अर्थ परायण और रजोगुण से समाहृत थे ॥१६ २०॥ द्वापर में शठ, निष्कृति युक्त, क्षुद्र मनुष्य उत्पन्न होते हैं । हे कुरु नन्दन ! इस युग में धर्म तो दो पादों से युक्त था और अधर्म तीन चरणों वाला होकर समुत्थित हो गया था ॥२१॥

विपर्ययशतैर्धर्मः क्षयमेति कलौ युगे ।
ब्रह्मण्यभावश्च्यवते तथास्तिक्य विवर्ज्यते ॥२२
व्रतोपवासास्त्यज्यन्ते कलौ वै युगपर्यये ।
तदा वर्षसहस्रं तु वर्षाणा द्वे शते तथा ॥२३
सन्ध्यया सहसङ्ख्यातः क्रूरः कलियुगस्तथा ।
यत्राधर्मश्चतुष्पादो धर्मः पादपरिग्रहः ॥२४
कामिनस्तापसाः क्षुद्रा जायन्ते यत्र मानवाः ।
न चावसायिकः कश्चिन्न साधुर्न च सत्यवाक् ॥२५

नास्तिका ब्राह्मणा भक्ता जायन्ते तत्र मानवाः ।
अहंकारगृहीताश्च प्रक्षीणस्नेहबन्धनाः ॥२६
विप्राः शूद्रसमाचारास्सन्ति सर्वे कलौ युगे ।
आश्रमाणां विपर्यासः कलौ सम्प्रति वर्त्तते ॥२७
वर्णानां चैव सन्देहो युगान्ते कुरुनन्दन ।
एषा द्वादशसाहस्री युगाख्या पूर्वनिर्मिता ॥२८

इसके अनन्तर कलियुग आता है इसमें तो सैकड़ों विपरीत कार्यों से धर्म पूर्णतया क्षीण हो जाया करता है। ब्रह्मण्य भावना की तो एकदम च्युति हो जाती है और आस्तिकता भी नहीं रहा करती है ॥ २२ ॥ इस बिल्कुल विपरीत कलियुग में समस्त व्रत और उपवास छोड़ दिये जाते हैं। इस युग का समय एक सहस्र वर्ष होता है तथा दो सौ वर्ष की युग-सन्ध्या होती है। सन्ध्या के साथ सन्ध्या किया गया यह कलियुग अत्यन्त ही क्रूर युग होता है। इस युग में अधर्म चार चरणों से युक्त रहता है और धर्म केवल एक ही पाद वाला रहा करता है ॥ २३।२४ ॥ इस कलियुग में जो तपस्या करने वाले पुरुष होते हैं वे भी कामवासना से समन्वित होते हैं और सभी मानव अत्यन्त क्षुद्र मनोवृत्ति वाले उत्पन्न हुआ करते हैं। इस कलियुग में न तो कोई व्यवसायिक होता है और न कोई साधुवृत्ति वाला सत्यभाषी ही होता है ॥२५॥ कलियुग में ब्राह्मण लोग ईश्वर की सत्ता को नहीं मानने वाले नास्तिक हो जाते हैं। इस युग में जो मानव भक्त होते हैं वे बड़े अहङ्कारी होते हैं और स्नेह के बन्धन को क्षीण कर देने वाले हो जाते हैं अर्थात् कलियुग में मनुष्यों में बिल्कुल स्नेह की भावना रहती ही नहीं है ॥ २६ ॥ यह कलियुग का समय ऐसा होता है कि सभी विप्र इसमें शूद्र के समान आचरण करने वाले हो जाया करते हैं। कलियुग में चारों आश्रमों में विपरीतता उत्पन्न हो जाया करती है ॥२७॥ हे कुरु नन्दन ! इस युग के अन्त में तो वर्णों का भी सन्देह होता है। यह युग की आख्या बारह सहस्र वाली पूर्व निर्मित है ॥२८॥

सहस्रयुगपर्यन्तं तदहर्ब्राह्ममुच्यते ।
ततोऽह्नि गते तस्मिन्सर्वेषामेव जीविनाम् ॥२९

शरीरनिर्वृत्तिं दृष्ट्वा कालं संहारबुद्धिमान् ।
देवतानां च सर्वेषां ब्राह्मणानां महीपते ॥३०
दैत्यानां दानवानां च यक्षराक्षसपक्षिणाम् ।
गन्धर्वाणामप्सरसां भुजङ्गानां च पार्थिव ॥३१
पर्वतानां नदीनां च पशूनां चैव सत्तम ।
तिर्यग्योनिगतानां च क्रिमीणां दंशिनां तथा ॥३२
सर्वभूतपतिः पञ्च भूत्वा भूतानि भूतकृत् ।
जगत्संहरणार्थाय कुरुते वैशसं महत् ॥३३
भूत्वा सूर्यश्चक्षुषी आददानो भूत्वा वायुः प्राणिनां प्राणिजातम् ।
भूत्वा वह्निर्निर्दहन्सर्वलोकान्भूत्वा मेघो भूय उग्रोऽप्यवर्षत् ॥३४

एक सहस्र युग पर्यन्त ब्रह्मा का दिन कहा जाता है। उन ब्रह्माजी के दिन के समाप्त हो जाने पर समस्त जीवधारियों के शरीर की निवृत्ति को देखकर संहार की बुद्धि रखने वाला काल, हे महीपते ! सब देवताओं—समस्त ब्राह्मणों, दैत्यों दानवों और यक्ष—राक्षस तथा पक्षियों, गन्धर्वों अप्सराओं, भुजङ्गों, पर्वत—नदी—पशुओं, तिर्यग्योनियों मे रहने वालों—क्रिमियों, दंशियों के भूतों के करने वाला, समस्त भूतों का स्वामी, भूतों को पाँच करके इस जगत् के संहार करने के लिये महान् वैशस करता है ॥ २९ से ३३ ॥ चक्षुओं का आदान करने वाला सूर्य होकर प्राणियों का प्राणिजात वायु होकर समस्त लोकों को निदग्ध करते हुए वह्नि होकर और उग्र मेघ होकर वर्षा की थी ॥३४॥

भूत्वा नारायणो योगी सर्वमूर्तिर्विभावसुः ।
गभस्तिभिः प्रदीप्ताभिः संशोषयति सागरान् ॥३५
ततः पीत्वार्णवान्सर्वान्नदीकूपांश्च सर्वतः ।
पर्वतानां च सलिलं सर्वमादाय योगवित् ॥३६
भित्वा चैव सहस्रार्चिर्मही भित्वा रसातले ।
रमते जलमादाय पिबन्रसमनुत्तमम् ॥३७
मूर्त्तामूर्त्तं तदन्यच्च यदस्ति प्राणिषु ध्रुवम् ।
तत्सर्वमरविन्दाक्ष आदत्ते पुरुषोत्तम ॥३८

था । इस प्रकार से हे द्विजों में परम श्रेष्ठ ! आपने तप को समाचीर्ण किया था ॥२६॥ ब्राह्मण की सद्भक्ति से और भगवान् विष्णु के प्रसाद से सत्य एवं धर्म से संयुत रहते हुए आपको यह ब्राह्मणत्व की प्राप्ति हुई है ॥२७॥ इस तप के महान् प्रभाव से ही यह ब्राह्मण का महान् पुण्य मिला है । हे महाप्राज्ञ ! ब्राह्मण भूमि के देवता होते हैं उनका पुण्य सत्य और धर्म से समाविष्ट होता है ॥ २८ ॥

का ही सञ्चय किया था और कभी भी आपने ब्राह्मणों को तथा अन्य परम-दीन-हीन दुःखितों को कुछ भी दान नहीं किया था। अपनी स्त्रियों में एवम् पुत्रों में ही अहर्निश अपने मन को संलग्न करके मृत्यु को प्राप्त हुए थे। उस समय में भी नाशवान् मिथ्या सांसारिक मोह के जाल में उलझे रहने के महान् पाप के प्रभाव से ही यह दरिद्रता आपको प्राप्त हुई है ॥३०।३१।३२॥ पुत्र के लालच का परित्याग करके और स्नेह को दूर से ही त्याग करके आप बिना पुत्र वाले समुत्पन्न हुए हैं—यह उसी पाप का फल है ॥३३॥ आपको यह ज्ञान होना चाहिए कि सुन्दर परमाज्ञापालक सदाचारी पुत्र, उत्तम कुल, धन-धान्य, भूमि, अति प्रिया स्त्री, सुन्दर जन्म, अति सुमनोरम विविध भोग, सुख, राज्य, मृत्यु, स्वर्ग निवास और संसार के जन्म-मरण के सदा आवागमन से छुटकारा तथा जो-जो भी अत्यन्त दुर्लभ वस्तु हैं वे सभी महात्मा भगवान् विष्णुदेव की कृपा से ही प्राप्त हुआ करते हैं। इसीलिये आमय से रहित भगवान् गोविन्द की समाराधना करो जो साक्षात् नारायण हैं। इस आराधना के ही प्रभाव से आपको परम प्रासभ्य स्थान जो विष्णुदेव का पद है वह अवश्य ही प्राप्त हो जायगा ॥३४।३५।३६॥

सुपुत्रत्वं धनधान्य सुभोगान्सुखमेव च।
पूर्वजन्मकृतं सर्वं यत्त्वया परिचेष्टितम् ॥३७
तन्मया कथितं विप्र तवाग्रे परिनिष्ठितम्।
एवं ज्ञात्वा महाभाग नारायणपरोभव ॥३८
ब्रह्मात्मजेनापि महानुभाव सविप्रवर्यः परिवोधितो हि।
हर्षेण युक्तः स महानुभावो भक्त्या वसिष्ठं प्रणिपत्य तत्र ॥३९

सुन्दर सपूत पुत्र—धन धान्य, सुखों के उपभोग और परम सुख ये सभी पूर्व जन्म के कृत पुण्यों के प्रभाव से होते हैं जो हे विप्र! आपने परिचेष्टित किये हैं ॥३७॥ हे विप्र यह सब मैंने आपके आगे बतला दिया है जोकि वास्तव में परिनिष्ठित है। इस प्रकार से समझकर हो हे महाभाग! अब आप नारायण में तत्पर हो जाइये। इससे आपका पूर्ण कल्याण होगा। वह महान् अनुभावों वाला विप्र श्रेष्ठ ब्रह्माजी के आत्मज (पुत्रों) के द्वारा भी अच्छी रीति से परि-

बोधित किया गया था। फिर परम हर्ष से समन्वित होकर वह महानुभाव वसिष्ठ के समीप में पहुँचे और भक्ति की भावना से वसिष्ठ महर्षि के चरणों में उन्होंने प्रणाम किया था ॥३८।३६॥

## ॥ वेन का छद्मलिङ्गधारी से संवाद ॥

एववेनस्य चैवासीत्सृष्टिरेव महात्मनः ।
धर्माचार परित्यज्य कथं पापमतिर्भवेत् ॥१
ज्ञानविज्ञानसंपन्ना मुनयस्तत्त्ववेदिनः ।
शुभाशुभं वदन्त्येव तन्नस्यादिह चान्यथा ॥२
तप्यमानेन तेनापि सुशङ्खेन महात्मना ।
दत्त शाप कथ विप्रा न यथावत्तुजायते ॥३
वेनस्य पातकाचार सर्वमेव वदाम्यहम् ।
तस्मिन्नच्छासति धर्मज्ञे प्रजापाले महात्मनि ॥४
पुरुषः कश्चिदायातश्छद्मलिङ्ग धरस्तदा ।
नग्नरूपो महाकायः शिरोमुण्डो महाप्रभः ॥५
मार्जनी शिखिपत्राणा कक्षाया स हि धारयन् ।
गृहीत पानपात्र तु नालिकेरमयंकरे ॥६
पठमानोह्यसच्छास्त्र वेदधर्मविदूषकम् ।
यत्र वेनामहाराजस्तत्रायातस्त्वरान्वितः ॥७
सभाया तस्य वेनस्य प्रविवेश स पापवान् ।
त दृष्ट्वा समनुप्राप्त वेन तदाऽकरोत् ॥८

ऋषियों ने कहा—महात्मा वेन की सृष्टि ही इस प्रकार की थी। वह वेन धर्म के आचार का परित्याग करके पापों में मति रखने वाला क्यों हो गया था? सूतजी ने कहा—ज्ञान और विज्ञान से युक्त तत्त्व के ज्ञाता मुनि लोग शुभ तथा अशुभ के विषय में इस प्रकार से कह दिया करते हैं कि वह यहाँ पर फिर अन्यथा नहीं होता है ॥१।२॥ महान् आत्मा वाले सुशङ्ख ने अत्यन्त तप्यमान होकर शाप दे दिया था। हे विप्रगण! वह यथावत् कैसे नहीं होता ॥३॥ अब

मैं राजा वेन का सम्पूर्ण पातकाचार बतलाता हूँ। जिस समय धर्म का ज्ञान, प्रजा का पालक, महात्मा वह राज्य पर शासन कर रहा था उस समय में कोई एक पुरुष कपट का चिह्न धारण करके वहाँ आया था, जिसका नग्न स्वरूप था—अति विशाल शरीर था, शिर मुण्डित हो रहा था और वह महान् प्रभा से समन्वित था ।।४।५।। वह कृक्षा में शिखि पत्रों की मार्जनी धारण किये हुए थे। उसने हाथ में नारियल से परिपूर्ण एक पान पात्र ग्रहण कर रक्खा था ।।६।। वह असत् शास्त्र का पाठ कर रहा था जो कि वेदों में कहे हुए धर्म को दूषित करने वाला था जिस स्थान पर राजा वेन स्थित था वहीं पर वह तेजी के साथ आ गया था ।।७।। उस वेन राजा की सभा में वह पापी प्रविष्ट हुआ था। उसको वहाँ पर सम्प्राप्त हुआ देखकर वेन ने उससे प्रश्न किया था ।।८।।

भवान्को हि समायात ईदृग्रूपधरो मम ।
सभाया वर्तमानस्य पुरः कस्मात्समागत ।।९
को वेद किन्तु ते नाम को धर्म कर्म ते वद ।
को वेदस्ते क आचार किंतप का प्रभावना ।।१०
किं ज्ञान क प्रभावस्ते किं सत्यधर्मलक्षणम् ।
तत्त्व सर्वं समाचक्ष्व ममाग्रे सत्यमेव च ।।११
श्रुत्वा वेनस्य तद्वाक्य पापो वाक्यमुदाहरत् ।
करोष्येव वृथा राज्यमहामूढो नसशय ।।१२
अहं धर्मस्यसर्वस्वमहपूज्यतमस्सुरैः ।
अहं ज्ञानमहसत्यमहं धाता सनातन ।।१३
अहं धर्म अहं मोक्ष सर्वदेवमयो ह्यहम् ।
ब्रह्मदेहात्समुद्भूतः सत्यसन्धोऽस्मिनान्यथा ।।१४
जिनरूप विजानीहि सत्यधर्मकलेवरम् ।
मामेव हि प्रधावन्ति योगिनो ज्ञानतत्परा ।।१५

आप कौन हैं जो इस प्रकार का भीषण स्वरूप धारण करके यहाँ मेरी सभा में आये हैं। जिस समय मैं यहाँ पर विद्यमान हूँ तो आप मेरे सामने क्यों आ गये हैं ? ।। ९ ।। आपका यह क्या अद्भुत वेष है ? आप यह बतलाइये कि

आपका नाम क्या है ? आप किस धर्म के मानने वाले हैं और आपका क्या कर्म है ? आपका कौन सा वेद है तथा क्या आचार है ? आप क्या तपश्चर्या किया करते है और आपकी भावना किस प्रकार की है ।।१०।। आपका ज्ञान क्या है ? प्रभाव क्या है और सत्य धर्म का लक्षण क्या है ? आप मेरे सामने बिल्कुल सच सच सब स्पष्ट बतलाइये ।। ११ ।। राजा वेन के इस वचन का श्रवण कर उस पाप ने उत्तर दिया था । उसने कहा—इस प्रकार से तो महा मूढ राज्य को वृथा करते हैं—इसमें संशय नहीं है ।।११।१२।। मैं धर्म का सर्वस्व हूँ और मैं सुरगण के द्वारा पूजित होता हूँ मैं ही ज्ञान का स्वरूप हूँ और मैं ही सत्य हूँ तथा सनातन धाता भी मैं ही हूँ ।।१३।। मैं ही धर्म हूँ और मैं ही मोक्ष का स्वरूप हूँ । मैं समस्त देवों से परिपूर्ण हूँ । मेरी उत्पत्ति ब्रह्मा के देह से हुई है और इस जगत् में सत्य-प्रतिज्ञा करने वाला हूँ—इस में लेशमात्र भी संशय नहीं है ।।१४।। सत्य और धर्म का कलेवर धारण करने वाला मुझे जिन रूप समझिये । ज्ञान में सदा परायण रहने वाले योगीजन मेरी ओर ही ध्यान करते हुए अपनी दौड़ लगाया करते हैं ।।१५।।

तवैव कीदृशं कर्म किं ते दर्शनमेव च ।
किमाचारो वदस्वेहि इत्युक्तं तेन भूभुजा ।।१६
अर्हन्तो देवता यत्र निर्ग्रन्थो दृश्यते गुरु ।
दयाचैव परोधर्मस्तत्र मोक्षः प्रदृश्यते ।।१७
दर्शनेऽस्मिन्नसन्देह आचारान्प्रवदाम्यहम् ।
यजनं याजनं नास्ति वेदाध्ययनमेव च ।।१८
नास्ति सन्ध्या तपो दानं स्वधास्वाहाविवर्जितम् ।
हव्यकव्यादिकं नास्ति नैव यज्ञादिकाक्रिया ।।१९
पितॄणां तर्पणं नास्ति नातिथिर्वैश्वदेविकम् ।
क्षपणस्य वरापूजा अर्हतो ध्यानमुत्तमम् ।।२०
अयं धर्मसमाचारो जैनमार्गे प्रदृश्यते ।
एतत्ते सर्वमाख्यातं निजधर्मस्य लक्षणम् ।।२१

जिन की इस उक्ति को सुनकर राजा वेन ने कहा—हे भगवन् ! आपका

किस प्रकार धर्म होता है और आपका दार्शनिक सिद्धान्त क्या है ? उस राजा ने कहा था कि आप यह बतलाइये कि आपका आचार क्या होना है ? ॥१६॥ पातक ने कहा—जिस धर्म मे अर्हन्त देवता होता है और निर्ग्रन्थ गुरु दिखलाई दिया करता है । इसमे दया का करना ही सबसे बड़ा प्रमुख धर्म है और इसी मे मोक्ष का दर्शन हुआ करता है ॥१७॥ इस दर्शन मे कुछ भी सन्देह का अवसर नहीं होता है । इस धर्म में क्या आचार होते हैं उन्हें मैं अब बतलाता हूँ । इस धर्म मे यजन करना तथा यजन कराने का काम बिल्कुल भी नही है । वेदों का अध्ययन भी नही किया जाता है । इस धर्म मे सन्ध्योपासना—तपश्चर्या—दान और स्वधा (तर्पण) और स्वाहा अर्थात् हवन ये कुछ भी नहीं होते हैं । इसमे इन सबका निषेध होता है । इसमे हव्य कव्य प्रभृति कुछ भी नही है और यज्ञ आदि के कर्म भी कुछ नहीं किये जाते हैं ॥ १८।१६ । इसमे पितरों के लिये श्राद्ध एवम् तर्पण कुछ नहीं किये जाते हैं । अतिथियो का स्वागत सत्कार भी इसमे कुछ नही है और न बलि वैश्वदेव ही किया जाता है । इस धर्म में तो केवल लक्षण का पूजन करना ही परम-प्रधान अर्चना मानी जाती है और अर्हन्त का ध्यान करना ही सर्वोत्तम ध्यान माना गया है । यह धर्म का समाचार जैन मार्ग मे दिखलाई देता है । यह सभी कुछ अपने धर्म का लक्षण मैंने आपके सामने भली-भाँति बतला दिया है ॥२०।२१॥

वेदप्रोक्तो यथा धर्मो यत्र यज्ञादिका. क्रिया. ।
पितृणा तर्पण श्राद्ध वैश्वदेव नदृश्यते ॥२२
न दान तप एवास्ति क्वास्ते धर्मस्यलक्षणम् ।
वद सत्य ममाग्रे तु दयाधर्मश्च कीदृश. ॥२३
पञ्चतत्त्वप्रवृद्धोऽय प्राणिना काय एव च ।
आत्मावायुस्वरूपोऽयतेपानास्तिप्रसङ्गता ॥२४
यथा जलेषु भूतानामपि सङ्गमवेहि तत् ।
जायते बुद्बुदाकार तद्वद्भूतसमागम. ॥२५
पृथ्वीभावो रज स्थम्तु चापस्तत्रैव सस्थिता ।
ज्योतिस्तत्र प्रदश्येतमुवायुर्वर्ततेत्रिषु ॥२६

आकाशमावृणोत्पश्चाद्बुद्बुदत्वं प्रजायते ।
अप्सु मध्ये प्रभात्येव सुतेजो वर्तुलवरम् ॥२७
क्षणमात्रं प्रदृश्येत क्षणान्नैव च दृश्यते ।
तद्वद्भूतसमायोगः सर्वत्र परिदृश्यते ॥२८
अन्तकाले प्रयात्यात्मा पञ्चपञ्चसुयान्तिते ।
मोहमुग्धास्ततो मर्त्या वर्तन्ते चपरस्परम् ॥२९

राजा ने वेन से कहा—वेद ने जिस प्रकार का धर्म बतलाया है उसमें तो दान आदि की सम्पूर्ण क्रियाओं के करने का विधान होता है और उसमें तो पितरों का तर्पण श्राद्ध और बलि वैश्वदेव के करने का भी विधान दिखलाई देता है ॥ ७२ ॥ आपके धर्म में न तो दान है और न तपस्या ही है ऐसा धर्म कहाँ है ? और यह क्या धर्म का लक्षण है ? आप मेरे सामने सर्वथा सरद वर्णन कीजिए कि आपका यह दया करने वाला धर्म किस तरह का होता है ? ॥ ७३ ॥ इस कथन को सुनकर पातक ने कहा—प्राणियों का यह शरीर पाँच तत्वों से प्रवृद्ध होता है अर्थात् शरीर की रचना और वृद्धि पृथ्वी—जल—तेज—आकाश और वायु, इन पाँच तत्त्वों से होती है यह पाँच भौतिक हैं। यह आत्मा वायु स्वरूप वाला है अतः उन पाँच तत्त्वों से इसका कोई भी प्रसङ्ग ही नहीं होता है ॥२४॥ जिस प्रकार से जल में भूतों का सङ्ग होता है वैसे ही समझ लेना चाहिए। वह बुद्बुदे का आकार वाला होता है ठीक उसी भाँति भूतों का समागम भी हुआ करता है ॥ २५ ॥ रज में स्थित पृथ्वी भाव है, जल भी वहाँ पर ही स्थित होते है, ज्योति वहाँ दिखलाई देती है और वायु तीनों में वर्त्तमान है ॥२६। पीछे आकाश को आवृत करता है और बुद्बुद के स्वरूप में हो जाया करता है। जल के मध्य में सुतेज उत्तम वर्त्तुलाकार वाला भासित होता है ॥ २७ ॥ क्षणमात्र के लिए दिखलाई दिया करता है और क्षणभर में ही अदृश्य हो जाता है। इस तरह का इन भूतों का समायोग होता है जो कि सर्वत्र दिखलाई दिया करता है ॥२८॥ जब इस प्राणी का अन्तकाल उपस्थित होता है उस समय में यह आत्मा चला जाया करता है और ये पाँच तत्त्व भी अपने-अपने में जाकर मिल जाते हैं। फिर मनुष्य मोह से मुग्ध होकर ही आपस में बरताव किया करते हैं ॥२९॥

श्राद्धं कुर्वन्ति मोहेन क्षयाहे पितृतर्पणम् ।
क्वास्तेमृत.समश्नातिकीदृशोऽसौनृपोत्तम ॥३०
विज्ञान कीदृशं कार्यं केनदृष्टं वदस्व नः ।
मिष्टान्नं भोजयित्वा च तृप्तायान्ति च ब्राह्मणाः ॥३१
कस्य श्राद्धं प्रदीयेत सा तु श्रद्धा निरर्थिका ।
अन्यदेव प्रवक्ष्यामि वेदानाकर्मदारुणम् ॥३२
यदाऽतिथिर्गृहे याति महोक्ष पचते द्विजः ।
अजं वा राजराजेन्द्र अतिथिपरिभोजयेत् ॥३३
अश्वमेधमखे अश्वं गोमेधे वृषमेव च ।
नरमेधेनरं राजन्वाजपेये तथाह्यजान् ॥३४
राजसूये महाराज प्राणिना घातनं बहु ।
पुण्डरीके गजहन्याद्गजमेधेऽथ कुञ्जरम् ॥३५
सौत्रामण्यां पशुं मेध्य मेपमेव प्रदृश्यते ।
नानारूपेषु सर्वेषु श्रूयतांनृपनन्दनः ॥३६

मनुष्य मोह के वश में आकर मृत पुरुषों का श्राद्ध किया करते हैं और जिस तिथि में उनका क्षय होता है उस दिन उनका तर्पण भी करते हैं। हे नृपोत्तम ! वह मरा हुआ मनुष्य फिर कहाँ पर रहता है ? अर्थात् कहीं पर भी वह नहीं रहता जो कि उस श्राद्ध में दिये हुए अन्न को खा सके। वह अगर है तो बताइये वह कैसा है ? ॥३०॥ क्या ज्ञान है—कैसा उसका कार्य है किसने फिर उसे ( मृत को ) देखा है ? आप ही बतलाइये। यह वास्तव में कुछ भी नहीं है केवल इस बहाने से ब्राह्मणों को मिष्टान्न खिलाकर उन्हें तृप्त किया जाता है ॥३१॥ जब किसी का मृत्यु के पश्चात् अस्तित्व नहीं होता तो फिर किसको श्राद्ध दिया जाता है। यह श्रद्धा तो व्यर्थ की ही होती है। इसके अतिरिक्त मैं आपको वेदों में बताये हुए दारुण कर्म के विषय में बतलाता हूँ ॥ ३२ ॥ जिस समय में कोई अतिथि घर में जाता है तो द्विज महोक्ष का पाचन किया करता है। हे राजराजेन्द्र ! अथवा अज का पाचन करता है और अतिथि का भोजन कराया जाता है ॥ ३३ ॥ अश्वमेध यज्ञ में अश्व—गोमेध में वृष—नरमेध में

मनुष्य और हे राजन् ! वाजपेय यज्ञ में बकरों का घात किया जाता है। हे महाराज ! आपके वैदिक धर्मानुसार जो राजसूय नामक यज्ञ होता है उसमे बहुत प्राणियों का हनन होता है। पुण्डरीक मे गज का और गजमेध में कुञ्जर का हनन किया जाता है ॥३४।३५॥ सौत्रामणि मे मेध्य पशु मेध ही प्रदर्शित किया जाता है। हे नृपनन्दन ! इस प्रकार से अनेक स्वरूपो वाले यज्ञ यागादि मे विविध भाँति प्राणियों की हिंसा का विधान है तो फिर दानादि करने का क्या फल है ? ॥३६॥

दयाहीनं चापलं स्यान्नास्ति धर्मस्तु तत्र हि।
एते वेदा न वेदास्युः दया यत्र न विद्यते ॥३७
दयादानपरो नित्य जीवमेव प्ररक्षयेत्।
चाण्डालोऽप्यथशूद्रो वा स वै ब्राह्मणउच्यते ॥३८
यथा श्राद्धस्य वै चिह्नं तथा दानस्य लक्षणम्।
जिनस्यापि च तद्धर्मं भुक्तिमुक्तिप्रदायकम् ॥३९
एते विप्राश्च आचार्या गङ्गाद्याः सरितस्तथा।
वदन्ति पुण्यतीर्थानि बहुपुण्यप्रदानिच।
तत्किं वदस्व सत्यं मे यदि धर्ममिहेच्छसि ॥४०
आकाशाद्वै महाराज मेघा वर्षन्ति वै जलम्।
भूमौ हि पर्वतेष्वेवं सर्वत्र पतते जलम् ॥४१
सम्प्राप्लाव्य ततस्तिष्ठेद्यां सर्वत्र भावयेत्।
नद्यः पापप्रवाहास्तुतासुतीर्थं श्रुतं कथम् ॥४२

दया की जहाँ कमी है वहाँ तो चपलता ही होगी है और वहाँ धर्म नहीं है। ये वेद जो कहे जाते हैं वे वेद ही नहीं हैं जिनमें दया का विधान ही नहीं है ॥ ३७ ॥ जो दया और दान मे परायण होता हुआ जीवों की ही रक्षा किया करता है चाहे वह शूद्र हो अथवा चाण्डाल भी क्यों न हो वही ब्राह्मण कहा जाता है ॥ ३८ ॥ जिस प्रकार से श्राद्ध का जो चिह्न होता है, वैसा ही दान का भी लक्षण होता है। जिनका जो धर्म होता है वह भुक्ति और मुक्ति का प्रदान करने वाला होता है ॥३९॥ राजा वेन ने कहा—ये विप्र, आचार्य—

जो गङ्गा आदि सरिता आदि को पुण्य तीर्थ और अत्यधिक पुण्य प्रदान करने वाली बताया करते हैं सो आप बतलाइये और सत्य-सत्य कहिये कि यह धर्म है क्या आप चाहते हैं ? ॥ ४० ॥ पातक ने कहा—हे महाराज ! आकाश से मेघ जल की वर्षा किया करते हैं। वह वृष्टि का जल सर्वत्र ही भूमि और पर्वतों पर गिरा करता है ॥४१॥ वह आप्लावित कर फिर ठहर जाया करता है वैसे ही दया का भी सर्वत्र प्रभाव होता है और होना भी चाहिए। ये नदियाँ तो पापों का ही प्रवाह होता है। इन में तीर्थ कैसे हो सकता है ॥४२॥

जलाशया महाराज तडागाः सागरास्तथा ।
पृथिव्या धारकाश्चैव गिरयो अश्मराशयः ॥४३
नास्त्येतेषु च वै तीर्थं जलैर्जलदमुत्तमम् ।
स्नाने यदा महत्पुण्यं कस्मान्मत्स्येषु वैनहि ॥४४
दृष्टास्नानेन वै सिद्धिर्मीना. शुद्धयन्तिनान्यथा ।
यत्रजिनस्तत्र तीर्थं तत्र धर्म सनातनः ॥४५
तपोदानादिकं सर्वं पुण्यं तत्र प्रतिष्ठितम् ॥४६
एको जिनः सर्वमयो नृपेन्द्र नास्त्येव धर्म परम हि तीर्थम् ।
अय तु लाभ परमस्तु तस्माद्ध्यायस्व नित्य सुसुखो भविष्यसि ॥
विनिन्द्य धर्म सकल सवेद दान सपुण्यं परयज्ञरूपम् ।
पापस्वभावैर्बहुबोधितो नृपस्त्वङ्गस्य पुनो भुवि तेन पापिना॥४८

हे महाराज ! ये जितने भी जलाशय हैं चाहे तडाग हों या सागर हों ये सभी और पाषाणों के ढेर स्वरूप पर्वत पृथ्वी के ही धारक होते हैं ॥४३॥ इनमें तीर्थत्व मानना गलत है। ये तीर्थ होते ही नहीं हैं। जलदों के द्वारा जो जल वर्षाया जाता है वही जल वास्तव में उत्तम जल होता है। यदि जलाशयों में स्नान करने में ही महान् पुण्य होता है तो फिर मत्स्यों में सबसे अधिक उनका पुण्य क्यों नहीं माना जाता है ? ॥४४॥ स्नान से ही सिद्धि होती हो तो फिर मीन ही शुद्ध होती हैं जो अहर्निश जल में ही स्नान किया करती हैं अन्यथा नहीं है। जहाँ पर जिन हैं वहीं पर ही तीर्थ है और वही सनातन धर्म है ॥ ४५ ॥ वहीं पर तो तप तथा दान आदि का सम्पूर्ण पुण्य प्रतिष्ठित होता

है ॥ ४६ ॥ हे नृपेन्द्र ! एकमात्र जिन ही ऐसा है जिसमे सभी कुछ होता है। उसके अतिरिक्त कोई भी धर्म नही है और न कोई तीर्थ ही है। यह ही परम लाभ है इसलिये आप उसी का ध्यान कीजिए फिर नित्य ही आपको बहुत ही अच्छा सुख प्राप्त हो जायगा ॥४७॥ यह जो वेदो का बताया हुआ धर्म है और वेद हैं—दान—पुण्य और यज्ञ यागादिक सब हैं इनको छोडिये केवल जिन का ही समाश्रय ग्रहण कीजिए। इस प्रकार से अङ्ग के पुत्र वेन को पापी के स्वभावो द्वारा उस पापी ने इस भू-मण्डल मे खूब समझा दिया था और उसे सुदृढ बना दिया था ॥४८॥

## ॥ वेन का वैदिक-धर्म परित्याग ॥

एव सम्बोधितो वेन. पापभाव गत किल ।
पुरुषेण तेन जैनेन महापापेन मोहित ॥१
नमस्कृत्य तत पादौ तस्यैव च दुरात्मन ।
वेदधर्म परित्यज्य सत्यधर्मादिकाक्रियाम् ॥२
सुयज्ञाना निवृत्ति स्याद्दाना हि तथैव च ।
पुण्यशास्त्रमयो धर्मस्तदा नैव प्रवर्तित ॥३
सर्वपापमयो लोक सञ्जातस्तस्यशासनात् ।
नैवयागाश्च वेदाश्च धर्मशास्त्रार्थमुत्तमम् ॥४
न दानाध्ययन विप्रास्तस्मिञ्छासति पार्थिवे ।
एव धर्मप्रलोपोऽभून्महत्पाप प्रर्वाततम् ॥५
अङ्गेन वार्यमाणस्तु अन्यथा कुरुते भृशम् ।
न ननाम पितु पादौ मातुश्चैव दुरात्मवान् ॥६

सूतजी ने कहा—इस रीति से उस पापी के द्वारा अच्छी तरह से समझाया राजा वेन पाप भाव को प्राप्त हो गया था। उस महान् पापी जैन पुरुष ने उसे मोहित कर दिया था ॥ १ ॥ उस राजा वेन ने फिर तो मोहित होकर उसके चरणो की वन्दना की थी जो कि महान् दुरात्मा उसके पास आया था और फिर वैदिक धर्म का त्याग कर दिया था तथा सत्य धर्मादि के जो समस्त

दृष्ट्वा सा सुदरं रूपं श्यामांगं पुरुषोत्तमम् ।
मुमोह वशमापन्ना मैथुनार्थं समुद्यता ॥३८॥
दृष्ट्वा तथा गता नारी कृष्णांशःश्लक्ष्णया गिरा ।
शत्रोर्भेदं च पप्रच्छ कामिनीं मदविह्वलाम् ॥३९॥
साह भो देवकीपुत्र यदि पाणि ग्रहीष्यसि ।
तर्हि ते कथयिष्यामि पितृभेदं हि दारुणम् ॥४०॥
तथेत्युक्त्वा स बलवांस्तस्याःपाणि गृहीतवान् ।
ज्ञात्वा भेदं रिपोः सर्वं तामास्वास्य ययौ मुदा ॥४१॥
एतस्मिन्नन्तरे राज्ञी वाधिता प्राह योगिनम् ।
देशराजप्रियाहारं नवलक्षस्य मूल्यकम् ।
तुभ्यं दास्यामि संतुष्टा नृत्यगानविमोहिता ॥४२॥

कार्य में तत्पर वे सब दूती के साथ रिपु के घर में गये थे और नृत्य, गान तथा सुन्दर वाद्यों के द्वारा वे राजा के मोहन करने में सलग्न हो गये थे ॥३६॥ सब को मोहन करने वाले कृष्णांश ने महिषी (रानी) को संज्ञाहीन करके वहाँ पहुँच गया जहाँ पर उसकी पुत्री विजयैषिणी थी ॥३७॥ उसने श्याम अङ्गों वाले उस सुन्दर रूप को देखा जो कि पुरुषों में सर्वोत्तम था और वह मोहित होगई थी तथा वश में प्राप्त हुई मैथुन के लिये प्रस्तुत होगई थी ॥३८॥ उस प्रकार की दशा में प्राप्त हुई नारी को देखकर कृष्णांश ने बड़ी श्लक्ष्ण वाणी से उस मद से विह्वल कामिनी से शत्रु का भेद पूछा था ॥३९॥ वह बोली—हे देवकी के पुत्र ! यदि आप मेरा पाणि का ग्रहण करोगे तो मैं पिता का दारुण भेद सब कह दूँगी ॥४०॥ ऐसा ही होगा—यह कह कर उस बलवान् ने उसका हाथ ग्रहण कर लिया था। रिपु का समस्त भेद जान कर और उसको आश्वासन देकर बड़े प्रेम से वह चला गया था ॥४१॥ इस बीच में रानी बाधिता योगी से बोली—देशराज की प्रिया का हार नौ लाख मूल्य वाला है। वह मैं तुमको दे दूँगी क्योंकि मैं तेरे नृत्य-गान से विशेष रूपसे मोहित होगई हूँ ॥४२॥

इति श्रुत्वा वत्ससुतस्तां प्रशस्य गृहीतवान् ।
प्रययौ बंधुभिः सार्द्धं जम्बुको यत्र तिष्ठति ॥४३॥
ननर्त तत्र कृष्णांशो बलखानिरगायत ।
आह्लादस्तालनो देवो दध्मुर्वाद्यगतोमुदा ॥४४॥
मोहितोऽभून्नृपस्तत्र कालियः स्वजनैः सह ।
कामं वरय कृष्णांग यत्र ते हृदये स्थितम् ॥४५॥
इति श्रुत्वा वचः शत्रोर्बलखानिर्महाबलः ।
तमाह भो महीपाल लक्षावर्तिवरांगना ।
स्वविद्यां दर्शयेन्मह्यं तदा तृप्तिं व्रजाम्यहम् ॥४६॥
इति श्रुत्वा तथा मत्वा लक्षावर्ति नृपोत्तमः ।
सभायां नर्तयामास देशराजप्रियां तथा ॥४७॥
सा वेश्या सुतमाह्लादं ज्ञात्वा योगित्वमागतम् ।
रुरोद तत्र दुःखार्ता नेत्रादश्रूणि मुंचती ॥४८॥
रुदितां तां समालोक्य रुदन्नाह्लाद एव सः ।
स्वभुजौ ताडयामास तत्प्रियार्थे महाबलः ॥४९॥
कृष्णांशस्तत्र तं हारं तस्याः कंठे प्रदत्तवान् ।
उवाच क्रोधताम्राक्षस्तामाश्वास्य पुनः पुनः ॥५०॥

यह सुनकर वत्स सुत ने उसकी बड़ी प्रशंसा करके उसको ग्रहण कर लिया था और बन्धुओं के साथ वहाँ गया जहाँ पर जम्बुक रहता था ॥४३॥ कृष्णांश वहाँ पर नाचा और बलखानि ने गान किया था । आह्लाद-तालन देव ने बड़े आनन्द से वाद्यों की गति से बजाया था ॥४४॥ वहाँ पर कालिय नृप मोहित होगया था जोकि अपने जनों के साथ था । हे कृष्णांग ! जो भी इच्छा हो वरदान माँग ले और अपने दिल के अनुसार माँगले ॥४५॥ महान् बलवान् बलखानि शत्रु के यह वचन सुनकर उससे बोला—हे महीपाल ! लक्षावर्ति वराङ्गना मुझको अपनी विद्या को दिखावे तब ही मैं पूर्ण तृप्ति को प्राप्त होऊंगा ॥४६॥ यह सुनकर और इस बात को मानकर नृप लक्षावर्ति ... भा में नचाया था जो कि देशराज की प्रिया थी । उस वेश्या ने योगि...

प्राप्त हुए आह्लाद सुत को जान लिया था और वह नेत्रों से आँसुओं को टपकाती हुई दुःख से आर्त्त होकर रोने लगी थी ॥४७॥४८॥ रोती हुई उसको देखकर वह आह्लाद भी रोने लगा था। महाबल ने उस प्रिया के लिये अपनी भुजाओं का ताड़न किया था। कृष्णांश ने वहाँ पर उस हार को उसके कण्ठ में डाल दिया था। क्रोध से लाल आँखें करके उसका बार-बार आश्वासन करके बोला ॥४६॥५०॥

अहं चोदयसिंहोऽयं पितुर्वैरार्थमागतः ।
हनिष्यामि रिपुं भूपं सात्मजं सबलं तथा ॥५१॥
इति श्रुत्वा वचस्तस्य कालियो बलवत्तरः ।
पितुराज्ञां पुरस्कृत्य शतव्यूहसमन्वितः ॥५२॥
तेषां च बंधनायैव कपाटं समरुद्ध सः ।
तान्छत्रून्समनुज्ञाय पाशहस्तान्सशस्त्रगान् ॥५३॥
स्वंस्वं खड्‌गं समाकृष्य क्षत्रियास्ते समाघ्नत ।
शतशूरे हते तत्र कालियो भयकातरः ॥५४॥
त्यक्त्वा तातं प्रदुद्राव ते तु गेहाद्बहिर्ययुः ।
स्वसैन्यं शीघ्रमासाद्य युद्धाय समुपस्थितः ।
शिबिराणि कृतान्येव नर्मदाकूलमास्थितैः ॥५५॥
कृत्वा तु नर्मदासेतुं नल्वमात्रं सुपुष्टिदम् ।
स्वसैन्यं तारयामास चतुरङ्गसमन्वितम् ॥५६॥

यह मैं उदयसिंह हूं पिता के वैर के लिये ही यहाँ आया हूं। अब मैं शत्रु राजा को पुत्रों के सहित तथा सेना के सहित मार दूंगा ॥५१॥ उसके यह वचन सुनकर अधिक बलवान् कालिय पिता की आज्ञा को आगे करके शत व्यूह से समन्वित होकर उनके बन्धन के लिये उसने कपाट बन्द कर दिये थे। उन-उन शत्रुओं को जिनके हाथों मे पाश तथा शस्त्र थे समनुज्ञात करके अपना-अपना खड्‌ग खींचकर उन क्षत्रियों ने मार दिया था। शत शूरों को उनके द्वारा हत हो जाने पर कालिय भय से कातर होगया था ॥५२॥५३॥५४॥ वह अपने पिता को त्यागकर भाग गया था और वे भी गृह मे बाहिर चले गये

थे । शीघ्र ही अपनी सेना को प्राप्त कर युद्ध के लिये समुपस्थित होगये । नर्मदाकूल में आस्थितों के द्वारा शिविर बनाये हुए थे ॥५५॥ नलमात्र सुपुष्टि देने वाला नर्मदा का सेतु बनाकर अपनी सेना को जो कि चतुरङ्ग समन्वित थी उतार दिया था ॥५६॥

रुरोध नगरीं सर्वां बलखानिर्बलैर्युतः ।
शतघ्नीरग्रतः कृत्वा महाशब्दकरीस्तदा ।
माहिष्मत्याश्च हर्म्याणि पातयामास भूतले ॥५७॥
नराश्च स्वकुलैः सार्द्धं मुख्यद्रव्यसमन्विताः ।
विन्ध्याद्रेश्च गुहां प्राप्य तस्थुर्भयकातराः ॥५८॥
कालियस्तु गजानीके पञ्चशब्दगजे स्थितः ।
हस्तिपा दशसाहस्रा युद्धाय समुपाययुः ॥५९॥
तस्यानुजः सूर्यवर्मा त्रिलक्षैस्तुरगैर्युतः ।
कुंदिलश्च रथं सार्द्धं रथस्थश्च सहस्रकैः ॥६०॥
रङ्कणो वङ्कणश्चोभौ सप्तलक्षपदातिभिः ।
आमकुस्नौ महाम्लेच्छौ म्लेच्छभूपसहस्रकैः ।
दाक्षिणात्यग्रामपाम्स्तौ पुरस्कृत्य संययुः ॥६१॥
उभे सेने समागम्य युद्धाय समुपस्थिते ।
तयोश्च तुमुलं युद्धमभवल्लोमहर्षणम् ॥६२॥
निशामे रुधिरस्रोता नदी प्रावर्तत द्रुतम् ।
हस्त्यश्वजा नदी घोरा मांसकर्दमवाहिनीम् ।
बलखानिरमेयात्मा सङ्ग्रामाग्निर्नरोक्षयो ॥६३॥

सेना से युक्त बलखानि ने सम्पूर्ण नगरी को घेर लिया था उस समय महान् शब्द के करने वाली शतघ्नी [तोपें] आगे करके माहिष्मती के महलों को भूमि पर गिरा दिया ॥५७॥ और मनुष्य अपने कुलों के साथ मुख्य द्रव्य से युक्त होकर विन्ध्याचल की गुहा में जाकर भयभीत होकर निवास करने लगे थे ॥५८॥ कालिय गजों की सेना में पञ्च शब्द गज पर स्थित होकर

और दश सहस्र हस्तिप युद्ध के लिये आये थे ॥५९॥ उसका छोटा भाई सूर्य वर्मा तीन लाख अश्वों से युक्त होकर आया था जो एक सहस्र रथस्थों के साथ तुन्दिल से युद्ध किया था। रकण और वंकण ये दोनों महाम्लेच्छ चार लाख पदातियों के साथ थे एक सहस्र म्लेच्छ राजाओं के साथ गये थे। दाक्षिणात्य ग्रामप जो थे वे उन दोनों को आगे करके गये थे ॥६०॥६१॥ दोनों सेनाऐं वहाँ प्राप्त होकर युद्ध करने के लिये पूर्णतया तयार होगई थी। उन दोनों सेनाओं का एक बड़ा ही भीषण एवं रोमाञ्चकारी तुमुल शब्द हुआ था ॥६२॥ तीन प्रहर में उनके रुधिर से शीघ्र ही एक नदी बनकर बहने लगी थी। उस खून से समुत्पन्न बहुत ही घोर मांस के कीच के वाहिनी नदी को देखकर अमेयात्मा बलखानि हाथ में खड्ग लेकर वहाँ गया था ॥६३॥

भल्लहस्तस्तदा देवो मनोरथहये स्थित: ।
विदुलस्थश्च कृष्णांश: खड्गेनैव रिपून्हनम् ॥६४॥
आह्लादश्च गदाहस्त: पोथयामास वाहिनीम् ।
रूपणो नाम शूद्रश्च, शक्तिहस्तोऽन्यहन्रिपून् ।
तालनो हस्तिनिस्त्रिंशो माहिष्मत्यां ह्यनन्ययो ॥६५॥
एवं महाभये जाते रणे तस्मिन्महाबले ।
दुद्रुवुः सर्वतो वीरा: । पाहिपाहीत्यथाब्रुवन् ॥६६॥
प्रभग्न स्वबलं दृष्ट्वा कालियो बलखानिकम् ।
गजस्थस्ताडयामास स्वबाणैस्त महाबल: ॥६७॥
हरिणी वडवा तस्य ज्ञात्वा स्वामिनमातुरम् ।
गजोपरि समास्थाय स्वपादैस्तमपातयत् ॥६८॥
पतिते कालिये वीरे पञ्चशब्दो महागज: ।
शृङ्खलैस्ताडयामास शूरांस्तान्मदमत्तकान् ॥६९॥
मूर्च्छिते पञ्चशूरे तु रूपणो भयकातर: ।
देवर्षौ वर्णयामास यथाजातं गजेन वै ॥७०॥

हाथ मे भाला लेकर उस समय में देव मनोरथ अश्व पर चढकर स्थित था, कृष्णाश वि-दुल नामक अश्व पर सवार था जिसने खड्ग से ही रिपुओ का हनन किया था ॥६४॥ आह्लाद ने हाथ में गदा लेकर सेना को पोथित किया था। रूपण नाम वाला शूद्र जो था उसने अपने हाथ मे शक्ति को ग्रहण करके शत्रुओ का हनन किया था। तालन हसित निस्त्रिश होकर माहिष्मती नगरी में हनन करता हुआ गया था ॥६५॥ इस प्रकार से वह महान् बल वाला बड़ा ही भयानक युद्ध होने पर सभी ओर से वीर लोग बचाओ-बचाओ की ध्वनि करते हुए भागने लगे थे ॥६६॥ उस समय मे कालिय ने अपनी सेना को भंग होते हुए देखकर बलखानि पर हाथी पर स्थित होकर महान् बलवान् ने अपने बाणों के द्वारा ताडन किया था ॥६७। उसकी हरिणी नाम वाली वडवाने अपने स्वामी को भय से आतुर देखकर गज के ऊपर समास्थित होकर अपने पादो से उसको गिरा दिया था ॥६८॥ कालिय वीर के गिर जाने ,पर पच-शब्द नामक महा गज ने शृङ्खलाओ से उन मदयन्त शूरो की ताडना की थी ॥६६॥ पचशूर के मूर्च्छित होने पर रूपण भय से कातर हो गया था और गज से यथा जात को उसने देवकी को वर्णन किया था ॥७०॥

तदा तु दु.खिता देवी दोलामारुह्य सत्वरा ।
त गज च समासाद्य वर्णयामास वारणम् ॥७१॥
गजराज नमस्तुभ्य शक्रदत्त महाबल ।
एते पुत्रास्तु ते वीर पालनीया यथा पितुः ॥७२॥
इति श्रुत्वा दिव्यगजो देवमायाविशारदः ।
देवकी शरण प्राप्य क्षमस्वागम्कृत मम. ॥७३॥
इत्युक्ते गजराजे तु कृष्णाशो बलवत्तरः ।
त्यक्त्वा मूर्च्छां ययौ यत्राह्लादश्च मूर्च्छितः ॥७४॥
तमुत्थाप्य करस्पर्शैर्वनयानिममन्वितः ।
पितुर्गज महामत्तमाह्लादाय प्रदत्तवान् ।
करालमश्व दिव्याग रूपणाय तदा ददौ ॥७५॥

मूर्च्छितं कालियं बन्धुं बद्धा स निगडैर्दृढैः ।
सेनान्तं प्रेषयामास बलखानिर्महाबलः ॥७६॥
सूर्यवर्मा तदा ज्ञात्वा बद्धं बंधुं च कालियम् ।
प्रययौ शत्रुसेनान्तं क्रोधेन स्फुरिताधरः ॥७७॥

उस समय देवकी बहुत दुःखित होकर शीघ्र ही स्वयं दोला पर आरूढ़ होकर उस कारण गज के समीप पहुंच कर उसका स्तवन करने लगी थी॥७१॥ हे गजराज ! हे दानदस महाबल ! तुम्हारे लिये मेरा नमस्कार है । हे वीर ! ये तेरे पुत्र हैं इनका पालन तुमको पिता के समान ही अवश्य करना चाहिए । ॥७२॥ यह सुनकर वह देवमाया का पण्डित दिव्य गज देवकी को अपने शरण में प्राप्त करके कहने लगा मेरे अपराध को क्षमा कर दो ॥७३॥ उस गजराज के ऐसा कहने पर अधिक बलवान् कृष्णांश मूर्छा का त्याग कर वहाँ पहुँचा था जहाँ पर आह्लाद मूर्च्छित हो गया था ॥७४॥ बलखानि से समन्वित होकर करके स्पर्श से उसे उठाकर महामत्त पिता के गज को आह्लाद के लिये उसने दे दिया था । और करान अश्व को रूपण के लिए आरोहण करने को दिया था ॥७५॥ तब उस मूर्च्छित कालिय को निगडों से खूब मजबूती के साथ बाँध कर उसने महा बलवान् बलखानि ने उसे सेना के समीप में भेज दिया था । ॥७६॥ तब सूर्यवर्मा ने अपने बन्धु कालिय को बँधा हुआ देखकर क्रोध से होटों को फड़काते हुए वह शत्रु सेनान्त के पास चला गया था ॥७७॥

तमायान्तं समालोक्य ते वीरा युद्धदुर्मदाः ।
रथस्यं मंडलीकृत्य स्वंस्वमस्त्रं समाक्षिपन् ॥७८॥
कुंठितेऽस्त्रे तदा तेषां विस्मितास्तेऽभवन्सुखे ।
चिन्तां च महती प्राप्ताः कथं वध्यो भवेदयम् ॥७९॥
तस्यास्त्रैस्ते महावीरा व्रणार्तिभयपीडिताः ।
त्यक्त्वा युद्धं पुनर्गत्वा रणं चक्रुः पुनः पुनः ॥८०॥
एवं कति दिनान्येव बभूव रण उत्तमः ।
आह्लादो वत्सजो देवस्तालनो भयसंयुतः ।
कृष्णांशं शरणं जग्मुस्तेन वीरेण मोहिताः ॥८१॥

कृष्णस्तु तं तथा दृष्ट्वा देवीं विश्वविमोहिनीम् ।
तुष्टाव मनसा वीरो रात्रिसूक्तं पठन्हृदि ॥८२॥
तदा तुष्टा जगद्धात्री दुर्गा दुर्गतिनाशिनी ।
मोहयित्वा तु तं वीरं तत्रैवांतरधीयत: ॥८३॥
निद्रया मोहितं दृष्ट्वा कृष्णांशस्तु महाबलः ।
बबंध निगडैस्तं च देवक्यन्ते समागमात् ॥८४॥

उन युद्ध दुर्मद वीरों ने उसे आते हुये देखकर रथ में स्थित को मण्डल से घेरकर उस पर अपने २ अस्त्रों की बौछार करने लगे थे ॥७८॥ उस समय उनके अस्त्रों के कुण्ठित हो जाने पर वे सब बहुत ही विस्मित हो गये थे और उन्हें बहुत बड़ी चिन्ता हो गई थी कि यह कैसे वध के योग्य होगा ॥७६॥ उसके अस्त्रों से वे महावीर प्राणों की आर्त्ति से भय पीड़ित हो गये थे। युद्ध को छोड़कर फिर बारबार युद्ध करने लगे थे ॥८०॥ इस तरह से कितने ही दिनों तक यह उत्तम रण होने लगा था आल्हाद, बलमज, देव और तालन सभी भय से युक्त हो गये थे। तब वे सब कृष्णांश की शरण में गये क्योंकि उस समय में उस वीर के द्वारा मोहित हो गये थे ॥८१॥ कृष्णांश ने उसको उस प्रकार का देखकर मन से विश्व मोहिनी देवी का स्तवन किया था और वीर ने हृदय में रात्रिसूक्त का पाठ किया था ॥८२॥ तब जगत् की धात्री दुःखों के नाश करने वाली दुर्गा प्रसन्न हो गई और उस वीर को मोहित करके वहाँ पर ही अन्तर्धान हो गई थी ॥८३॥ जब वह निद्रा से मोहित हो गया तो महान् बलवान् कृष्णांश ने उसे देखकर निगडों से उसे दृढ़ता से बांधकर देवकी के समीप में ले गया था ॥८४॥

तुंदिलश्च तथा ज्ञात्वाभातृशोकपरिप्लुतः ।
आजगाम हयारूढ: खड्गहस्तो महाबलः ।
रिपुसैन्यस्य मध्ये तु बहूशूरानताडयत् ॥८५॥
माहिष्मत्याश्च ते शूरा रंकणेन समन्विताः ।
तत्सैन्यं भञ्जयामासुस्तालनेन प्रपालितम् ॥८६॥

प्रद्रुतं स्वं बलं दृष्ट्वा तालनः परिघायुधः ।
शिरांसिपोथयामास म्लेच्छाना च पृथक्पृथक् ॥८७॥
वंकणं च तथा हत्वा खड्गेनैव च रंकणम् ।
तु दिल च तथा बद्ध्वा दिनान्ते शिविरं ययौ ॥८८॥
कालिये च रिपौ बद्धे सुबद्धे सूर्यवर्मणि ।
तु दिले च तथा बद्धे रंकणे वंकणे हते ॥८९॥
सहस्रं म्लेच्छराजानो हतशेषा बलान्विताः ।
पक्षमात्रमहोरात्रं युद्धं चक्रुः समततः ॥९०॥
प्रत्यहं तालनो वीरः सेनापतिरमर्षणः ।
षष्टि भूपाञ्जघानाशु शत्रुसैन्यभयंकरः ॥९१॥

तुन्दिल ने उस प्रकार का ज्ञान करके भाई के शोक से परिप्लुत होकर हाथ में खड्ग धारण करते हुए घोड़े पर सवार होकर वह महा बलवान् वहाँ आ गया था। शत्रु की सेना के मध्य में उसने बहुत से रिपुशूर वीरों का हनन किया था ॥८५॥ माहिष्मती नगरी उन शूरों ने रङ्कण से युक्त होकर तालन के द्वारा रक्षित उस सेना का भञ्जन कर दिया था ॥८६॥ जब तालन देखा कि उसकी सेना के लोग भागने लगे तो उसने परिघ नाम का आयुध लेकर म्लेच्छों के मस्तकों को अलग-अलग करके काट दिया था ॥८७॥ वङ्कण और रङ्कण को भी उसने अपने खड्ग से मार गिराया। और तुन्दिल को बाँधकर दिन के अन्त में शिविर में चला गया था ॥८८॥ कालिय और सूर्यवर्मा शत्रुओं के बद्ध हो जाने पर तथा तुन्दिल के भी बँध जाने पर और रङ्कण एवं वङ्कण के मारे जाने पर एक सहस्र म्लेच्छ राजा लोगों ने जोकि मरने से बचे हुए थे और सेना से समन्वित थे एक पक्ष भर पर्यन्त चारों ओर से युद्ध डटकर किया था। ॥८९॥९०॥ प्रतिदिन वीर तालन और अमर्षण सेनापति साठ भूपों को शीघ्र ही मार देता था क्योंकि यह शत्रु की सेना के लिए महान् भयङ्कर था ॥९१॥

भयभीता रिपोः शूरा हता भूपा हतौजसः ।
हतशेषा ययुर्गेहमर्द्धसैन्या भयातुराः ॥९२॥

जम्बुकस्तु तथा श्रुत्वा दुःखितो गेहमाययौ ।
व्रतं ह्यनशनं कृत्वा रात्रौ शोचन्नशेत सः ॥६३॥
निशीथे समनुप्राप्ते तत्सुता विजयैषिणी ।
पूर्णा तु सा कला ज्ञेया राधाया व्रजवासिनी ॥६४॥
आश्वास्य पितरं तं च ययौ मायाविशारदा ।
रक्षकाञ्छिबिराणां च मोहयित्वा समाययौ ॥६५॥
भ्रातरो तत्र गत्वासौ यत्र सर्वानबोधयत् ।
कृत्वा सा राक्षसीं मायां पंचवीरानमोहयत् ॥६६॥
निरस्त्रकवचान्धंधून्प्रतिदोलां समारुहत् ।
पितु रन्तिकमासाद्य तस्मै भ्रातृन्ददौ मुदा ॥६७॥
प्रभाते बोधिताः सर्वे स्नानध्यानादिकाः क्रियाः ।
कृत्वा ययू रिपोः मालां दृष्टवन्तो न तास्तदा ॥६८॥

भय से डरे हुये शत्रु के शूर मारे गये थे क्योंकि वे सब क्रूर हत ओज वाले हो गये थे। जो भी युद्ध मरने से शेष रह गये थे वे भयातुर अपने सैन्य अपने घर में चले गये थे ॥६२॥ जम्बुक ने इस प्रकार का वृत्तान्त सुना तो वह परम दुःखित होकर घर में आ गया था। उसने अनशन व्रत किया और वह इसी चिन्ता को करता हुआ रात में भी नहीं सोता था ॥६३॥ अर्धरात्रि के प्राप्त होने पर उसकी पुत्री विजयैषिणी राधा की व्रज में निवास करने वाली पूर्ण कला ही जाननी चाहिए ॥६४॥ माया में परम पण्डिता वह अपने पिता को आश्वासन देकर चली गई थी। वह शिविरों के रक्षकों को मोहित करके आ गई थी ॥६५॥ वहाँ जाकर इसने जहाँ भाई थे उन सबको बोधित किया था। उसने राक्षसी माया को फैलाकर पंचवीरों को मोहित कर दिया था। ॥६६॥ निरस्त्र कवच वाले बन्धुओं को प्रत्येक दोला में चढ़ा दिया था। पिता के समीप में आकर उसने निजे प्रसन्नता भाइयों को दे दिया था ॥६७॥ प्रातः काल में अर्थात् जब जगे तो स्नान ध्यान आदि समस्त क्रियाओं से निवृत्त होकर माला को उन्होंने देखा तो उस समय में उनको वहाँ नहीं देखा था ॥६८॥

बभूवुर्दुःखिताः सर्वे किमिदं कारणं कथम् ।
तानुवाच तदा देवः प्राप्ताः ह्यत्र रिपोः सुता ॥६६॥
कृत्वा सा राक्षसी मायां हृत्वा तान्गेहमाययौ ।
तस्माद्य यं मया सार्द्धं गत्वा यत्रैव तद्गुरुः ॥१००॥
विंध्योपरि महारण्ये नानासत्त्वनिषेविते ।
कुटीरं तस्य तत्रैव ग्राम्नैवैलविली हि सः ।
योगसिद्धियुतः कामी राक्षसेभ्यो हि निर्भयः ॥१०१॥
जम्बुकस्य सुता तत्र प्रत्यहं स्वजनैर्युता ।
एकाकिनी च सा रात्रौ स्वं गुरुं तमरीरमत् ॥१०२॥
कृतेयं चैलविलिना माया मनुजमोहिनी ।
कार्यसिद्धि गमिष्यामो गत्वा तं पुरुषाधमम् ।
इति श्रुत्वा तु चत्वारो विनाह्लदं ययुर्वनम् ॥१०३॥
गीतनृत्यप्रवाद्यैश्च मोहयित्वा च तं दिने ।
वासं चक्रुश्च तत्रैव धूर्तं मायाविशारदम् ॥१०४॥
स तु पूर्वभवे दैत्यश्चित्रो नाम महासुरः ।
बाणकन्यामुषां नित्यमवाञ्छच्छिव पूजकः ।
जात ऐलविली नाम पक्षपूजो स वेगवान् ॥१०५॥

सब लोग बहुत ही दुःखित हुये थे और विचार कर रहे थे कि इसका क्या कारण है और कैसे ऐसा हो गया है। उस समय में उनसे देव ने कहा कि यहां रिपु की सुता आई थी। उसने राक्षसी माया करके उनका हरण करके घर में लेकर चली गई थी। इससे आप लोग मेरे साथ चलो जहां कि इसका गुरु रहता है ॥६६॥१००॥ विन्ध्याचल के ऊपर बड़े विशाल वन में जहां कि अनेक प्रकार के [illegible]त्व रहा करते हैं उसकी वहां पर ही कुटिया है। उसका नाम ऐल-विली है। वह योग की सिद्धियों से परिपूर्ण है और कामी है तथा राक्षसों से सदा निर्भय रहा करता है ॥१०१॥ जम्बुक की सुता वहां पर अपने जनों से युक्त प्रतिदिन तथा अकेली ही रात्रि में जाकर उस अपने गुरु को रमण

कराया करती थी ॥१०२॥ उस ऐलीविली में यह मनुष्यों को मोहित करने वाली माया की है। उस अधम पुरुष के पास जाकर हम कार्य की सिद्धि को प्राप्त कर लेंगे। यह सुनकर चारों आह्लाद के बिना उस वन में गए थे ॥१०३॥ गीत, नृत्य और वाद्यों से दिन में उसे मोहित करके रात्रि में उन्होंने उस धूर्त माया विशार के वहाँ पास में ही निवास किया था ॥१०४॥ वह पहिले जन्म में चित्र नामधारी महान् असुर दैत्य था। उसने शिव की पूजा करते हुए वाण की कन्या उषा के प्राप्त करने की इच्छा की थी। पद्मपूश्री वह वेगवान् अब ऐलविली के नाम वाला उत्पन्न हुआ था ॥१०५॥

तयोर्मध्ये प्रमाणोऽयं विवाहो मे यदा भवेत् ।
तदाहं त्वा भजिष्यामि संत्यक्त्वोद्वाहितं पतिम् ॥१०६॥
हते तस्मिन्महाधूर्ते गत्वा संग्राममूर्द्धनि ।
जम्बुकस्य ययुर्दुर्गं दृष्ट्वा ते त समारुहन् ।
हत्वा तत्र स्थितान्वीराञ्छतच्न्य. परिखाकृताः ॥१०७॥
तदा तु जम्बुको राजा शिवदत्तवरो बली ।
जित्वा पञ्च महावीरान्वद्ध्वा तान्निगडैर्दृढैः ।
शैव यज्ञं च कृतवास्तेषां नाम्नोपवृंहितम् ॥१०८॥
रूपेणस्तु तथा ज्ञात्वा देवकी प्रत्यवर्णयत् ।
तदा तु दुःखिता देवी भवानी भयहारिणीम् ।
मनसा च जगामाशु शरण्यां शरणं सती ॥१०९॥
तदा तुष्टा जगद्धात्री स्वप्नान्ते तामवर्णयत् ।
अहो देवकि कल्याणि पुत्रशोकं त्यजाधुना ॥११०॥
यदा तु जम्बुको राजा शिवदत्तवरो बली ।
होमं कर्ता स मदात्मा तेषां च बलिहेतवे ॥१११॥
मोहयित्वा तदाहं त मोचयित्वा च ते सुतान् ।
विजयं ते प्रदास्यामि मा च शोके मनः कृथाः ॥११२॥

उन दोनों के मध्य में यह प्रमाण है कि जब मेरा विवाह हो जावेगा तो उस उद्वाहित पति का त्याग करके मैं तेरा ही सेवन करूँगी ॥१०६॥ उस

महाधूर्त के मारे जाने पर संग्राम के मूर्वा में जाकर जम्बुक के दुर्ग मे चले थे। वे वहां इसको देखकर उन्होंने उम पर चढाई कर दी थी। वहाँ पर वीरो को मारकर दानच्छिनयो को परिखाकृत बना दिया था ॥१०७। उम मे राजा जम्बुक जोकि शिव का दत्तवर और बली था पाचो महावीरो को उन्हे निगडो से दृढता के साथ बाँध दिया था और उसने उनके नाम से उग्र शैव यज्ञ किया था ॥१०८॥ कृष्ण को जब इसका ज्ञान प्राप्त हुआ तो देवकी का स्तवन किया था। तब दुःखित देवी ने भय के हरण करने भवानी को मन से ध्यान किया था जोकि बडी शरण्य है और सती शरण्य शीघ्र ही रक्षिका होती हैं ॥१०९॥ तब तो वह जगदम्बा प्रसन्न हुई और स्वप्नान्त मे उससे कहा—हे देवकि ! हे कल्याणि ! अब तुम पुत्र के शोक त्याग दो। जबकि राजा जम्बुक शिव के वरदान पाने वाला बलवान् हो करने वाला है और वह मन्दात्मा उनकी बलि के लिये ही यह यज्ञ कर रह ॥११०॥१११॥ उस समय मे मैं उसको मोहित करके तुम्हारे पुत्रो को वाकर विजय तुझे दूँगी, मन मे शोक मत करो ॥११२॥

इति श्रुत्वा सती देवी नमस्कृत्य महेश्वरीम् ।
पूजयामास विधिवद्धूपदीपोपहारकैः ॥११३॥
एतस्मिन्नंतरे राजा देवमायाविमोहितः ।
सुष्वाप तत्र होमान्ते ते च जाता ह्यबंधनाः ॥११४॥
तैर्बद्धो जम्बुको राजा निगडैरायसैर्दृढैः ।
ते तं बद्ध्वा ययुः शीघ्रं देवकी प्रति निर्भयाः ॥११५॥
एतस्मिन्नंतरे तत्र कालियाद्यास्त्रयः सुताः ।
त्रिलक्षं सैन्यमादाय युद्धाय समुपाययुः ॥११६॥
पुनर्युद्धमभूद्घोरं सेनयोरुभयोस्तदा ।
तालनाद्याश्च चत्वारो हत्वा ता रिपुवाहिनीम् ॥११७॥
श्रीन्ध्वन्नुन्कोष्ठकीकृत्य स्वशस्त्रैर्जघ्नुरूर्जिताः ।
एव दिनानि कतिचित्तत्र जातो महारणः ॥११८॥

# 'पद्म-पुराण' की कुछ उल्लेखनीय बातें



सात बडे-बडे विभागों में बँटा हुआ 'पद्म पुराण' निस्सन्देह एक महा-थ है। इसमे प्रसिद्ध पौराणिक घटनाओ के सम्बन्ध म अपने विशिष्ट दृष्टिकोण लिखी बड़ी-बड़ी कथाएँ और उपाख्यान तो दिये ही गये है, साथ ही कितने । सिद्धान्त सम्बन्धी और जीवनोपयोगी विषयों पर भी इसमे विशेष बल दिया या है। 'वैष्णवो के लक्षण', 'तुलसी और धात्री (आमला) माहात्म्य', ह्माजी की महिमा' आदि कई विषयो की इसमे बार-बार विवेचना की गई है, तुलसी और धात्री माहात्म्य' ही इसम तीन स्थानो पर('सृष्टि-खण्ड', 'ब्रह्म-खण्ड' और 'उत्तर-खण्ड' मे) दिया गया है। (इनम से हमने एक ही दिया है, क्योंकि व एक से ही हैं।) इस प्रकार एक ही विषय की अनेक बार पुनरावृत्ति क्यो ी गई इसके कई कारण हो सकते हैं पर अधिक सम्भावना यह जान पडती कि पुराणकार को ये विषय अधिक महत्त्वपूर्ण विदित होते हो अथवा विशेष रय लगते हो।

'वैष्णवो के लक्षण" पर हम भूमिका मे पर्याप्त प्रकाश डाल चुके हैं। ः विषय 'उत्तर खण्ड' मे पुन दिया गया है और उसमे एक मुख्य बात यह कि शूद्रो के 'महान वैष्णव-भक्त' होने का विशेष रूप से वर्णन किया है, ब पार्वतीजी ने शिवजी से प्रश्न किया कि 'ससार मे विष्णु भगवान् के सच्चे ःत और भक्त कौन हैं ?" तो उन्होंने कहा—

शूद्रा भवन्ति वै दासा वैष्णवा नारदादयः।
प्रह्लादश्चाम्बरीषाद्या भक्तास्ते नगनन्दिनी ॥
ब्रह्मक्रियारतो नित्य वेद वेदाङ्ग पाठक.।
शुद्ध मार्गाश्रितो यस्तु स वै वैष्णव उच्यते ॥

द्विज सेवारतो नित्य नित्यं विष्णु प्रपूजकः ।
शृणोति बहुधा चैव पुराण वेद सम्मतम् ।।
स शूद्रो हरिदासस्तु इत्युक्तो नगनंदिनि ।
स वै भक्त इति प्रोक्तः सर्व साधुषु समतः ।
ध्रुवा दयस्ते विज्ञेया अम्बरीषा दयश्च ये ।।
भक्ताश्च मुनिभिः प्रोक्ताः सर्व कालेषु भामिनि ।
कलौ धन्यतमा शूद्रा विष्णु ध्यान परायणाः ।।

अर्थात्—"नारद, प्रह्लाद, अम्बरीष आदि प्रसिद्ध विष्णु भक्तो ने शू
के विष्णुदास होने का प्रतिपादन किया है। अध्यात्म-मार्ग पर चलने वा
वेद और और वेदाङ्ग का मर्म जानने वाले और शङ्ख तथा चक्र से अङ्कि
व्यक्ति ही सच्चे वैष्णव हैं। जो ऐसे श्रेष्ठ द्विजो (सद्गुणी और सस्कारयुक्त
की सदैव सेवा और विष्णु की पूजा करता है वह शूद्र निश्चय ही वैष्णव औ
विष्णुदास कहा जायगा। इस बात का समर्थन समस्त सज्जनो और ध्रुव त
अम्बरीष जैसे प्राचीन महा-भक्तो ने किया है। समस्त भक्तो और ऋषियो
सदैव यह कहा है कि कलियुग मे विष्णु ध्यान परायण शूद्र सर्वाधिक धन्य हैं।

वास्तव मे वैष्णव सम्प्रदाय का सदा से एक मुख्य लक्ष्य समाज मे
ऊँच-नीच की भावना को यथासम्भव कम करना रहा है। इस बात को ह
यो भी कह सकते हैं कि जब वैदिक कर्मकाण्ड को 'ब्राह्मणो' ने अत्यन्त विस्तृ
और जटिल बनाकर उसमे अन्य लोगो का प्रवेश हो सकना प्राय असम्भव व
दिया तो उनके विरोध मे जैन और वैष्णव जैसे ज्ञानमार्गी और भक्तिमा
सम्प्रदायो का उदभव हुआ। वैष्णव सिद्धान्त मे विष्णु को सर्वव्यापक प्र
पादित करके यह घोषित किया गया कि प्राणीमात्र एक उसी दैवी शक्ति
अश हैं, इसलिए किसी को छोटा या नीच समझना भूल है। प्रत्येक व्यक्ति
भीतर उसी परम-पुरुष की चैतन्य ज्योति जगमगा रही है, इसलिये वह च
तो ससार मे कितनी भी उन्नति कर सकता है और किसी भी पदवी पर पहुँ
सकता है। श्रीमद्भगवत् गीता मे भी इस सिद्धान्त का बहुत स्पष्ट रूप से समर्थ
किया गया है—

है, पर जो कोई ऐसे श्लोकों के भरोसे बिना सत्कर्म और सदाचार के 'वि
लोक' जाने की आशा करता रहेगा उसे गङ्गा के बजाय वैतरणी में ही
लगाने पड़ेंगे। 'गङ्गा गङ्गा' शब्द केवल मुख से कहने से काम नहीं चलता
अन्तर से भी कहना चाहिये, और अन्तर से वह तभी कहा जा सकेगा
जीवन शुद्ध और पवित्र हो। केवल ऊपरी ढोंग से अथवा तोते की तरह भ
का नाम रटते रहने से कोई लाभ नहीं हो सकता। इसलिए जहाँ यह कह
है कि अमुक मनुष्य बहुत थोड़े समय तक भगवान अथवा गङ्गा की शरण
तर गया वहाँ उसका आशय यह अवश्य समझ लेना चाहिए कि प्राचीन स
अथवा अज्ञात शुभ कर्मों के फलस्वरूप उस व्यक्ति की मति शीघ्र ही प
हो गई और वह शुद्ध हृदय से भगवान् की शरण में चला गया। भगव
हृदय के प्रेम और सच्चे भाव को ही देखते हैं। उनको मालूम है कि का
पापी मनुष्य—अन्तर में पाप की कालिमा रखने वाला व्यक्ति, मेरे सामने
नहीं सकता।

इसी प्रकार 'पद्म पुराण' में एक नहीं अनेक छोटी छोटी उपयोगी
पर आचरण करके लाभ उठाने के लिए उसका माहात्म्य खूब बढ़ा-
वर्णन किया गया है। वे जानते थे कि ऐसे धार्मिक नियमों का पालन उप
और उत्तमता को निगाह से करने वालों की संख्या नगण्य है। अधिकांश
बहुत अल्प विचार शक्ति वाले होते हैं और वे ऐसे माहात्म्यों से ही प्रेरि
या अधिक धर्माचरण कर पाते हैं। उन्होंने दिवाली को दिये जला
स्नान करने, माघ मास में महीने भर स्नान और अन्य संयम-नियमों क
पालन के लिए लोगों को इसी प्रकार 'स्वर्ग का लाभ' बतलाकर प्रेरणा
ये सब कार्य शारीरिक स्वास्थ्य और मानसिक शुद्धता की दृष्टि से उप
ही, और यदि कोई माहात्म्यों से प्रभावित होकर इनको करता रहे
भाई दोष नहीं।

'पद्म पुराण' ऐसी धार्मिक शिक्षाओं का भण्डार है और उसमें
छोटी बड़ी कथाओं द्वारा इनका प्रभाव लोगों के मन और हृदय पर
चेष्टा की है। यदि धर्म प्रेमी इसका प्रचार बढ़ाने का प्रयत्न करें तो इ
सामान्य लोगों का कल्याण हो सकेगा, इसमें सन्देह नहीं।